इस तथ्य को तनिक इस क्रम से रख कर विचार किया जाय तो बात अधिक स्पष्ट हो जाती है —

१ हरिव्यास देव जी को अपने जीवन-काल में रसिक साधक के रूप में प्रसिद्धि प्राप्त नहीं हुई थी। वो शायद श्री भट्ट जी के प्रभाव में वेदान्त रस में समुत्सुक रहे हों पर उनके समय प्रस्थाता या प्रयोक्ता वे नहीं थे।

२ उन्होंने महावाणी का लेखन स्वयं नहीं किया था बल्कि स्वप्न में रूप रसिक देव जी को प्रदान किया था।

३ हरिव्यास देव जी के १२ प्रमुख शिष्य थे और इनमें भी सलेमाबाद पीठ के परशुराम देव जी सर्वप्रमुख थे। हरिव्यास देव जी ने इनमें से किसी को भी अपनी रस रीति प्रदान नहीं की।

४ रूपरसिक देव जी ने परशुराम देवाचार्य से ही वैष्णव दीक्षा ग्रहण की अतः उन्हीं के शिष्य हुए।

५ परशुराम देव जी बड़े आचार्य ही नहीं थे समर्थ कवि भी थे। परशुराम सागर उनका प्रमुख काव्य ग्रन्थ है जिसके आधार पर डा० नारायण दत्त शर्मा ने निर्णय दिया है कि परशुराम देव जी महान कवि हैं।[1]

६ इस ग्रन्थ का मुख्य प्रतिपाद्य शृंगार या माधुर्य भाव नहीं है। इसका मुख्य रस शान्त है एवं निर्गुणी परम्पराओं को इसमें जमकर अभिव्यक्ति मिली है।

७ ऐसी स्थिति में यदि यह निष्कर्ष निकाला जाय कि रूप रसिक देव जी के मन में परशुराम जी की निर्गुण सगुण-समन्वय वाली भावना के प्रति विशेष आकर्षण नहीं था, एवं उसके स्थान पर समकालीन रसोपासना उन्हें आकर्षित कर रही थी आधुनिक मनोविज्ञान का स्वप्न दर्शन इस आधार पर यही कहेगा कि उनके अवचेतन में पड़ी इन रसों वाली ने ही स्वप्न में आकार ग्रहण किया। गुरु के प्रति जो अनाकर्षण था उसने गुरु के भी गुरु को स्वप्न में बुला लिया एवं युगल की रसमयी उपासना रची तो प्रत्यक्ष ही प्रकट हुए। इस प्रकार निम्बार्कीय होते हुए भी वे निम्बार्कीय परम्पराओं से अलग हुए एवं अन्य समकालीन कवियों अथवा साधनाओं से प्रभावित हो कर महावाणी रचना रूपरसिक जी ने की। डा० नारायण दत्त शर्मा ने भी स्वीकार किया है कि रूपरसिक जी के ऊपर भी कुछ

१ डॉ० ना० द० शर्मा प्रम० प्रब० पृ० ११।

संस्कार संभव है। इसकी प्रतीति हरि यास गगामत म महावाणी के महिमागान म होती है[1]।

८ निम्बार्कीय परम्परा म पृथक हो जाने की बात इससे भी सिद्ध होती है कि रूपरसिक देव के समकालीन या परवर्ती वृन्दावन देवाचार्य (विक्रम की १८ वी शती के उत्तरार्ध) का गीतामृत गंगा ग्रन्थ भी वैसा शुद्ध रसोपासना का ग्रन्थ नहीं है जैसा कि महावाणी है।

रूपरसिक देव जी के काल निर्णय का झगड़ा फिर खड़ा होता है। उनके ग्रन्थ नीला विंशति के सम्वत निर्धारण के लिए दो पाठों वाला दोहा प्राप्त है। एक म संवत परशुराम जु सत्यासिया आता है एवं दूसरे पाठ म मतरास जु सत्यासिया बताया गया है। प्रतियो के संवतो के मिलान या निर्णय का कार्य हमारे क्षेत्र के बाहर है पर एक तथ्य की ओर इंगित करना उपयुक्त होगा। रूपरसिक देव जी परशुराम देव जी से दीक्षा लेते हैं एवं परशुराम जी का समय सं० १६८ के बाद तक माना जाता है। इधर रूपरसिक देव के समय के बारे में हम कुछ अन्य तथ्य भी प्राप्त हुए हैं। वनीमनि जी के शिष्य किशोरी अलि जी की वाणी का संग्रह हम उपलब्ध हुआ है। प्रति १६ वी शती की प्रतीत होती है तथा खण्डित भी है। इस प्रति म संवत १८३१ तक के पत्रादि भी संगृहीत है। इसके आधार पर ज्ञात होता है कि रूपरसिक जी १८ वी शती के अन्त एवं १९ वी शती के प्रारम्भ म विद्यमान थे। अगले अध्याय म रूपरसिक जी का काल निर्णय करने म हम इस पुस्तक की सामग्री को पूरी तरह उपस्थित करेंगे। परन्तु इस आधार पर परशुराम देव एवं हरिव्यास देव का समय और अधिक परवर्ती प्रतीत होता है।

पाठ्य कह गए एक और तथ्य का हम यहाँ दिग्दर्शन देना चाहते हैं कि हरिव्यास देव जी ने सिद्धान्त रत्नाञ्जलि आदि में जिस प्रकार पंच भक्तिरसों का विवेचन किया गया है वह ठीक गौड़ीय वैष्णव परम्परा म है। ऐसा लगता है कि यास्ता य ग्रन्थ प्रक्षिप्त हैं या फिर हरिव्यास देव गौड़ीय वैष्णवों के बाद हुए हैं। हमारा अनुमान है कि ऐसे ग्रन्थ बाद म सम्प्रदाय के अनुयायियों द्वारा लिखे गए हैं। एक ओर उन्होंने शास्त्र के स्तर पर भक्ति का विवेचन गौड़ीय वैष्णवों के प्रभाव म किया और दूसरी ओर वल्लिभाचार्य एवं राधावल्लभीय मतों के रस उपासना-संबंधी दृष्टिकोणों को भी ग्रहण किया। समन्वय एवं ग्रहण का यह कार्य १७ वीं १८ वी शतियों म पूर्ण रूपेण सम्पन्न हुआ है। आचार्य नाथ काल म माधुर्योपासना या प्रेमा भक्ति का पर्याप्त प्रसार इस सम्प्रदाय म हो चुका था

---

१ डॉ ना० द० शर्मा ब्रज प्रब० पृ २६।

अत इन ग्रंथो के आधार पर हम उपास्य उपासना आदि का निरूपण कर सकते है।

इस सबध म पहली ध्यान देने योग्य बात है कि निम्बार्कीय दृष्टिकोण म (जसा कि हम पीछे भी सकेत कर चुके हैं) गौडीय वष्णव एव सखी साधना दोना का ही समन्वय हुआ है। दार्शनिक दृष्टि से वसा पुष्ट निरूपण इनम हम प्राप्त नहीं होता जसा कि गौडीयो म हम देख चुके है।

## सर्वेश्वर

इस सम्प्रदाय के मुख्य उपास्य श्री सर्वेश्वर है। यह नाम उनकी विभुता एव ऐश्वय का सकेत करता है। यही परात्पर तत्त्व है यही आदि मध्य रहित कृष्ण भी है। सारे अवतार उन्हीं के अग हैं। एक रस रहन वाल वे समस्त ससार के कार्यो एव वस्तुओ के कारण है।[1] वे व्रज मा तो है ही अत्यन्त सुन्दर एव आनन्दमय भी है। वे परम सुन्दर वकुण्ठ के निवासी समस्त सुखा के सारतत्त्व अतुलनीय माधुय एव असीम ऐश्वय के निधि है।[2] वे जो एक अद्वय तत्त्व है अपनी इच्छा से ही दो हो जाते है।[3] वृन्दावन देव जी ने तो उनको मूर्तिमान शृगार एव सब रसो का आधार कहा है। रस पोषण करन वाली समस्त शक्तियो को साथ लेकर वे व्रज विहार कर रहे है —

> मूर्तिमान शृगार हरि सब रस को आधार।
> रस पोषक सब शक्ति ले व्रज मे करत विहार॥

राधा उनकी आह्लादिनी शक्ति हैं जिनके साथ वे नित्य विहार करते हैं।[5] राधा को करण की स्वकीया[6] के रूप म ही स्वीकार किया गया है। निम्बार्क सम्प्रदाय म इस प्रकार दोनो परम्पराओ का समन्वय करन का प्रयास हुआ है। इच्छा से ही एक तत्त्व दो रूपो म विभाजित हो जाता है यह बात सखी सम्प्रदाय के अनुकूल है एव राधा ह्लादिनी शक्ति है व शक्तिमान् है यह कथन गौडीय वष्णव मतवाद का स्मरण कराता है। परन्तु राधा का स्वकीयात्व गौडीय

---

१ महावाणी पृ० १७७ १७८ पद सख्या १४।
२ वही सिद्धान्त सुख ६ पृ० १७६।
३ वही सिद्धान्त सुख १४ पृ० १७७।
४ वृन्दावन देव गीता मतग्रथ प्रथम पाठ ५।
५ वही प्रथम पाठ ३।
६ महावाणी सिद्धान्त सुख ५ तथा युगल शतक पद १६ २०।

वष्णवा स भिन्ना त पृथक है। या युगल रूप क चित्रण म एकत्म सखी सम्प्रदाया जसी भावना क दशन होन लगत हैं —

प्यारी जी प्यारे को जीवन प्यारो प्यारी प्रान अधार।
प्यारी प्यारे का उरमाला प्यारो प्यारी के उरहार।
प्यारी प्यारे रग महल म रग भरे दोउ करत विहार।[1]

श्रीभट्ट जी न अपन उपास्य का रूप एकत्म स्पष्ट न न म उपस्थित करत हुए कहा है कि वृन्दावन म निवास करने वाल प्रिय प्यारे हा हमारे मन्य हैं। नन्द नन्दन एव वृषभानु नन्दिनी क चरणा क व अनन्य उपासक है —

सन्तो सेव्य हमारे श्री प्रिय प्यारे व दाविपिन विलासी।
नन्द नन्दन वषभान नन्दिनी चरण अनन्य उपासी।
मत्त प्रणय वश सदा एक रस विविध निकुञ्ज निवासी।
श्री श्रीभट युगल वशीवट सेवत मूरति सब सुखरासी।[2]

**धाम**

महावाणी म धाम क रूप म वृन्दावन की बनी ही उदात्त कल्पना की गयी है। उसका चित्रण भी बड़े विस्तार स हुआ है। उसकी विराटता का तनिक यह गणित दखिए —

अखिल ब्रह्माण्ड वराट क ठाट सब
महा वराट के रोम क कूप।
सावकाश उडत रहत नित सहज ही
परम ऐश्वय आश्चय मय रूप।
सो प्रथम एक हा शून्य मधि सम रह्यो
जसे तसरेनु को रेन गत अग्न।
याते दश दशगुनी सहस्रगत शून्य पुनि
तिनते सत्त सहस्र महाशून्य प्रवतन।
तिन महाशून्य क शिवा परतत्र की
कोटि गन ते गुनो प्रति अमित विस्तार।
तहाँ निजधाम वृन्दाविपिन जगमग
दिव्य वभवन को नित्य आगार।[3]

---

१ महावाणी सिद्धान्त सुख पृ २६ पद ६।
२ युगल शतक ५।
३ महावाणी सिद्धान्त सुख पृ० १०६।

एस वृन्दावन म जहाँ पर कि राधा और उनके प्रिय निरन्तर नित्य विहार करते रहते हैं जय हो —

जय वृन्दावन नित्य जय नित्य निकुंज सुख सार।
जय श्रीराधा पिय जहां विहरत नित्य विहार ।।[१]

श्रीभट्ट जी ने उसे आनन्द मूल कहा है तथा नाम लेते ही युगल विहार की प्रणयरति देने वाला बताया है।

परिकर

परिकर म सखियो की ही कल्पना की गयी है। गौड़ीय एव राधावल्लभीय सम्प्रदायो की भांति ही यहाँ पर सखियो के यूथ अष्ट प्रमुख सखियो एव फिर उनकी आठ आठ सखियां (कुल ५७६) की कल्पना की गयी है। इन सखियों के नाम रूप वेश एव सेवा आदि की यहाँ पर भी विस्तृत चर्चा है।[२]

लीला

लीला की दृष्टि से निम्बार्कीयो म फिर दोनों परपराए स्पष्ट हैं। यहाँ पर निकुंज लीला (वनिका लीला) तथा व्रज-लीला (आवरण लीला) दोनो ही का वर्णन किया गया है। इसलिए दोनो ही लीलाओ की कथाएँ एव पात्र भी हैं। इसी कारण गोपियो का भी वर्णन मिल जाता है। पर गौड़ीय वैष्णवो के समान लीलाओ का विशिष्ट व्याख्या देकर एक दार्शनिक सिस्टम के भीतर समेटन का कोई प्रयास निम्बार्क सम्प्रदाय म उपलब्ध नहीं होता।

उपासना भाव

युगल शतक एव महावाणी दोनो ही म जीव के लिए साधना मार्ग सहचरी रूप म ही स्वीकार किया गया है। यद्यपि इस अवस्था तक पहुचने के पूर्व क्रम पद्धियो की कल्पना की गयी है और ये पद्धियाँ बहुत कुछ वधी भक्ति की हैं। सभवत इन पद्धियो की स्थिति को ध्यान म रख कर ही आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने निम्बार्क सम्प्रदाय म वधी भक्ति की ही स्थिति को स्वीकार किया है।[३]

---

१ महावाणी सिद्धान्त सुख १७०।
२ युगल शतक पद ३।
३ महावाणी सिद्धान्त सुख, पृ० १७८ १८४।
४ वृन्दावनदेव गीतामृत-गंगा, प्रथम घाट।
५ डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य पृ० १९८ १९९।

पर वास्तव में मात्र वधी प्रारम्भ में ही स्वीकृत रही है अपने इस परवर्ती विकास में सम्प्रदाय में रागानुगा को पूरी तरह स्वीकार कर लिया गया है। महावाणी आदि में सखियों की विविध सेवाओं का विस्तार से उल्लेख है एवं साधक को उन्हीं सहचरियों के भाव का अनुगमन करके राधा माधव के विहार का तत्सुखी भाव से आनन्द-लाभ करना ही परम काम्य माना गया है। इस सबंध में निम्बार्क सम्प्रदाय और अन्य सखी सम्प्रदायों में विभेद दृष्टिगोचर नहीं होता।

उभकति सहचरि निरखि सख हिय मे भरी हुलास।
नव निकुंज रस पुंज छवि श्यामा श्याम विलास।[1]

डा० विजयेन्द्र स्नातक ने इस समानता को लक्षित करके ही कहा है —

श्रीभट्ट जी के युगल शतक नामक ग्रन्थ में राधा का स्वरूप नित्य विहार और सहचरी स्वरूप का बड़ी सरस शैली में प्रतिपादित किया है। यह ग्रन्थ भावना में राधावल्लभीय पद्धति से साम्य रखता है। मूलतः निम्बार्क मत में सखी का स्वरूप युगल शतक की सहचरी से कुछ भिन्न था किन्तु रस मार्ग का प्रवर्तन होने पर रसोपासना के अंगभूत सखी का ही रूप वहां भी स्वीकृत हुआ। महावाणी में तो रसोपासनानुकूल सहचरी वर्णित हुई है।[2]

## वल्लभ सम्प्रदाय में कृष्ण परिकर धाम इत्यादि की कल्पना

वल्लभ सम्प्रदाय में पूर्ण पुरुषोत्तम ब्रह्म की कल्पना की गई है। अक्षर ब्रह्म तथा अन्तर्यामी ब्रह्म भी पूर्ण पुरुषोत्तम ब्रह्म के ही स्वरूप हैं। वास्तव में इस सम्प्रदाय में ब्रह्म के तीन मुख्य रूप हैं पूर्ण पुरुषोत्तम परब्रह्म कृष्ण, अक्षर ब्रह्म एवं अन्तर्यामी रूप। अक्षर ब्रह्म का स्वभाव धर्म काल भेद से इन्द्रादि देवताओं के रूप में प्रकट होता है। ब्रह्म को एक से अनेक होने की इच्छा हुई और उसने अपने स्वत्व के लिए ही अपना स्वरूप प्रकट किया। इस प्रकार सृष्टि प्राप्ति उसकी

---

१ श्री भट्ट युगल शतक दोहा ७४।
२ डॉ० विजयेन्द्र स्नातक राधावल्लभ सम्प्रदाय सिद्धान्त और साहित्य पृ० २ ?।
३ व्यष्टिसमष्टिपुरुषो जीवब्रह्माख्यो मता
अन्तर्यामीपर कृष्णो ब्रह्मदासस्तथा पर। त०दी०नि सर्व निर्णय प्रकरण श्लोक ११६ पृ०३१५।
४ अक्षरस्य स्वभावकर्मकालभेदेन इन्द्राद्य । वही- श्लोक की स्वकृत व्याख्या।

इच्छा शक्ति के परिणाम हैं[1]। यह इच्छा शक्ति ही वल्लभ सम्प्रदाय में मायाशक्ति है। पर माया यहाँ पर झूठी नहीं है। इस बात पर वल्लभ सम्प्रदाय में बहुत बल दिया गया है। ब्रह्म इस सृष्टि के समवायी और निमित्त कारण हैं[2]। ब्रह्म रमा ब म श्रुति के अनुसार रस रूप भी वह है। वह आनन्दाकार विग्रह से अपने अक्षर धाम (गोलोक) में अपनी इच्छानुसार लीला मग्न रहता है। यह सच्चिदानन्द ब्रह्म नित्य है और उसकी लीला भी नित्य है[3]। वह अनन्त रूपावाला एवं विरुद्ध धर्मों का आश्रय है।

कृष्ण

इस सम्प्रदाय के अनुसार स्वयं कृष्ण ही परमात्मा परमेश विरुद्ध धर्माश्रयी पूर्ण ब्रह्म है। सूरदास आदि ने भी उन्हें इसी रूप में लिखा है।[4] भागवत के 'एतेचांश कलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान्स्वयम्' का उपयोग इस सम्प्रदाय में भी किया गया है। हरिदासी सम्प्रदाय के सम्बन्ध में हम लक्ष्मीपति नारायण के ललचाने की बात कह चुके हैं। सूरदास भी कुछ इसी ढंग से कहते हैं —

नारायण धुनि सुनि ललचाने स्याम अधर धुनि बैन।
कहत रमा सों सुनि सुनि प्यारी बिहरत हैं बन स्याम।

शब्द शान्तपु रूपपु [illegible] वाली बात श्री कृष्ण नय स्तोत्र के लेखक श्री वल्लभाचार्य यदि मात्र रसात्मक लीलाओं में [illegible] कर धर्म-संस्थापन में भी विश्वास करें तो

---

१ अनन्तमूर्ति तद्ब्रह्म ह्यविभक्तं विभक्तिमत्। बहुस्यां प्रजायेयेति वीक्षा तस्य ह्यभूत्सती। ३० तदिच्छामात्रतस्तस्माद् ब्रह्मभूतांशचेतना। सृष्ट्यादौ निर्गता सर्वे निराकारास्तदिच्छया। ३१ त०दी०नि० शास्त्रार्थ प्रकरण पृ० ८७।

२ डा० एस०एन० दासगुप्त — ए हिस्ट्री आफ इण्डियन फिलासफी खण्ड ४ पृ० ३२८ ३२९।

३ डा० दीन दयालु गुप्त — अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय दूसरा भाग पृ० ४०२।

४ तत्त्वार्थदीपनिबन्ध पृ० ११५।

५ वल्लभाचार्य — सिद्धान्तमुक्तावली, श्लोक ३ (परब्रह्म तु कृष्णो हि सच्चिदानन्दकं बृहत्) तथा श्लोक १५।

६ सकल तत्त्व ब्रह्माण्ड देव पुनि माया सब विधि काल।
प्रकृति पुरुष श्रीपति नारायण सब हैं अंश गोपाल। सूरसागर— ना०प्र०स० १६००।

७ सूर सागर, ना०प्र०स० १६८७।

आश्चर्य न होना चाहिए। वल्लभ सम्प्रदाय में उनके चतुर्व्यूहात्मक (धर्म संस्थापक)[1] एवं रसात्मक[2] दोनों रूपों को स्वीकार किया गया है। देवकी नन्दन वासुदेव धर्म रक्षक रूप है तथा नन्दसुवन यशोदानन्दन रसरूप है। परन्तु सम्प्रदाय में इसी मधुर रसरूप की ही विशेष महिमा है। इसी कारण वल्लभ सम्प्रदाय के कवियों ने लीलावपु कृष्ण का ही अनन्त चरित्रों का गुणगान किया है। धर्मरक्षक रूप की ओर यत्र-तत्र संकेत मात्र है।

राधा

प्रारम्भ में सम्प्रदाय में राधा का महत्त्व हमें प्राप्त नहीं होता। परिवृढाष्टक में वल्लभाचार्य ने भानुजा गोपकन्या की चर्चा अवश्य की है जिसे कि विद्वान राधा के रूप में स्वीकार करना चाहते हैं।[3] पर इस बात का कोई स्पष्ट प्रमाण नहीं है। इसके अतिरिक्त यदि वह राधा ही है तो फिर राधा नाम लेने में आचार्य को संकोच क्या रहा? पीछे हम कह चुके हैं कि विष्णुपुराण, भागवत पुराण आदि में एक अधिक सौभाग्यशालिनी गोपी का पता लगता है। भानुजा सम्भवतः उसी परम्परा में है। इससे यह भी प्रतीत होता है कि सामाजिक उद्देश्य को दृष्टिपथ से ओझल न करने वाले वल्लभ प्रारम्भ में राधा तत्व को स्वीकार नहीं करना चाहते थे। इसी कारण उन्होंने राधा तत्त्व को स्वीकार नहीं किया एवं बालभाव की उपासना पर बल दिया। परन्तु भागवत को प्रमाण मान कर चलने वाला व्यक्ति कान्ता भाव से बच नहीं सकता। स्वयं वल्लभ ने गोपियों को अपना गुरु 'गोप्यस्तु अस्माकं गुरवः' माना है। तथा एक अन्य स्थान में उन्होंने यह आकांक्षा व्यक्त की है कि मेरे हृदय में गोपियों के विरह का दुःख उत्पन्न हो जाय।[5] वल्लभाचार्य ने श्रीनाथ जी की सेवा में दो गौड़ीय वैष्णवों को नियुक्त किया था, उनसे सम्प्रदाय में राधा या गोपीभाव को स्थान में सहायता भी होगी। इससे

१ गोकुल प्रकट भये हरि आई।
अमर उधारन असुर संहारन अन्तर्यामी त्रिभुवनराई। सू०सा० ६३१।
२ नित्यधाम वृन्दावन स्याम नित्यरूप राधा ब्रजवाम।
नित्यरास जल नित्य विहार नित्य मान खंडिताभिसार।
ब्रह्म रूप एई करतार करण हरन त्रिभुवन संसार—वही ३४६१।
३ डा० मुन्शीराम शर्मा: भारतीय साधना और सूरसाहित्य पृ० १२८।
तथा
डा० गोवर्धन नाथ शुक्ल: परमानन्द सागर भूमिका पृ० २३।
४ गोपिका: प्रोक्ता गुरवः साधनं च तत्। संन्यास निर्णय ८।
५ वल्लभाचार्य: निरोधलक्षणम्—१।

अतिरिक्त १६वीं शती के समाप्त होते-होते चैतन्य सखी एवं राधावल्लभीय आदि सम्प्रदायों में राधा भाव का जो स्फुरण होता है उससे वल्लभ सम्प्रदाय भी बचा नहीं रह सका एवं गो० विट्ठलनाथ जी ने राधाभाव का पूर्णतया स्वीकार कर लिया। श्रीनाथ जी की वल्लभ द्वारा प्रवर्तित सेवा पद्धति में राधा या कान्ता भाव का स्थान नहीं है परन्तु विट्ठलनाथ जी ने सेवा के मण्डान में राधा को ब्रह्मात्मिका में सम्मिलित कर लिया। श्री कृष्ण के जन्मोत्सव की तरह राधा का जन्मोत्सव भी मनाया जाने लगा। विट्ठलनाथ जी ने स्वामिन्याष्टक स्वामिनी स्तोत्र एवं शृंगार रस मण्डन की रचना करके राधा एवं दाम्पत्य भाव का महत्त्वपूर्ण प्रतिपादित किया। परन्तु इससे यह न समझना चाहिए कि वल्लभाचार्य ने कान्ता भाव का नितान्त तिरस्कार किया है। उन्होंने जब भगवान को सर्वभाव से भजनीय बताया तब उसके अन्तर्गत रतिभाव स्वतः आ जाता है। भागवत के इलोक —

कामक्रोध भयस्नेहमैक्य सौहृदमेव च।
नित्य हरौ विदधतो यान्ति तन्मयता हि ते।[1]

की व्याख्या करते हुए अपनी सुबोधिनी टीका में उन्होंने कहा है कि काम स्त्री भाव में सौहार्द सख्य भाव में होता है। इस प्रकार स्त्रीभाव की स्वीकृति उनमें है। सूर निर्णय के लेखकों ने आचार्य वल्लभ द्वारा विवेचित तीन प्रकार की गोपियाँ—गोपांगना गोपी व्रजांगना—उद्धृत की है। गोपांगनाएं परकीया भाव में भजती है वे साक्षात् पुष्टि-पुष्ट रूप है। गोपी वास्तव में कुमारिकाएँ है जो कात्यायनी आदि व्रतों के माध्यम से कृष्ण को प्राप्त करना चाहती है ये मर्यादा पुष्ट है एवं व्रजांगनाएं कृष्ण को कान्तभाव से भजती है ये पुष्टिप्रवाह रूप है।[2] परिवृढाष्टक में उन्होंने पशुपजा का शृंगारी रूप ही चित्रित किया है —

कलिन्दोद्भूतायास्तटमनुचरन्तीं पशुपजाम्।
रहस्यैकां दृष्ट्वा नवमुभगवक्षोजयुगलाम्
दृढ़ नीवीग्रन्थिस्त्वयपति मृणाल्या दृढतरम्।
रतिप्रादुर्भावो भवतु सततं श्री परिवृढे ॥

इसी प्रकार मधुराष्टक है उसमें कृष्ण के अंग चेष्टा क्रियादि को मधुर ही कहा है। सुबोधिनी भाष्य में उन्होंने अनेक स्थानों पर रति भाव की ओर संकेत किये है।[3] यो हम पहले भी कह चुके हैं कि भागवत को प्रमाण मानकर

---

१ भागवत—१०।२६।१५।

२ द्वारकादास परिख एवं प्रभु दयाल मीतल सूर निर्णय, पृ०२०४।

३ वल्लभाचार्य, सुबोधिनी भाष्य १०।३१।७ १३ व १०।३२।२६ आदि।

चलने वाला व्यक्ति मधुर भावना को अस्वीकार नहीं कर सकता। हमारा अनुमान है कि लोक दृष्टि की विकृति के भय से उन्होंने जार भाव पर जोर दिया है अन्यथा उनकी भक्ति भावना कान्ताभाव को अस्वीकृत नहीं करती। पर राधा भाव उन्हें अवश्य बहुत स्वकीय नहीं लगता।

अस्तु वल्लभ सम्प्रदाय में चाहे जैसे भी हो राधा का चित्रण होता है एवं यह चित्रण अपनी शक्ति में किसी भी अन्य सम्प्रदाय से कम नहीं है। राधा और कृष्ण का सम्बन्ध प्रकृति पुरुष का शाश्वत सम्बन्ध माना जाने लगता है। सूरदास ने प्रीति की इस निरन्तरता का बार बार कथन किया है।[1] उन्होंने दोनों की अभिन्नता का बराबर चित्रण किया है। वे युगल स्वरूप हैं —

सदा एक रस एक अखंडित आदि अनादि अनूप।
कोटि कल्प बीतत नहिं जानत विहरत युगल स्वरूप।

लौकिक सम्बन्ध की दृष्टि से राधा कृष्ण की स्वकीया ही है। सूर परमानन्ददास आदि ने राधा कृष्ण का विवाह कराया है। इस युगल रूप में शास्त्रीय वैष्णव एवं रसात्मक लीला ही सभी का अद्भुत समन्वय हुआ है। कृष्ण के जाने के बाद के विरह की सी तरह निग्रह दिखाया गया है। उद्धव संवाद के पदों में राधा एक मात्र प्रथमा के रूप में नहीं दिखाया गया है उनमें विरहिणी गोपियों का हृदय वन्ना ही प्रकट हुआ है। अष्टछाप के कवियों ने युगलस्वरूप की सखीभाव से लीला स्वीकार भी किया है। वास्तव में संयोग और वियोग की वे समस्त स्थितियाँ इन कवियों में सहज ही प्राप्य हैं जिनकी चर्चा प्रेम के सन्दर्भ में की जाती है।

**गोपी**

वल्लभ सम्प्रदाय में प्रेम की वास्तविक आलम्बन गोपियाँ ही हैं। राधा भी दार्शनिक दृष्टि से कृष्ण से अभिन्न होते हुए भी (यों तो जीव और जगत भी ब्रह्म से भिन्न नहीं हैं) काव्य चित्रण के क्षेत्र में गोपी ही हैं। गौड़ीय वैष्णवों में राधा के प्रभा मण्डल में गोपियों की कान्ति मलिन पड़ जाती है परन्तु वल्लभ सम्प्रदाय में गोपियाँ अपना महत्व नहीं खोतीं। इसका कारण यह भी है कि लीला-वर्णन में श्रीमद्भागवत का अनुसरण इन कवियों ने किया है। सैद्धान्तिक स्तर पर गोपियों के दो रूप हैं—एक रूप में तो वे नित्य गोलोक में होने वाले रसरूप कृष्ण के नित्य रास की सखियाँ हैं जो कि भगवान की आनन्ददायिनी शक्ति रूप ही हैं। इस रूप में कृष्ण और उनका सम्बन्ध धर्म और धर्मी

---

१ सूरसागर—ना० प्र० स० १२६१ १३०१ १३२ १३०३ १३५०।
२ सूर सारावली व० प्र० पृ ३८।
सूर सागर ना० प्र० स० २८६ । परमानन्द सागर ६८६ ६६४ ८१६।

का है। कृष्ण की व्रजलीलाएं उनकी नित्य लीलाओं की ही अवतार हैं। कृष्ण ने अपने समस्त परिकर, राधा, गोप, गोपी, गो, गोवत्स आदि समेत अवतार लिया था।[1] भक्त (जो सत् चित् से युक्त पर आनन्द से रहित होता है) अपने आनन्द अंश की खोज में गोपी स्वरूप प्राप्त करना चाहता है। उनके राग का अनुकरण करके रागानुगा भक्ति की साधना करता है। साधना की दृष्टि से यह दूसरा रूप ही विशेष महत्त्वपूर्ण है। बहुत से विद्वान कृष्ण-लीला के आध्यात्मिक प्रतीक को स्पष्ट करने के लिए गोपियों को आत्मा और कृष्ण को परमात्मा भी सिद्ध करते हैं। एवं इस प्रकार भक्तात्मा के लिए इस भाव मार्ग का उपस्थापन करते हैं।

पीछे हम वल्लभ द्वारा बतायी गयी तीन प्रकार की गोपिकाओं की चर्चा कर चुके हैं: गोपांगना, गोपी एवं व्रजांगना। इन्हीं को अन्यपूर्वा, अनन्यपूर्वा एवं सामान्या कहा गया है। इनमें से रास में सम्मिलित होने का अधिकार प्रथम दो प्रकार की गोपियों तथा एक अन्य प्रकार निर्गुणा को है। उन्होंने सुबोधिनी में रास में प्रवेश पाने वाली इन्हीं तीन वर्गों की १६ प्रकार की गोपियों का विवरण दिया है।[2] इनमें भी अन्यपूर्वा (जो परकीया होते हुए भी कृष्ण को कान्त मानती थी) भाव को भक्ति का श्रेष्ठतम रूप माना है। इस पुष्टि पुष्ट भाव की भक्ति कहते हैं। राधा को भले ही स्वकीया माना गया हो पर गोपीभाव की भक्ति में तो परकीया भाव को ही वल्लभ सम्प्रदाय में महत्त्व दिया गया है। सूरदास, परमानन्द दास, नन्ददास आदि ने अनेक बार कुलकानि मेटकर मिलने वाली गोपियों की चर्चा है।

वल्लभ ने एक स्थान पर यह भी कहा है कि निस्साधन भक्त केवल स्त्रीभाव से भगवान का रसास्वादन करने में समर्थ होते हैं।[3] यहीं पर कार्डिनल न्यूमन की भी प्रसिद्ध उक्ति याद आ जाती है। उसने कहा था कि यदि तुम्हारी आत्मा को उच्चतर आध्यात्मिक आनन्द में आना है तो तुम्हें निश्चय ही स्त्री बन जाना चाहिए। (इफ दाई सोल इज टु गो इन्टु हाइअर स्प्रिचुअल ब्लैसेडनेस दाऊ मस्ट बिकम ए वूमन।)

अपना सब कुछ समर्पित कर देने वाली इन स्त्रियों के प्रति भागवत् में

1. डा० दीनदयालु गुप्त : अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय, पृ० ५०५-५०६।
2. वल्लभाचार्य : सुबोधिनी, रास पंचाध्यायी, फल प्रकरण अध्याय ३।२५।
3. अतो हि भगवान् कृष्णः स्त्रीषु रेमे ह्यनिशम्। सुबोधिनी, तामसफल प्रकरण। ४।

कृष्ण कह उठे थे कि मैं तुम्हारी कृतज्ञता के पाश म कभी मुक्त नहा हो सकता।[1] परमानन्द दास न भी इन गोपियों की भूरि भूरि प्रशंसा की है। उन्होंने उन्हें प्रेम की ध्वजा कहा है। गोपी के निरान अनन्य प्रेम जिसमें कि समस्त मर्यादा को मिटा कर व कृष्ण की प्राण प्यारी बनी थी, के अनुसरण का व स्पष्ट उपदेश देते हैं

ये हरि रस ओपी सब गोप तियन ते न्यारी
कमल नयन गोविन्द चन्द की प्रानहु ते प्यारी ॥
निरमत्सर जे सतत अहहि चूडामणि गोपी।
निरमल प्रेम प्रवाह सकल मरजादा लोपी ॥
जो ऐसे मरजाद मेटि मोहन गुन गावे।
क्यों नहि परमानन्द प्रेम भगति सुख पावे।[2]

उनके अनुसार गोपियों के प्रेम की बराबरी कौन कर सकता है। उनके चरणारविन्द का रस उद्धव अपने शीश पर धारण करते हैं। स्वयं साक्षात् ब्रह्मा उनके भाव का वरण करना चाहते हैं। उन्होंने तो यहाँ तक कह दिया है कि यदि गोपियों का प्रेम और भागवत पुराण न होतो तो सभी लोग औघड पथ के अनुयायी बन कर गमया ज्ञान का कथन करते —

जो गोपिन के प्रेम न होतो अरु भागवत पुरान
तौ सब औघड पर्थाह होतो कथन गमया ज्ञान।

वस्तुत अष्टछाप का सम्पूर्ण काव्य गोपी महिमा से भरा पड़ा है। भ्रमरगीत एवं रासपंचाध्यायी के प्रसंग गोपियों के प्रेम को अप्रतिम रूप में उन्नत भूमिका में स्थापित करते हैं। अष्टछाप के कवियों ने गोपियों के भी नाना रूपों—अनन्य पूर्वा अन्यपूर्वा एवं सामान्या में किसी एक के रागात्मक सम्बन्ध का अनुगमन करना चाहा था। वल्लभ सम्प्रदाय का भक्त निकुंज-लीलाओं को कुंज रन्ध्रों से देखता हो नहीं है वह स्वयं ईश्वर को कान्त रूप में प्राप्त कर उनके साथ रमण करना चाहता है। एवं इस रूप में वह गोपीभाव वल्लभ को अपना आनन्दकारी निग्रणियों एवं मुक्तियों के अधिक निकट है। परन्तु १८वीं शती तक पहुँचते पहुँचते सखी भावना को पर्याप्त प्रश्रय कल्पना मन में भी हो जाता है।

१ न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजाम् स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः
या माभजन् दुर्जरगेहशृंखलाः संवृश्च्य तद्वः प्रतियातु साधुना।
— भागवत १०। ३२। २२।

२ परमानन्ददास परमानन्द सागर ८२५।

३ वही पृ० ८२६।

४ वही पृ ८२३।

५ वही पृ ८२४।

धाम

धाम की दृष्टि से वल्लभ एवं गौडीया में कोई स्पष्ट अन्तर हमें प्राप्त नहीं होता। इस सम्प्रदाय में परब्रह्म इस संसार में अकेला ही अवतरित नहीं होता साथ ही उसकी आनन्द प्रसारिणी शक्तियाँ एवं अक्षर धाम भी जन्म लेते हैं। यह लीला धाम उसका स्वरूपभूत अंश होने के कारण मायिक शक्ति से रचित संसार के गुणात्मक रूप में भिन्न होता है। ब्रजभूमि स्वरूप भगवान के लीला धाम गोलोक या गोकुल ही का अवतार है।[1] यह भी मायिक जगत से परे है।[2] सूरदास ने वृन्दावन को निजधाम[3] एवं आदि अजिर कहा है। परन्तु यह ध्यान रहे कि सभी सम्प्रदाय की भांति इस मार्ग में वृन्दावन और ब्रज अलग अलग न होकर तात्पर्यवाची हैं —

वृन्दावन ब्रज को महतु कापै बरन्यो जाई।
चतुरानन पग परसि के लोक गयो सुख पाई।[4]

वल्लभाचार्य ने गोलोक या गोकुल का महत्त्व वैकुण्ठ से भी अधिक माना है।[5] सूर के कृष्ण की मुरली की ध्वनि जब वैकुण्ठ पहुँचती है तो नारायण उसके लिए उत्कंठित हो उठते हैं। ब्रज गोकुल वृन्दावन एवं यहाँ के निवासियों की स्तुति में परमानन्ददास ने लगभग दो दर्जन पद लिखे हैं। सूरदास परमानन्ददास इत्यादि ने यमुना की महिमा का भी गुणगान किया है।

## पुष्टि मार्ग की विशेषताएँ

(१) अनुग्रह तत्त्व की अत्यधिक प्रतिष्ठा — भक्ति के क्षेत्र में यों तो प्रत्येक सम्प्रदाय ने प्रभु अनुग्रह पर बल दिया है पर उसे विशिष्ट रूप में सैद्धान्तिक स्तर पर स्वीकार करने का श्रेय वल्लभ सम्प्रदाय को ही है। पुष्टि मार्ग का नाम करण ही अनुग्रह से सम्बन्धित है। भागवत् के पोषण तदनुग्रह के आधार पर

---

१ डा० दीनदयालु गुप्त अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय पृ० ४०५।
२ अणुभाष्य अध्याय ४ पद २ सूत्र १५।
३ सूर सारावली वें० प्रेस पृ० ३४।
४ वही पृ० २
५ सूरसागर दशम स्कन्ध वें० प्रे०, पृ० १५८।
६ अणुभाष्य ४।२।१५।
७ सूरसागर ना०प्रचारिणी सभा, १६८२।
८ परमानन्द सागर—पद सं० ८३५ से ८६० विशेष रूप से।

## ललित सम्प्रदाय में उपास्य, लीला, नाम परिकर एवं उपासना भाव की धारणा

ललित सम्प्रदाय वृन्दावन का एक छोटा-सा सम्प्रदाय है जिसकी स्थापना १८वीं शती के अंतिम चरण में महात्मा वंशी अलि जी ने की थी। यह सम्प्रदाय इस दृष्टि से अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है कि राधावाद अपनी पराकाष्ठा पर इसी सम्प्रदाय में पहुँचता है। शक्ति की धारणा इस सम्प्रदाय में अत्यधिक व्यापक रूप में हुई है। पीछे हम सखी एवं राधावल्लभी सम्प्रदायों के विवेचन के प्रसंग में कह चुके हैं कि प्रेम के क्षेत्र में राधा की प्रमुखता उन सम्प्रदायों में स्वीकृत हो गयी थी पर दार्शनिक स्तर पर कृष्ण ही परात्पर तत्त्व बने रहे। शक्ति और शक्तिमान् की कल्पना उनमें शक्तिमान् के महत्त्व की दर्शिका है। परन्तु ललित सम्प्रदाय में शक्तिमान् को नहीं शक्ति को ही प्राधान्य प्राप्त हुआ। राधा ही इस सम्प्रदाय में परात्पर तत्त्व मान ली गयी।

यहीं पर यह भी ध्यान दिला देना उचित होगा कि राधा को परात्पर तत्त्व स्वीकार करने का अर्थ यह नहीं कि इस सम्प्रदाय में केवल शक्ति रूप (शक्ति भावना के अनुरूप) राधा की ही उपासना होती है। यह सम्प्रदाय भी सखी या राधावल्लभी सम्प्रदायों की भाँति ही युगलोपासक है। स्वामी हरिदास एवं गो० हित हरिवंश का उल्लेख इन्होंने बड़े सम्मान से किया है।[1] ऐसा प्रतीत होता है कि इन दोनों सम्प्रदायों का इन पर गहरा प्रभाव था। पीछे सखी सम्प्रदाय की चर्चा करते हुए हम कह चुके हैं कि स्वामी हरिदास को ललिता का अवतार स्वीकार किया गया है एवं उनका अत्यधिक महत्त्व बताया गया है। ललित सम्प्रदाय में भी गुरु को ललिता रूप ही माना गया है।[2] अथवा ललिता को ही गुरु कहा है।[3] राधा को प्रमुखता देने का सबसे सम्भवतः

१ (क) श्री हरि वंश स्वरूप हैं श्री हरिदास उदार।
जे जे बातें महल की बरणत नित्त विहार॥
—वंशी अलि हृदय सर्वस्व
छंद संख्या १८।

(ख) श्री ललिता हरिवंश वपु प्रगटी रस निधि आय।
धरन माधुरी कुंवर की दोनों सबन जनाय॥ —वही वही १६।

२ श्री गुरु ललिता रूपमय तिनको नाम रटन्त।
पाठ सम्पत राधिका धाम वृन्दाविपुन बसन्त॥ —वही, वही २५।

३ गुरु श्री ललिता मैया मातु तस्या परा सखी।
—वंशी अलि श्रीराधा सिद्धान्तम् श्लोक ३॥

उन्हें राधावल्लभीय सम्प्रदाय में प्राप्त हुआ होगा। वंशी अलि जी के पश्चात् भी ललित सम्प्रदाय एवं राधावल्लभ सम्प्रदाय के आचार्यों के मध्य घनिष्ठ सम्पर्क रहा है। हमारे देखने में वंशी अलि जी के शिष्य किशोरी अलि जी की वाणी का हस्तलिखित संकलन आया है। उसमें किशोरी अलि एवं गो० चन्द्रलाल (राधावल्लभीय) के मध्य होने वाले पत्र व्यवहार का भी संग्रह है।[1] उससे ज्ञात होता है कि गो० चन्द्रलाल के मन में किशोरी अलि एवं उनकी राधोपासना के लिए अत्यधिक सम्मान का भाव था।[2]

**राधा एवं उनकी लीला**

मनस्वी वंशीअलि जी ने अपने 'राधा सिद्धान्तम्' ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही बता दिया है कि सौन्दर्य राशि नित्य प्रेमासक्त किशोरी राधा ही अनन्य भाव से हमारी उपास्य है।[3] वे चाहते हैं कि समस्त इन्द्रियों का विषय राधा ही हो —

राधा जीभ रटो सदा सुनौं सुकान।
श्री राधा नयनम देखिहों राधा बिनहिं आन।[4]

राधिका का रूप स्पष्ट करते हुए उन्होंने कहा है कि ब्रह्मा तथा भगवान् को रचने वाली एवं अधिष्ठात्री शक्ति वही हैं।[5] सब कुछ को प्रसुस्थत रखने वाली एवं ब्रह्म की अपर पर्याय वे ही हैं। वे सवतन्त्र स्वतन्त्र हैं।[6] परन्तु वे स्वतन्त्र शक्ति होते हुए भी भक्त के आधीन हैं। स्वयं श्रीकृष्ण उनके भक्त हैं एवं उनकी भक्ति के आधीन होकर समान भाव से कृष्ण के साथ विहार करने के लिए उन्होंने अवतार धारण किया है। वृषभानु के घर में भी जन्म उन्होंने साधकों पर अनुग्रहार्थ ही लिया

---

१ डा० शरण बिहारी गोस्वामी के संग्रह से प्राप्त।
२ किशोरी अलि की वाणी पत्र संख्या १८० और आगे।
३ स्व सौन्दर्यमहाराशी नित्य सक्तकिशोरिका।
राधाऽस्माकमु पास्यास्ति तदनन्यन चेतसा॥
—वंशी अलि राधा सिद्धान्तम् १।
४ वही हृदय सर्वस्व २८।
५ शक्तेर्वा ब्रह्मणोवापि तथा भगवतोऽपिहि।
कर्त्री धी राधिका ज्ञया अधिष्ठात्री तथैव च॥
—वही रा० सि० २।
६ वहा वही ७ एवं ६।
७ नित्य भक्तपराधीना तन राधा विहारिणी।
साम्य मर्जति भक्तन रसं कृष्णेन लीलया॥
—वही वही पृ० २।

परन्तु अवतार रूप में कल्पित हो जाने के बहुत दिन बाद तक उनके प्रति प्रगाढ़ भक्ति भावना का आविर्भाव नहीं होता। श्री आर जी० भंडारकर का अनुमान है कि यद्यपि ईसवी सन के प्रारम्भ में राम विष्णु के अवतार मान गये थे किन्तु उनकी विशेष रूप से प्रतिष्ठा ग्यारहवीं शताब्दी के लगभग ही प्रारम्भ हुई है।[1] डा० कामिल बुल्के[2] डा० भगवती प्रसाद सिंह[3] आदि का अनुमान है कि रामभक्ति का आविर्भाव दक्षिण भारत के आलवार संतों में सर्वप्रथम हुआ है। बारहवीं शताब्दी के आसपास में राम भक्ति का साम्प्रदायिक रूप प्रमुखता प्राप्त करने लगता है।

जहां तक रामभक्ति में माधुर्योपासना के प्रवेश का प्रश्न है उसका निर्णय करना विवादास्पद है। हिन्दी साहित्य में माधुर्यभाव भक्ति राम भक्ति की रचनाएं तुलसीदास के बाद की ही प्राप्त हुई हैं। डा भगवती प्रसाद सिंह ने अपने महत्त्वपूर्ण शोधग्रन्थ रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय में उस भावना की प्राचीनता को वाल्मीकीय रामायण तक पहुँचाया है। परन्तु ऊपर के निर्णयों से यह ध्वनित होता है कि वाल्मीकि रामायण रामभक्ति का ग्रन्थ नहीं है। विद्वानों ने उसमें भक्ति वाले अंश प्रक्षिप्त माने हैं। अत राम सीता की शृंगारी भावना का प्रश्न उसमें काव्य के आग्रह से ही मानना उचित होगा। अन्य जिन नाट्य एवं काव्य ग्रन्थों का उल्लेख डा सिंह एवं प भुवनेश्वर नाथ मिश्र माधव (रामभक्ति में मधुर उपासना) ने किया है वे भी भक्तिकाव्य न होकर सरस साहित्य के अन्तर्गत ही परिगणनीय है। स्वयं डा सिंह ने स्वीकार किया है कि वास्तव में ये (लेखक) साधक नहीं कवि थे किन्तु वे इस भावना के समर्थक। अतएव उनकी रचनाएं स्वयं साधनात्मक न होते हुए भी रसिक साधना के लिए उपयुक्त पृष्ठभूमि बन गया।[5] प भुवनेश्वर नाथ मिश्र माधव ने जिन संहिता ग्रन्थों स्तवराज एवं गीतियां तथा रामायणों आदि[6] की चर्चा की है वे सभी परवर्ती स्रोत होती हैं। स्वयं लेखक ने उनके काल निर्णय का कोई प्रयास नहीं किया है। डा० भगवती

---

१ डा भंडारकर वैष्णविज्म शैविज्म पृ ६६।
२ डा० कामिल बुल्के रामकथा पृ १५०।
३ डा० भ० प्र सिंह रा०भ०र०स० पृ ५४।
४ आचार्य ह० प्र० द्विवेदी मधुराचार्य और उनका भक्ति-सन्दर्भ कल्पना अप्रैल १९५५ पृ ५।
५ डा भ०प्र० सिंह रा०भ०र०स० पृ० ७६।
६ भुवनेश्वरनाथ मिश्र माधव रामभक्ति में मधुर उपासना पृ० १४१ १८६।

प्रसाद सिंह ने माना है कि ऐतिहासिक दृष्टि से आलवार संतों को माधुर्यभाव का प्रथम भक्त मानना चाहिए।[1] परन्तु जैसा कि पीछे हम कह चुके हैं आलवारों की माधुर्य भावना प्रेम प्रतीकवाद के अन्तर्गत परिगणनीय है वह भाव एवं ध्यान की वस्तु नहीं है। उस माधुर्य भाव तथा परवर्ती राम एवं कृष्ण-सम्प्रदायों के माधुर्य भाव (रसिक-साधना) में गुणात्मक अन्तर है। वास्तव में इस बात को अस्वीकार करना कठिन है कि राम भक्ति की रसोपासना पर कृष्णभक्ति के सम्प्रदायों का गहरा प्रभाव है। इस बात के प्रमाण मिलते हैं कि १६वीं शती तक राममक्त रसोपासना को मन समझने के लिए वृन्दावन जाते रहे हैं। यों जिन तांत्रिक साधनाओं एवं भक्तिवाद का प्रभाव कृष्णभक्ति की माधुर्य भावना तथा राधावल्लभी सखीवाद आदि पर पड़ा है वे मूल प्रभाव-स्रोत रामभक्ति को भी बराबर प्रभावित करते रहे हैं इस बात को भी अस्वीकार नहीं किया जा सकता।

रामभक्ति-साहित्य में तुलसीदास एक ऐसे विशाल वट वृक्ष के समान हैं जिसकी सुखद छाया को छोड़कर साधारण जन अन्यत्र नहीं जाना चाहता। यद्यपि तुलसीदास के युग तक (मृत्यु सं० १६८०) कृष्ण भक्ति सम्प्रदायों में रसिकोपासना एवं सखीभाव का व्यापक प्रचार हो चुका था पर अपने अप्रतिम लोक व्यक्तित्व के बल पर लोक मनस्वी तुलसीदास ने राम सीता कौशल्या भरत हनुमान आदि चरित्रों के माध्यम से जिस वैधी भक्ति एवं मर्यादा मार्ग को प्रतिष्ठित कर समाज के लिए मेरुदण्ड का कार्य किया वह सब ऐसे अविचल भाव से दृढ़ रहा कि उस पर परवर्ती रसिक साधनाओं का तनिक भी प्रभाव नहीं पड़ सका एवं उत्तरी भारत के अधिकांश सामाजिक जन उससे प्रेरणा लेते रहे। शास्त्रीय दृष्टि से देखने पर तुलसी के राम और सीता कृष्ण एवं राधा से भिन्न स्थिति धारण करते दिखाई देंगे। राम ही परब्रह्म हैं जो भक्तिवश कौशल्या की गोद में जन्म लेते हैं —

> ब्यापक ब्रह्म निरंजन निर्गुन बिगत बिनोद।
> सो अज प्रेम भगतिबस कौसल्या की गोद।[2]

उनके वाम भाग में छविनिधि आदि शक्ति श्री सीता जी शोभायमान हैं। उनके भृकुटि विलास से भी संसार उत्पन्न होता है।[3] वे संसार का उत्पन्न ही नहीं करती उसके पालन-शासन एवं हरण का कार्य भी परब्रह्म के संकेत पर जानकी ही करती हैं —

१ डा० भ०प्र० सिंह रा०भ० र०सं० पृ० ७६।
२ रामचरित मानस, बालकांड १६८,३४१ अरण्यकांड २२ ६३ कि० कांड २६ उत्तरकांड १३ ३४,८१ १३० आदि।
३ वही बा० का० १४८।

श्रुति सेतु पालक राम तुम्ह जगदीश माया जानकी ।
जो सृजति जगु पालति हरति सख पाइ कृपानिधान की ।।[1]

उन्होंने तुलसीदास ने ब्रह्म की परमशक्ति कहा है —

नारद वचन सत्य सब करिहौं
परम सक्ति समेत अवतरिहौं ।।[2]

पीछे गौडीय वैष्णवों आदि के प्रसंग में हम कह चुके हैं कि राधा भक्ति देने वाली भी हैं। सूरदास ने भी राधा से कृष्णचरण रति माँगी थी। तुलसीदास भी अपनी अर्जी सीता के हाथ ही राम तक भिजवाते हैं।[3] इन युगल में प्रेम कम नहीं है पर किसी को दिखाने के लिए न होकर यह सहज रूप में मर्यादित प्रेम है। इसका मर्म राम और सीता ही जानते हैं। बल्कि यों कहना चाहिए कि इस प्रेम के मर्म राम का मन जानता है और वह मन सदा सीता के पास रहता है इस प्रीति रस की इतनी ही बात से समझा जा सकता है —

तत्व प्रेम कर मम अरु तोरा जानत प्रिया एक मन मोरा।
सो मन रहत सदा तोहि पाहीं जानु प्रीति रस एतनहि माहीं।

परन्तु इन प्रिया प्रियतम के सम्बन्ध की अभिव्यक्ति मर्यादित रही है। परवर्ती रामरसिकोपासकों को यह दार्शनिक रूप ज्यों का त्यों उपलब्ध हो गया उसमें सीता की कल्पना एवं प्रेम सम्बन्धों का मुक्त प्रसार और जुड़ गया। आदि शक्ति को आह्लादिनी में परिवर्तित करके फिर उसे रसदानी बनाते देर नहीं लगी। संभवत तुलसीदास के जीवनकाल में ही यह प्रक्रिया प्रारम्भ हो गई थी।

रसिक सम्प्रदायों में अग्रदास इस साधना के प्रवर्तक माने जाते हैं उनका आविर्भाव-काल सम्वत् १६४२ है एवं तुलसी का मृत्यु सम्वत् १६८० है इस प्रकार अग्रदास के जीवन का प्रारम्भिक अंश तुलसी के उत्तरार्ध की समकालीन रहा है। ऐसा लगता है कि कृष्ण भक्ति की रसिकता रामभक्तों को भी आकृष्ट कर रही थी। अग्रदास ने इस प्रवृत्ति को पहचान कर उसे एक व्यवस्थित साधना पद्धति का रूप दे दिया। धीरे धीरे राम सम्प्रदाय में यही साधना बल पकड़ती गई एवं १६वीं शती की राममक्ति-साहित्य सर्वतोभावेन इसी माधुर्य भाव में डूबा हुआ दिखाई देता है।

---

१ वही अ० काण्ड १२६।
२ वही बा का १८७।
३ विनय पत्रिका पद ४१ ४२।
४ राम चरित मानस सु का १५।

कृष्ण भक्ति का प्रभाव स्वीकार करके राम सीता को युगलविहारी कह तो दिया गया परन्तु वास्तव में यह कार्य उतना सरल नहीं था। राम के चरित्र एवं लीलाओं की जो धारणा आदिकाल से लेकर मध्यकाल तक चली आ रही थी उसमें शृंगारिकता का न्यूनतम प्रवेश हुआ था। राम-सीता की राधा-कृष्ण एवं कृष्ण गोपियों जैसी प्रेम गाथाएं चित्रित करने वाला न तो कोई पुष्ट प्रकीर्णक पदों की ही परम्परा अब तक उपलब्ध हो सकी है और न भागवत जैसा कोई पुष्ट ग्रंथ एवं गीत गोविन्द जैसा ललित काव्य ही हमें प्राप्त होता है जिसमें कि राम सीता के इस उज्ज्वल रसपरक रूप को स्पष्ट किया गया हो। इसके स्थान पर राम का प्रजावत्सल दुष्ट संहारक एवं मर्यादा पुरुषोत्तम रूप अधिक स्थापित रहा है। तुलसी ने उनके इन गुणों को और सुदृढ़ भूमि पर स्थापित कर दिया था। रामकथा के सारे पात्र वास्तव में परिवार एवं समाज के विविध सम्बन्ध सूत्रों के अत्यधिक उदात्त स्तर पर प्रतिष्ठित किये गए थे। रसिकोपासकों ने इन सबको स्वीकार करते हुए भी माधुर्यपरक व्याख्या करनी चाही। राम कथा की इन्हीं आवश्यकताओं के कारण ही हमें सिद्धान्त पक्ष में यत्र-तत्र कृष्ण भक्ति के सम्प्रदायों की अपेक्षा अन्तर प्राप्त होता है अन्यथा व्यापक रूप से गौडीय वैष्णव-तत्व दर्शन (यहाँ तक कि हरिदासी आदि सम्प्रदायों की भी विचारधारा) को ही रामभक्तों ने स्वीकार किया है। नीचे इन समानताओं एवं वैषम्यों का संक्षिप्त विवरण हम उपस्थित कर रहे हैं। रामलीला को माधुर्यभावपरक मोड़ देने का सबसे अधिक शास्त्रीय एवं पाण्डित्यसाध्य प्रयत्न मधुराचार्य जी ने किया था। उन्होंने वाल्मीकीय रामायण को वर्णित का भी अपेक्षा अधिक प्रमाण एवं सारे वाङ्मय का कारण[1] बनाते हुए उसकी शृंगाररसपरक व्याख्या करने का अद्भुत प्रयत्न किया था। संस्कृत व्याकरण की कामधेनुओं के सहारे शब्दों का खींचतानकर जो अर्थ निकाले गए हैं उनसे आज का पाठक भले ही खीझ सकता है पर उस साधना के समझने में ऐसे अर्थ महत्वपूर्ण हैं। ऐसे प्रयत्नों का मनोरंजक उदाहरण है कि राम-कथा के वन गमन वाले प्रसंग को इन लोगों ने वास्तविक न मान कर माया जन्य माना। इन विचारकों के अनुसार राम सीता लक्ष्मण चित्रकूट से आगे गये हो नहीं वे चौदह वर्ष वहीं विहार करते रहे। रावण के संहार के लिए वास्तव में राम की आज्ञा से लक्ष्मी नारायण ऐसे भेज गए थे—मानो राम एवं लक्ष्मण के वेष में।

•

उपास्य

राम का उसी प्रकार परब्रह्म रूप में यहाँ पर भी कल्पना है जिस प्रकार कि अन्य रसोपासक सम्प्रदायों में हम कृष्ण का रूप देख चुके हैं।[2] वे सच्चिदानन्द

१ मधुराचार्य सुन्दरमणि-सन्दर्भ, पृ० २३।

२ रसिक अलि अनन्य तरंगिणी पृ० ४।

है।[1] वे द्विभुज परात्पर है।[2] नृत्य राघव मिलन में उन्हें लीला के क्षेत्र में दक्षिण नायक कहा गया है —

कहु दक्षिण नायक रस लीला करहिं राम सुदर मदुलीला।

दक्षिण नायक होने के नाते उन्हें अनेक प्रियाओं को वल्लभा होना पड़ता है। महर्षि मुनि कन्याओं राज कन्याओं नाग-कन्याओं तथा गंधर्व-कन्याओं को उनकी पाणिग्रहीता भार्या माना गया है। वास्तव में जब कृष्ण के इतनी भार्याएं या वल्लभाएं थीं तो फिर राम की क्या न होतीं? फिर रास के लिए भी तमाम प्रियाओं की आवश्यकता थी। इसी कारण मधुराचार्य राम सखे इत्यादि ने उनकी अनेक भार्याओं की कल्पना की है। पर दूसरी ओर राम की एक पत्नीव्रत परम्परा में अत्यधिक आदर चला आ रहा था। इन दोनों परस्पर विरोधी दिखने वाली बातों के मध्य संगति स्थापित करने के लिए बहुभार्यात्व की एक दार्शनिक व्याख्या उन्होंने देनी चाही।

इस व्याख्या के अनुसार राम की पराशक्ति सीता से ही उत्पन्न उन्हीं की अंशभूता अन्य समस्त स्त्रियां या सखियां हैं अतः वे वास्तव में सीतारूप ही है। इस तरह राम का एक पत्नीव्रत खंडित नहीं होता। मधुराचार्य ने जनक की ऐसी ही शंका का समाधान स्वयं जानकी से सुन्दरी-तंत्र के द्वितीय पटल के एक उद्धरण द्वारा कराया है। जानकी कहती है —

हे पिता आप पुरुषोत्तम श्री राम जी को रस रूप शक्ति मुझे जानें। श्री राम मेरे रूप हैं वे सत और असत् से परे हैं वे भोक्ता हैं। मेरी ईक्षणिका के आश्रय में श्री रामचन्द्र शरीर धारण करते हैं और उनकी इच्छा से मेरा शरीर है ऐसा समझिये। श्री रामचन्द्र और मेरे शरीर के ऐक्य भाव से यह रसरूप परब्रह्म है जो *आत्मनिष्ठ सुखरूप है। इसमें विश्व सुखी होता है।* इसी रस से बहुत से रस —बार करोड़ों सौम्य भयानक आदि—उद्भिन्न हुए हैं सभी शक्तियां मुझमें निकली हैं जो शुद्ध सत्वरूपा हैं और विकार रहिता हैं। ये सब श्री रामचन्द्र की भोग्यरूपा हैं सनातनी और रस मात्र विहारिका हैं। ये मेरे ही समान हैं। इन सबके भोक्ता रघुनन्दन ही हैं।

---

१ बालअली ध्यान मंजरी (रा भ म०ज पृ० २११)।
२ रसिक अली सिद्धांत मुक्तावली (वही पृ २३७) तथा नृत्य राघव मिलन पृ० ६।
३ न रा मि पृ ४१।
४ बालअली सिद्धांततत्त्व दीपिका ३१।
५ मधुराचार्य सु०म०स पृ ४३२ ४३४।

मधुराचार्य ने यह व्याख्या तो की ही है पर यह भी कह दिया है कि जो लोग उनके निरवधि नित्य विहार को नहीं जानते तथा गोत्र वेद के किंकर हैं वही लोग उन्हें एक पत्नीव्रत धारी समझते हैं अन्यथा वे तो मुखदवय रमण कामिनी-काम वद्धक हैं। मधुराचार्य के अनुसार —

जो लोग नीरस चित्त के हैं अर्थात् जो लोग श्री रामचन्द्र के निरंकुश निरवधिक नित्य विहार रस के ज्ञाता नहीं हैं केवल एक पत्नीव्रत वचनों के छायानुसारी हैं। जिनकी प्रयत्नादि बल वाले श्री रामचन्द्र जी की अघटित घटना पटीयसी शक्ति के जानकार नहीं हैं वे अपरिमित आनन्द स्वरूप परब्रह्म श्री रामदेव के शृंगाररस का परम उत्कर्ष तथा उनके मुखदवय की पराकाष्ठि में सन्देह करते हैं कि परब्रह्म-स्वरूप एक पत्नीव्रता रामचन्द्र जी में यह विहारलीला सम्भव कहाँ हो सकती। ये लोग नीरस और वेद के किंकर हैं इस कारण में धर्म विषयक भक्ति में अन्ध हैं। वे इस रस को समझ नहीं सकते, अपनी सीमा में आप ही बँधे हुए हैं। मैं उन्हें नमस्कार करता हूँ। ये दूषणीय नहीं हैं भूषणीय ही है। दूषणीय इसलिए नहीं हैं कि उनकी दृष्टि श्री रामजी के नित्य ऐश्वर्य नित्य माधुर्य और नित्य सौकुमार्य रूपी तत्व जो नहीं पायी है यहाँ तो वाल्मीकि जी ने अत्यन्त स्पष्ट शब्दों में कह रखा है कि रामचन्द्रसुखदवयरसन सन् कामिनी काम वद्धन है।[1]

उनके अनुसार शृंगार रस के विश्राम स्थल केवल राम ही सकते हैं। कृष्ण में भी यह क्षमता है पर वे अंशावतार मात्र हैं। रामावतार की श्रेष्ठता का शृंगारिक दृष्टि से प्रमाण देते हुए उन्होंने वाल्मीकि रामायण से उद्धरण देते हुए कहा है कि जहाँ कृष्ण के प्रति मात्र स्त्रियाँ ही आकृष्ट होती थीं वहाँ राम के अद्भुत भुवन मोहन रूप को देखकर पुरुष भी रमणेच्छु हो उठते हैं। वन में ऋषि मुनि भी उनके साथ स्त्री रूप में रमण करने के लिए आकुल हो उठे थे।[2]

### सीता

राम प्रिया सीता दार्शनिक विचार में राम की आह्लादिनी शक्ति हैं। —जयति सिया आह्लादिनी शक्ति शक्तिगन भूप।[3] हनुमत्संहिता में भी उन्हें आह्लादिनी शक्ति रूपा बताया गया है। भगवान इन्हीं को रमण नन्द करने

1 मधुराचार्य। सु० म० स० पृष्ठ ३२७ ३२८।
2 वही वही, पृ० १०६।
3 काम प्रसो नेह प्रकाश १।
4 ह० स० पृ० २१।

उन्हें दूसरे की आवश्यकता होती है इसीलिए एक ही ब्रह्म पति पत्नी का रूप धारण कर लेता है।

एकाकी नहि रमन हव चहत सहायहि सोइ।
रमत एक ही ब्रह्म यह पति पत्नी तनु होइ।[1]

वे राम के मन की गति को जानकर अपने शरीर में ही सहस्रों नारियों को उत्पन्न करके उन्हें सन्तुष्ट करती है—

रामस्य हृद्गतिं ज्ञात्वा जानकी स्वांगत सजन्।
नाय्यदात्सहस्राणि तरन्ततयु तमस्टोत्तरम्॥[2]

राम को करोड़ों ब्रह्माण्डों में भी वैसा सुख नहीं मिलता जैसा कि प्रिया जी के मुख कमल के मकरन्द का पान करने में उपलब्ध होता है। प्रियतम प्रिया है एवं प्रिया बस प्रिय है। वे एक दूसरे के प्राण है एवं दिन रात उनके चित्त एक दूसरे में उलझे रहते हैं —

पिय बस प्रिया प्रिया बस पीय उरझे रहत रैन दिन होय।
हिय के जीवन हैं पीय पीय के प्रान जीवन धन सीय।[3]

वास्तव में एक के बिना दूसरे की कल्पना भी नहीं की जा सकती —

सीता राम बिना नव राम सीता बिना नहि।
श्री सीतारामयोरेव सम्बन्ध शाश्वतो मतः॥

इस प्रकार उनका नित्य सम्बन्ध है। उनकी लीला और विहार अनाहत प्रवाधित भाव से नित्य होता रहती है। राम सीता का वियोग वास्तव में प्रकाश नाना के अन्तर्गत है— वास्तव में संयोग ही नित्य है। सीता अविद्या का नाश एवं विद्या का प्रकाश करती है।[4]

इस प्रकार हम देखते हैं कि अपने रूप शक्ति के सीता साहाय्य एवं नित्यत्व आदि की दृष्टि से स्वरूपतः सीता एवं पूर्व विवेचित राधा में कोई तात्त्विक अन्तर नहीं है। यह मानना अवश्य है कि सीता सर्वथा स्वकीया नायिका हैं। मधुराचार्य ने परकीया भावना का अत्यधिक खण्डन किया। उनके अनुसार प्रच्छन्न कामुकत्व की जिस बात को उठाकर परकीया भाव का समर्थन किया जाता है वह लौकिक दृष्टि से ही ठीक हो सकता है। भगवत्प्रेम में तो वस्तुतः

१ बाल अली नेह प्रकाश २।
२ हनुमत्संहिता पृ० ? ।
३ बाल अली नेह प्रकाश (राधावल्लभ म० उ पृ २०१ पर उद्धत)।
४ रा त० प्र० म जानकी विलास से उद्धत।
५ प्रेमलता वृ० उ० पृ (राधावल्लभ म० उ० पृ० ३४१)।

स्वकीया प्रेम ही उत्तम प्रीति सुख का हेतु है।

**परिकर**

परिकर की एक विराट कल्पना गौडीय वैष्णवों में हम देख चुके हैं। उनका कारण बताते हुए हमने कहा था कि ब्रज मथुरा एवं द्वारका की त्रिविध लीलाओं को उन्हें समेटना पड़ा था एवं इसी कारण परिकर की नाना रूप में कल्पना की गई थी। परन्तु साथ ही यह भी हमने ध्यान दिलाया था कि इनमें मुख्यतः ब्रजलीला (वृन्दावन लीला) को ही प्राप्त रही। राम की लीला में धाम सम्बन्धी ऐसा वैविध्य तो नहीं है परन्तु अयोध्या में वे राजपद पर तो प्रतिष्ठित हैं ही। इसलिए लीला धाम परिकर एवं भाव सम्बन्धों आदि की दृष्टि से इस राजसत्ता के ऐश्वर्य का ध्यान में रखना पड़ता है। रामभक्ति में इसी कारण ऐश्वर्य का त्याग कहीं नहीं हुआ। माधुर्य और ऐश्वर्य दोनों का समन्वय इसमें रहा है।

अस्तु राम के ऐश्वर्य एवं माधुर्य समन्वित रूप के अनुरूप ही परिकर में विविध भाव सम्बन्धों की कल्पना की गयी है। गौडीय वैष्णवों के समान ही इस परिकर की नित्य रूप में कल्पना की जाती है—लीला की जितनी भी विभूतियाँ हैं वे सभी परिकर रूप ही हैं।[1] दिव्य धाम में समस्त पदार्थ अप्राकृत अल्प एवं चैतन्य रूप में ही रहते हैं।[2]

इस परिकर में सर्वश्रेष्ठ स्थान सखीगणों का ही है। इनकी कल्पना ठीक अन्य रस सम्प्रदायों के अनुरूप ही रामभक्ति सम्प्रदायों में भी की गई है। वे सीताजी का अंश है—श्री सिय अंश सुसखी सरूपा।[3] जिस प्रकार से सीता और राम प्रसन्न रहते हैं वही सखियाँ करती हैं —

जेहिंविधि रहहिं मुदित सियरामा सोइ सब अलिगन करहिं सुकामा।

सखियों के अनेक वर्गों में विभाजन भी रसिकों ने किये हैं। सखी एवं किंकरी के भी भेद स्पष्ट किये हैं। राम एवं सीता की अनग अनग सखियों की भी कल्पना की गयी है। परन्तु यह विस्तार हमारे लिए अनावश्यक है।

**धाम**

धाम सत्त्व त्रिपाद विभूति के अन्तर्गत ही है।[5]

१ प्रेमलता वृहत् उपासना रहस्य (रा० भ० म० उ०, पृ० ३४४)।
२ रामरस रंग विलास, पृ० २४।
३ उ० र०, पृ० १११ (रा० भ० र० स०, से उद्धृत)।
४ वही (रा० भ० म० उ०, पृ० ३४४)।
५ वही वही पृ० ३४१।

रहस्य उपासना रहस्य के धाम—प्रसंग में गोलोक के मध्य में अति विस्तारित एवं ननाम इस धाम की कल्पना की गयी है। अपने स्वरूप में धाम की यह कल्पना भी पीछे विवेचित कृष्णोपासकों से भिन्न नहीं है। जिस प्रकार वहाँ पर वृन्दावन की महिमा है वैसे ही यहाँ साकेत की महिमा है। विविध नाकों से परे गोलोक एवं उसके भी मध्य साकेत है।[1] साकेत के अन्तर्गत ही मध्य भाग में कनक भवन है (यह भी राजा रामचन्द्र की गरिमा के अनुकूल ही है।) यही उनका विहार प्रमोद है।[2] यहीं पर अनन्त सखियों के साथ विद्यमान सीता जी के साथ राम रास लीला आदि क्रीडाओं में मग्न रहते हैं।[3] साकेत राम की अप्राकृत लीला का धाम हो गया। प्राकृत प्रकट लीलाओं के धाम के रूप में अयोध्या का बड़ा महत्त्व है। राम प्रिया शरण प्रेमकली ने अपने सीतायन ग्रन्थ में राम एवं सीता के समान ही अयोध्या को भी अनादि कहा है —

राम अनादि सीता अनादि अवध अनादी।
तुम्हरी पुरी अनादि सकल कहें वेद के बादी।

तुलना की दृष्टि से अयोध्या को ब्रज का प्रतिरूप एवं साकेत को वृन्दावन का प्रतिरूप कहा जा सकता है। यों वन विहार के लिए चित्रकूट को सर्वाधिक मान्यता सम्प्रदाय में प्राप्त है। सीता की प्रकट लीला की जन्म भूमि होने से मिथिला भी सम्प्रदाय में आदरपूर्ण दृष्टि से धामवत देखी जाती है।

**लीला**

राम मर्यादा पुरुषोत्तम तो थे ही रस-साधना की आवश्यकतावश वे लीला पुरुषोत्तम भी बने। निर्गुण सगुण प्रकट एवं अप्रकट तथा तात्त्विकी एवं अतात्त्विकी लीला के अनेक भेद भी किये गये हैं। यों विविध भावों के अनुरूप माधुर्य सख्य आदि लीलाएँ भी भगवान राम की होती रहती हैं। वय एवं काल के अनुसार भी लीला भेद हो जाते हैं। ये सभी नित्य हैं।

राम के परम्परा सिद्ध उद्धारक रूप के अनुकूल ही लीला का एक उद्देश्य जीव का उद्धार एवं लीला पुरुषोत्तम की लीला का प्रयोजन (स्वरूपानन्द की प्राप्ति एवं कैंकर्यसुख प्रदान है। लीला में प्रवेश भगवदनुग्रह एवं आचार्य तथा मंत्र की मध्यस्थता से होता है।[5]

---

१ रामनवरत्नसारसंग्रह पृ० ३१ (१४)।
२ वही पृ ४ एवं उपासनात्रय सिद्धान्त पृ ८६।
३ वही पृ ४०।
४ अनन्य तरंगिनी पृ २ एवं राघव मिलन पृ ४५।
५ (क) हनुमत्संहिता पृ ७ तथा
(ख) बृहद् ब्रह्मसंहिता पृ ६९-७०।

**उपासना भाव**

राम भक्तों में रसिक साधना के अन्तर्गत पाँचों भक्तिभावों को स्वीकार किया जाता है[1] जबकि कृष्णोपासकों में रस-साधना माधुर्य भाव की ही द्योतक है। रसिक सम्प्रदाय में इन पाँचों भक्ति भावों की सम्बन्ध योजना की जाती है। यही नहीं—इन संबंधों को केवल राम के पक्ष में ही नहीं देखा जाता, सीता पक्ष में भी संबंध कल्पना इस सम्प्रदाय की एक विशिष्ट देन है। इस सम्प्रदाय के महात्मा सूर किशोर जी सीता को पुत्री एवं राम को जामाता मानते थे एवं प्रयाग दास जी सीता को बहन एवं राम को बहनोई के भाव में देखते थे। अन्य सामाजिक पारिवारिक संबंधों को भी इस क्षेत्र में अभिव्यक्ति मिली है तथा मर्यादा हीनता न होने में उन संबंधों का निर्वाह भी किया गया है। कृष्णोपासकों में ऐसी संबंध कल्पनाओं का अभाव है। इसका मुख्य कारण यह है कि कृष्ण का ऐसा पारिवारिक रूप पुराण गाथाओं में स्पष्ट नहीं हो सका था जैसा कि राम का प्रतिष्ठित हुआ था। इसी प्रकार राम की मधुर लीलाओं की प्रधानता देते हुए भी राम के ऐश्वर्य प्रधान एवं पारिवारिक चरित्र के प्रति श्रद्धा कम नहीं है।

सिद्धान्त की दृष्टि से भक्ति के पाँचों रसों को इस भाग में पूर्ण महत्त्व प्राप्त है। इनमें से किसी को भी आलम्बन लेकर साधना करने वाले अनन्त समय तक साकेत में लीला-सुख प्राप्त कर सकते हैं परन्तु इस धाम में इन साधकों का प्रवेश सर्वथा अवस्थिति में कुछ भेद है। अन्तरंग विहार-कुंज तक प्रवेश सखियों का ही अधिकार स्वीकार किया गया है[2] यों ये सख्यभावोपासक नाम सखाओं का भी

---

१ दास सख्य शृंगार वा शान्ति सख्य अरु दास।
पावहु रसिक सुभाव सह सेवहिं प्रभु पिय खास। तथा
डॉ० भ० प्र० सिंह रा० भ० र० स० पृ० १४३।

२ ललित लीला लाल सिय की त्रिगुन माया पार।
पुरुष तहँ पहुँचे नहीं केवल अली अधिकार।
—रसिक अली अष्टयाम रहस्य दीपिका
(रा० भ० म० उ०, पृ० २४०)

पुरुष भावना जो हिय धारे दास सखाहि तदपि प्रभु प्यारे।
गुप्त विहार न देखन पावहिं हठ बस परेउ दूरि पछितावहिं।
हनुमदादि निज धरि अलि रूपा निरखहिं गुप्त रहस्य अनूपा।
तब ते दास सखादिक भावा राखहिं उर तिय भाव सुहावा।
प्रभुहि मिलन हित भाव सुनारी धरि उर सहज जनक दुलारी।
प्रभुहि मिलन हित भाव सुनारी धरि उर सेइय जनक-दुलारी।
—प्रेम लता वृ० उ० र०, (रा० भ० म० उ०, पृ० ३४६)।

पहुँच विहार में स्वीकार करते हैं।[1] सब मिला राम भक्ति का इस साधना में शृंगार एवं सख्य दो को विशेष महत्त्व प्राप्त है। यों वात्सल्य एवं दास्य को भी अंगी रसों के रूप में कल्पित किया गया है —

वात्सल्य माता पिता सब रस को है हेतु –
तिहि बिन जग लीला जुगल बनत नहीं रस केतु।
बिना दासता भक्ति नहिं भक्ति बिना रस नाहिं।
रसिक जीव रस रंग मणि राम दास सब आहिं॥[2]

शांत रस को बहुत अधिक महत्त्व नहीं मिल सका है। सामान्य प्रजा जनों को ही शांतरसावलम्बी परिकरों के रूप में कल्पित किया गया है। इस प्रकार धाम के बाहरी आवरण में ही उनकी अवस्थिति स्वीकार की गई है। सब मिलाकर शांत, दास्य एवं वात्सल्य भावोपासक साधकों की संख्या इस धारा में कम हो रही है। मुख्यतः दो ही सशक्त परम्पराएं प्राप्त होती हैं — एक अग्रदास से प्रारंभ होने वाली माधुर्य भाव की साधना एवं दूसरी रामसखे तथा कामदेन्द्र मणि की सख्य भावापन्न साधना। प्रथम में साधक के लिए सखी भाव धारण करना पड़ता है एवं दूसरे में सखा की ही पुरुषाकार कल्पना की गई है। अब तात्त्विक दृष्टि से दोनों में कोई अन्तर नहीं प्रतीत होता। सखा सखियों नित्य विहार में प्रवेश नहीं प्राप्त करती एवं इसी प्रकार सखा भी विहार से निष्कासित नहीं हैं। हम ऊपर बता चुके हैं कि नर्म सखाओं की उपस्थिति स्वीकार की गई है। एक बात में अन्तर अवश्य हो जाता है कि सखियाँ रामसम्पृक्ता भी हैं परन्तु सखाओं के प्रसंग में ऐसा कोई भाव नहीं उठता।

जहाँ तक सखा भावना का संबंध है राम-सम्प्रदाय में स्वसुखा एवं तत्सुखा दोनों प्रकार की सखियों की मान्यता है। ऐसा लगता है कि कृष्णोपासकों में जिस गोपी भाव एवं सखा भाव का उदय हुआ था वह स्वसुखी एवं तत्सुखी सखा साधनाओं के रूप में राम सम्प्रदाय में प्रविष्ट हो जाता है। कभी कभी एक विरोधाभास भी इस स्थिति के कारण प्रतीत होता है। कृष्णोपासकों में गोपी भाव ब्रजलीला से सम्बन्धित हो गया था एवं सखा भाव वृन्दावन लीला से। ऐसा कोई आत्यंतिक विभाजन न होने से रामोपासकों में पारस्परिक सखा का अतिक्रमण होना अनुभव होता है। ऐसा लगता है कि पतनोन्मुख सामन्ती आदर्शों की छाया में ग्रहण की जाने वाली कृष्ण-लीलाओं के पौराणिक रूप के अनुकरण पर उन्हें बहुपत्नी पति

---

१ कामदेन्द्र मणि राघवेन्द्र रहस्य रत्नाकर ॥ २७।
२ राम रस रंग गाता राम रस रंग दोहा पृ० १ ११।
३ कामदेन्द्र मणि माधुर्य केलि कादंबिनी पृ० ५२।

भी बनाया गया एवं सम मार्मयिक सखीभाव के उपासकों की छाया में राम सीता की ही केलि के सुख की प्राप्ति ही जीवन का चरम काम्य भी स्वीकार करली गई।[1] जिस प्रकार कृष्णोपासकों में निकुंज रस या मगति माहिनी की चर्चा है वस ही यहां पर भी निकुंज रस या महल माधुरी की चर्चा आती है।[2]

साधना की विविध स्थितियों प्रेम की विविध दशाओं आदि की दृष्टि से रामोपासकों की इस रागानुगा भक्ति एवं कृष्णोपासकों की रागानुगा में कोई प्रति उल्लेखनीय अन्तर नहीं है। जो थोड़े बहुत अन्तर प्राप्त होते हैं वे या तो दोनो शालाओं की पुराण गाथा सबधी भिन्नता के कारण है या फिर व्यावहारिक उपासना में विस्तार के अन्तर है। विस्तार भय से इनकी चर्चा हम यहां नहीं करगे। यो यह चर्चा प्रसंग की दृष्टि से अमहत्त्वपूर्ण भी होगी।

रामोपासक रसिक साधना की मुख्य विशेषताएं —

(१) इस साधना में
(क) ऐश्वय एवं माधुर्य दोनों स्वरूपों का समन्वय है।
(ख) वधी एवं रागानुगा दोनों का समन्वित रूप ही स्वीकार किया गया है।

(२) यह साधना मर्यादा का उल्लघन नहीं करती। प्रत्येक साधक अपनी

---

१ सतगुरु दया सखा तनकीरु निज रंग महल रस रहास निहारे।
तन इत करि गुरु प्रेम भाव का आयसु पाय महल पगु धारे।
मधुर मधुर गति मधुरभाव सो मधुर मनोहर सेज सवारें।
—कृपानिवास पदावली प० ४।

२ युगल निकुंज रहस्य नवल रस सो सदगुर उपदेश कर तस
कामदेन्द्र मणि माधुर्य केलि कादम्बिनी
प० ५१।

तथा

श्री प्रसाद प्रसाद करि अष्ट सखी गुन गाय।
अलि निवास जिनकी मया महल माधुर्य पाय।
—कृपा निवास भावना पचीसी (रा०भ०म०उ० प० २२५)।

तथा

रसिक अली जीवन यही ध्यान रट दिन रैन।
बिनु युगल रस लीला लखे दिन पल हिये किमि चैन।
—रसिक अली अन्दोल रहस्य-दीपिका
(रा०भ० म० उ०, प० २४०)।

भाव साधना के अनुसार सामाजिक मर्यादाओं का दृढ़तापूर्वक पालन करता है।

(३) सखी भावना एवं मधुर रस का पर्याप्त महत्त्व होने हुए भी अन्य भाव सम्बन्धों या भक्ति रसों का न्यून नहीं माना गया है।

(४) सखी भावना में राम एवं सीता की सखियां अलग अलग है। सीता की सखियां राम भाग्याएं भी हो जाती हैं। विहार-योजना इन्हीं के जिम्मे होती है।

(५) सखी भावना के अन्तर्गत तत्सुखी के साथ ही स्वसुखी शाखा भी रसिक अली की परम्परा में स्वीकार की गई। एक मात्र राम को पुरुष एवं जीवात्मा का स्त्रीरूप में कल्पित करके राम के साथ स्त्री पुरुष संबंध की भावना करके इन लोगों ने प्रकारान्तर से कृष्ण भक्ति के गोपीभाव को स्वीकार किया था।

(६) रामोपासना में बहुमार्यात्वि ता है न कि परकीया भावना का निषेध है। यहां स्वकीया की ही एक मात्र सत्ता है।

(७) रामोपासकों का सख्य भाव भी कुछ विशिष्ट है। वह सखी भावना का ही पुरुष संस्करण है। नित्य विहार में सख्योपासकों ने नर्म सखा की उपस्थिति स्वीकार की है।

(८) सब मिलाकर धाम लीला परिकर एवं काम्यतत्त्व की दृष्टि से राम एवं कृष्ण रसोपासकों में समानता की मात्रा बहुत अधिक है।

## शुक सम्प्रदाय में उपास्य, लीला, धाम परिकर एवं उपासना भाव की धारणा

### इतिहास

विक्रम की १८वीं शती के उत्तरार्द्ध में शुक-सम्प्रदाय की स्थापना महात्मा श्याम चरणदास ने की थी। इस समय के आते आते समन्वय की एक प्रवृत्ति सारे देश में जाग्रत हो चुकी थी। भक्ति-सम्प्रदायों में पुराना आवेग ता नहीं रह गया था पर सिद्धान्तगत दूरी पारस्परिक सम्पर्क के कारण कम होती जा रही थी। निर्गुण और सगुण के मध्य के अन्तर तीखे नहीं रह गये थे। वास्तव में भक्ति काल में ही निर्गुण में भी गुणों की स्थापना प्रेम भावना के कारण स्वतः हो गयी थी एवं सगुण मतवादियों ने यह कभी अस्वीकार नहीं किया कि ब्रह्म निराकार

भी होता है। धीरे धीरे समन्वय की जो प्रवृत्ति बनी वह गुरु सम्प्रदाय जैसे समन्वय वादी मार्गों को जन्म देती है।

इस सम्प्रदाय के संस्थापक श्यामचरणदास पहले एक लम्बे अरसे तक योग साधना में लगे रहे हैं बाद को वे प्रेममार्गी सगुण भक्तों के लीला गायन को पूरी तरह अपना लेते हैं। एक ओर उन्होंने अष्टांग योग अष्ट प्रकार के कुम्भक छहों कर्म हठ योग आदि का वर्णन किया है जो शुद्ध रूप से या तो योग मार्ग की परम्परा में है या फिर निर्गुणी भक्तों की शब्दावली एवं वक्तव्य की अनुगूँज है।[1] दूसरी ओर उन्होंने भक्ति पक्ष का ही वर्णन नहीं किया है चीरहरण-लीला[2] दान-लीला[3] माखनचोरी-लीला काली-नथन लीला[4] मटकी-लीला कुरुक्षेत्र लीला आदि का भी जमकर वर्णन किया है। अनहद नाद शून्य नगर में की जाने वाली साधना हमारे विवेचन क्षेत्र से बाहर है उनकी प्रेमाभक्ति के सम्बन्ध में संक्षेप में विचार विमर्श अवश्य करना है।

## सेव्य

चरणदास का सेव्य हरि-नाम से भी पुकारा गया है निर्गुणियों की परम्परा में उसे राम भी कहा है परन्तु सगुण भक्ति के क्षेत्र में वे कृष्ण श्याम नटनागर कुंवरकिशोर नंदराय कुंवर कन्हैया आदि नामों का सम्बोधन करते हैं। यह परमतत्व लीला सिन्धु है उसकी अगाध गति है। संसार की उत्पत्ति पालन एवं विनष्टि का वही हेतु है। पलक मारते ही करोड़ों ब्रह्माण्डों की सृष्टि कर देता है और जब चाहता है तब कुछ नहीं रह जाता। उसे न निर्गुण कहा जा सकता है और न सगुण। वास्तव में उस रूप के समान दूसरा है ही नहीं वह अपनी उपमा आप है —

> निरगुण सगुण कहा मैं जाव, चरणदास गुरु देव सुनावें।
> चरणदास वा रूप की पटतर दई न जाहि।
> राम सरीखे राम हैं और बतावों काहि॥

---

१ चरणदास भक्ति सागर पृ ४३ १६२।
२ वही पृ० २२ २३१।
३ वही ४८६ ४८६।
४ वही ' ४६० ४६१।
५ वही, " ४६२ ४६५।
६ वही, " ४६६ ५०२।
७ वही " ५११ ५५४।
८ वही भक्तिपदार्थ-वर्णन पृ० १७५।

यह भी अविगत अविनाशी आदि पुरुष है नाना प्रकार के कौतुक किया करते है अनेक प्रकार के रूप धारण करते रहते है। स्वय ही मोहनलाल ग्वाल बनकर मुरली बजाते है और आप ही व्रजस्त्री बनकर जगल को दौडी आती है। आप ही गोपी भी है और आप ही कान्ह बनकर रास रचाने वाले भी है। यही नही अन्तर्धान होकर आप ही अपने को ढूढते भी है और व्याकुल होते है। स्वय अपनी ही लीला देखने के लिए प्रेम उत्पन्न करते है। कभी एक हैं और कभी अनेक हो जाते है।

आदि पुरुष अविगत अविनासी नाना कौतुक लावे रे।
आपहि आप और नहि कोई बहुत रूप बनावे रे।
आपहि मोहन लाल ग्वाल ह्वे मुरली आनि बजावे रे।
आपहि व्रज की वनिता होकर बन को दौरी आवे रे।
आपहि गोपी कान्ह विराजे आपहि रास रचावे रे।
अन्तर्द्धान होवे फिर आपहि आपहि ढूढन धावे रे।
आपहि व्याकुल आप देखन कू लीला प्रेम बनावे रे।
परगट होय सवन सुख देवे आपहि रग बढावे रे।
और भये जब खेल मचावे आप आप रह जावे रे।
कबहुँ एक अनेक कभी हैं विधि निषेध गति खोवे रे।[1]

नारायण लक्ष्मी ब्रह्मा शकर विष्णु वेद और समस्त ससार उन्होने क्षणमात्र मे उत्पन्न कर लिया है। न उनका आदि मध्य अवसान है न उनका कोई रग है वह पुष्प की गध और नाद से भी झीना है। तीनो गुणो और पाँचो तत्त्वो के प्राण है न प्रकट है और न गुप्त फिर भी उसमे अगणित गुण भरे पडे हैं।[2] ऐसे आदि पुरुष का कहना है कि जो कोई सब कुछ तज कर मुझसे प्रीति करता है मैं उसी के हाथ बिका रहता हूँ। प्रेम के वे ऋणी है तथा प्रेमियो के लिए ही वे अवतार ग्रहण करते है। भक्त और उनमे कोई अन्तर नही होता।[3] वास्तव मे भक्तिहेतु ही उन्होने नन्दगृह मे अवतार लिया है —

साथ चरणदास शुक देव के प्रताप सेती
आदि पुरुष भक्ति हेतु नन्द गेह आयो है।[4]

---

१ चरणदास शब्द का वर्णन पृ० ४६१ ४६२।
२ पृ २५४।
३ १७६।
४ १७१।
५ १७१।
६ ४७४।

ताना ताको एव माता भुवना के बाहर जो ग्रमर लोक है उसा के मध्य वह पुरुप ब्रह्म रहता है जो कि सबके मन म भी विद्यमान है। यह ग्रमर लोक गो लोक भी कहलाता है।[1] ग्रमर लोक के मध्य हा निज धाम है जिसका कि ग्रग वृन्दावन है —

ग्रमर लोक विच है निज धामा जाको ग्रग वृन्दावन नामा।

ये पुरुषोत्तम ग्रपने धाम म रहते है पर प्रेम के कारण ब्रज म ग्राकर रहते हैं। वे लीला धारी पुरुषोत्तम वृन्दावन म सदा विहार करते रहते हैं।

पुरुषोत्तम निज धामा माँ ही कारण प्रेम रहैं ब्रज ग्राई।
पुरुषोत्तम प्रभु लीला धारी वृन्दावन मे सदा विहारी॥[2]

गोल चबूतरे एव चौसठ खम्भो वाले वृन्दावन म राधा प्यारी के साथ वे विहार करते है। वे नित्य किशोर हैं और वे नित्य किशोरी —दोनो ही बारह वर्ष की वय है। रसिक केलि के लिए यहा ग्रनेक कु ज है —

रसिक केलि एहु कु ज है।[3]

इस प्रकार पुरुष, पुरुषोत्तम स्वामी अविनाशी परब्रह्म के वाम ग्रग रूप की राशि (राधा) विद्यमान हैं।[4] राधा प्यारी नाना प्रकार के ग्रलकारो से सज्जित हैं उनकी मुस्कान विद्युत्वत् है। वास्तव म करोडो चन्द्रमा उन पर न्योछावर हैं।

परिकर

पाच तत्त्व एव तीनो गुणो से न्यारी सखियाँ सहचरियाँ खम्भे-खम्भे के निकट खडी युगल पर चवर ढुलाती रहती है। सबकी सब नित्य किशोरी गोरी व वस्त्राभूषण सज्जित हैं। सखिया सब सुहागिनें हैं चूडा पहने रहती है —
सदा सुहागिनि पहिरे चूरी सुबस पडोसी बसती रूरी।[5]

---

१ चरणदास ग्रमर लोक ग्रखण्ड धाम वर्णन पृ० १७।
२ ,, ब्रज चरित्र वर्णन पृ ७।
३ वही वही पृ० ७।
४ ,, पृ० ६।
५ ,, ग्रमर लोक ग्रखण्ड धाम वर्णन पृ० १८।
६ ,, वही पृ० २१।
७ ,, ,, पृ० २२।
८ ,, २२ २३।
९ ,, ब्रज चरित्र वर्णन पृ० ६।

सखियाँ हरि के साथ विचरण करती रहती है।[1] इसी परिकर के साथ वृन्दावन में अपूर्व रास केलि होती रहती है। चरणदास के मन को रास अत्यधिक उन्मथित कर सका था। उन्होंने बार बार उसका चित्रण किया है।

इस धाम में सखाभाव से पहुँचते हैं एवं सखी भाव से भीतर प्रवेश होता है –

> सखाभाव पहुचत यहि ठाँई, सखी भाव भीतर को जाई
> धेरे स्वरूप अनुपम भारी सदा सुहागिनी हरि पिय प्यारी।
> परम पुरुष पुरुषोत्तम पावें निकट रहें नित केलि बढावें।[2]

उपासना भाव

परन्तु जिस प्रकार चरणदास ने निर्गुण एवं सगुण लीला के प्रभाव ग्रहण किए हैं। उसी प्रकार केवल सखाभाव को ही उन्होंने नहीं स्वीकारा। उन्होंने गोपी लीलाओं का भी सहर्ष वर्णन भी गान किया है। चीर हरण लीला दान लीला मटकी लीला आदि में इन लीलाओं का रोचक चित्रण किया गया है। गोपी विरह निवेदन में वल्लभ सम्प्रदाय के कवियों की भाँति ही प्रियतम कृष्ण के अभाव में वियुक्ता गोपिकाओं ने विलाप किया है। गोपियाँ कुब्जा के प्रति ईर्ष्या प्रकट करती हैं अनन्त पुरातन संयोग प्रसंग स्मरण करती है।[3] और आँखों को दोष देती हैं कि कृष्ण की रूप माधुरी में अटक कर क्या इन्होंने कुछ अच्छा काम किया है? लाज और कुल की लाज नष्ट हो गयी है स्वयं भी अत्यन्त व्याकुल होकर आँसुओं से भरी रहती है। खाना पीना और सोना छूट गया है विरह की अग्नि हृदय में जलती रहती है –

> अखियन कहा नीकी करी।
> श्याम सुन्दर छवि निरख के जहा जाय अरी।
> अर्निहिं व्याकुल धीर नाहीं रहत असुवन भरी।
> तजो खान अरु पान सोवन प्रेम की लागी लरी।
> विरह पीड़ा उठत निसिदिन हिये पावक जरी।
> नेह पाश में ओरी ढूढ़ी गरी-गरी।
> चरणदास सुकदेव के अब कौन पन्थ परो॥

---

१ चरणदास अमर लोक अखण्ड धाम वर्णन पृ० १६।
२ वही पृ १६।
३ गोपी विरह निवेदन ४६७ ५०।
४ पृ ५०१।

यह प्रेम यदि विविध रूपों में प्रकट हो सकता है तो चरणदासी सन्त रूपों को अपनी मौज में आकर अपनाते रहे। उन्हें उनके सैद्धान्तिक मत वैमित्य में कोई मतभेद नहीं प्रतीत होता। नवधा भक्ति को भी वे बहुमान देते हैं। और सखी भाव में निजधाम में प्रवेश भी चाहते हैं। विरहिणी बनकर गद्गद् कण्ठ से प्रिय को टेरते भी हैं और रंगमहल में निगुण सेज पर सोने की व्यवस्था भी करते हैं।

सूफी प्रेम दर्शन

सूफी तत्त्ववाद के बारे में कुछ भी कहने के पूर्व इतना याद दिला देना आवश्यक है कि सूफी मत का विकास किसी आचार्य द्वारा प्रतिपादित दार्शनिक पद्धति पर नहीं हुआ है। यह क्रियाशील साधकों का एक गतिशील सम्प्रदाय रहा है जो अपने विकास में नाना प्रकार के तत्त्व और प्रभाव ग्रहण करता गया है। इसी कारण सूफी दर्शन का एक सर्वमान्य स्वरूप खड़ा करना सम्भव नहीं प्रतीत होता। परन्तु जैसा कि प्रारम्भ में ही हम कह चुके हैं सूफी तत्त्ववाद के लिए बीज रूपी सामग्री कुरान में ही उपलब्ध थी तथा यह भी ध्यान में रखने की बात है कि सूफियों ने कभी भी अपने को इस्लाम से पृथक् घोषित नहीं किया वे सदैव इस्लामी धर्म के क्षेत्र में अपने को सम्बन्धित किये रहने का प्रयास करते रहे हैं। इसी कारण अपने लिए प्रामाणिकता उन्होंने कुरान एवं पैगम्बर के जीवन में खोजी है। इस प्रवृत्ति का परिणाम यह हुआ है कि कुरान की व्याख्या उन्होंने अपने ढंग से करनी चाही है। तथा अपने अनुकूल स्थलों पर ही अधिक बल दिया है।

सनातनपंथी मुसलमानी धारणा के अनुसार ईश्वर की सत्ता जगत् बाह्य स्वीकार की गयी है। वह स्वर्ग में रहकर सबका नियन्त्रण करता है। परन्तु उसके गुणों का जैसा वर्णन किया गया है वह सगुण मतवाद के निकट की वस्तु है। पीछे हम एतत्सम्बन्धी कतिपय उद्धरण कुरान से दे चुके हैं। वह सृष्टि का कर्ता है।[1] एकमात्र वही परमात्मा है अन्य कोई नहीं।[2] वह नित्य और सर्वशक्तिमान है।[3] वह द्रष्टा, ज्ञाता, साक्षी और स्वतः पूर्ण है।[4] सब कुछ उसी से उत्पन्न एवं सब कुछ उसी में विद्यमान है।[5] वह अपरिमित रूप है।[6] ऐसे सगुण परमात्मा के स्वरूप के सम्बन्ध में सूफियों में दो वर्ग स्पष्ट रूप में देखे जा सकते हैं। वस्तुतः

---

१ ग्लोरियस कुरान सू० १३।१६।

२ वही ३।२।

३ ,, २।२६३।

४ ,, २।२२४।

५ ,, ३।१ ६।

६ ,, ६२।४।

७ , रामपूजन तिवारी सूफीमत साधना और साहित्य पृ० २७०।

बुजूद एवं वहदतुल शुहूद के सिद्धांत इन दोनों के विभाजक तत्व हैं।

पहले मत के अनुसार हक और खल्क यानी कि सृजनकर्ता और सृष्टि में एकात्म भाव है। इब्नुल अरबी के अनुसार समस्त वस्तुओं और दुनिया की पाक ईश्वर का एकता है। ईश्वर के सिवा कुछ है ही नहीं अस्तित्व में केवल वही है। वहदतुल बुजूद का सिद्धान्त वास्तव में तौहीद के इस्लामी सिद्धांत का ही विकास है। तौहीद के अनुसार परमात्मा केवल एक है। बुजूद के सिद्धान्त में केवल यह कहा गया है कि परमात्मा के अतिरिक्त और कुछ भी अस्तित्व में नहीं है। इस प्रकार इस मत के अनुसार सिद्धान्त सर्वातिशायी (इमिनेंट) है। इस सिद्धान्त का प्रभाव हिन्दी के भक्तिकाल के सूफियों पर बहुत अधिक रहा है। वहदतुल शुहूद के अनुसार सृष्टा और सृष्टि के मध्य एकत्व नहीं होता है। सर्वात्मिता के सिद्धान्त को भी इसमें स्वीकार नहीं किया जाता। मनुष्य और ईश्वर के बीच में केवल स्वामी और दास का सम्बन्ध हो सकता है न कि प्रेमी और प्रिय का। इस सिद्धान्त का प्रभाव भारतवर्ष में सत्रहवीं अठारहवीं शताब्दी में अधिक पड़ा।

**सृष्टि**

अधिकांश सूफी सृष्टि को ही ईश्वर की अभिव्यक्ति मानते हैं। इस विषय में वे वस्तुतः परिणामवादियों के निकट हैं। ईश्वर ने सृष्टि की रचना की है यह तो कुरान भी स्वीकार करता है। सृष्टि रचना का कारण बताते हुए हल्लाज ने कहा है कि सृष्टि रचना के पूर्व निरपेक्षत्व में ईश्वर स्वयं को प्यार करता था और प्रेम के द्वारा ही उसने अपने आप को अपने सम्मुख उद्घाटित किया।[1] इसी ने बताया है कि संसार निर्मल दर्पण के समान है और जब आँखों के बादल नष्ट हो जाते हैं तभी वह दिखाई देता है।[2] सनाई अत्तार ने इसे और स्पष्ट करते हुए कहा है वह (प्रभु) छिपी हुई निधि है तथा दृश्यमान जगत् वह साधन है जिसके माध्यम से हम उसे खोज सकते हैं।[3] इस प्रकार लीलावाद एवं प्रतिबिम्बवाद की भी स्वीकृति किन्हीं न किन्हीं रूपों में सूफीमत में प्राप्त है।

**सूफियों का प्राप्य**

परमात्मा के साथ एकत्व को प्राप्त करना ही उनका चरम लक्ष्य प्रतीत होता है। पर यह प्रश्न उठता है कि इस एकत्व का तात्पर्य क्या

---

१ एनसाइक्लोपीडिया आफ रिलिजन एण्ड एथिक्स खंड १२ पृ० १४ १५।
२ एन एच डॉन्सन निर्वाचित मिस्टिक्स जलालउद्दीन रूमी पृ० ६३।
३ डॉ० विमलकुमार जैन 'सूफी मत और हिन्दी साहित्य', पृ० ४६ पर उद्धत।

है ? परमात्मा में पूर्ण लय हो जाना एकत्व है अथवा स्वतन्त्र व्यक्तित्व रखते हुए परमात्मा में वास करना इसका तात्पर्य माना जाय ? प्रारम्भ में बौद्ध दर्शन के निर्वाण-तत्त्व के प्रभाव में फना तत्त्व के अन्तर्गत प्रथम विचार को स्वीकार किया गया। पर धीरे धीरे फना के बाद बका की स्थिति स्वीकार की गई। फना की अवस्था में साधक अपने अस्तित्व को लय कर देता है पर बका की अवस्था में ईश्वर के साथ शाश्वत जीवन व्यतीत किया जाता है। वैष्णव तत्त्व धारा में इन दोनों की समानान्तर स्थितियाँ स्पष्ट रूप में देखी जा सकती हैं। फना तो स्पष्ट रूप से आवागमन निरपेक्ष मोक्ष है जिसे कि भक्तिवादी वैष्णव कवि स्वीकार नहीं करता पर बका की स्थिति नित्य परिकर में प्रवेश पाने जैसी है और यही वैष्णव कवि की परम आकांक्षा होती है।

### साधन मार्ग

सूफी परमात्मा को चूँकि जगत में बाह्य रूप में नहीं देखते इसलिए वे उसे इस जगत् के भीतर और सबसे अधिक अपने मन के भीतर ढूँढ़ते हैं। प्रेम की राह से चलकर ही उसका भावन किया और कराया जा सकता है। इब्नुल अरबी ने एक स्थान पर कहा है कि ज्ञानी अपनी अनुभूति दूसरों को भावित नहीं करा सकते। समान अनुभव वालों को प्रतीकों के माध्यम से वे इंगित मात्र कर सकते हैं।[1] अरबी ने स्पष्ट घोषित किया कि ईश्वर के प्रति प्रेम और चाह वाले मन से अधिक उदात्त धर्म दूसरा नहीं है।[2] ज्ञान के समान प्रेम भी प्रभु अनुग्रह से ही इन सूफियों ने माना है। इतना ही नहीं ईश्वर भी अपने प्रेमियों से प्रेम करता है[3] अपना स्वरूप एवं तादात्म्य प्राप्त कराने के लिए। वास्तव में प्रेम आत्मा की दिव्य प्रेरक वृत्तिरूप होता है। इसी ने आत्मा और परमात्मा के पारस्परिक प्रेम के एकत्व का वर्णन किया था।

प्रभु अनुग्रह के अतिरिक्त गुरु निष्ठा एवं ज़िक्र (नाम-स्मरण) का इस साधन मार्ग में अत्यधिक महत्त्व है। ज़िक्र का तात्पर्य है कि परमात्मा का स्मरण करते करते एक ऐसी स्थिति को उपलब्ध करना जिसमें मन समस्त विषय विकारों से दूर होकर मात्र ईश्वर में ही लग जाता है।

सूफियों ने अपने साधन क्रम के कई निर्देश एवं प्रतीकात्मक विवरण दिए हैं। उस विस्तृत चर्चा में पड़ना हमारे लिए अप्रासंगिक होगा।

---

१ आर० ए० निकल्सन मिस्टिक्स आफ इस्लाम पृ० १०३ पर उद्धृत।

२ वही पृ० १०५ पर उद्धृत।

३ पृ० ११२।

# पंचम अध्याय

## विभिन्न भक्ति सम्प्रदायों का अठारहवीं शती का ब्रजभाषा प्रेमाभक्ति काव्य

## वीं शती में चैतन्य सम्प्रदाय का ब्रजभाषा साहित्य
## ठभूमि और संक्षिप्त रूपरेखा

पिछले अध्यायों के विवेचन के आधार पर यह धारणा सहज ही बन ती है कि भक्ति के क्षेत्र में सिद्धांत एवं प्रभाव दोनों ही दृष्टियों से चैतन्य म्प्रदाय का महत्त्व अभूतपूर्व रहा है। इस सम्प्रदाय के अनुयायी भक्तों ने प्रभूत हित्य की रचना की है—परन्तु उस रचना-क्षमता की सर्वोत्तम अभिव्यक्ति संस्कृत बंगला के माध्यम से ही हुआ है। ब्रजभाषा रचना का उत्तम माध्यम इस सम्प्रदाय हीं बन सकी। स्वयं ब्रज प्रदेश में ही चैतन्यचरितामृत जैसे चरित एवं त्त्वपूर्ण ग्रंथ की रचना हुई तथा यहीं पर रूप-सनातन जीव की दार्शनिक ध्यात्मिक उपलब्धियाँ भी प्रस्तुत हुई हैं। प्रबोधानन्द की वृन्दावनशतक रायण भट्ट की भक्तिरस-तरंगिणी, बलदेव विद्याभूषण का गोविन्द भाष्य ा विश्वनाथ चक्रवर्ती के महत्त्वपूर्ण भाष्य एवं टीकाएँ ब्रजभूमि में ही आकार ग्रहण कर सकी थी। परन्तु ऐसा लगता है कि इन कृतियों के समकक्ष इस सम्प्रदाय रचनाकारों की ब्रजभाषा कृतियाँ नहीं हैं। इसके कारणों की यहाँ हम खोज ीं करेंगे परन्तु इतना तो प्रत्यक्ष है कि हमारे आलोच्य काल में भी स्वतन्त्र ौलिक रचनाएँ इस युग में कम ही लिखी गईं। भगवत मुदित, सुबल श्याम ावनदास आदि की कृतियाँ विशुद्ध अनुवाद हैं। गोस्वामीदास, ब्रजवासीदास ा मनोहर राय जैसे रीति-काव्य की परम्परा से अधिक प्रभावित हो रहे थे। भक्ति ी साधना उनमें कम [illegible] प्रतीत होती है।

स्वतन्त्र ब्रजभाषा काव्य रचना की कमी होते हुए भी यह सम्प्रदाय इस ुग में अत्यधिक प्रभावशाली बना रहा है। १८वीं शताब्दी में ही राधा ल्लभीय रसिकदास ने वृन्दावन गोस्वामियों के अनेक ग्रंथों का ब्रजभाषा अनुवाद िया था। गो० रूपलाल के 'रस रत्नाकर'[1] तथा स्वामी रसिकदेव (हरिदास

---

१ रत्नाकर, गो० रूपलाल (ललिताचरण गोस्वामी के पास की हु० लि० प्रति के आधार पर)।

सम्प्रदाय) के रस मार्ग के सिद्धान्त विवेचन पर स्पष्ट रूप से गौड़ीय वैष्णव छाया है। इन लीला ही ग्रंथों में धाम नाम परिकर नित्य सिद्ध साधन सिद्धा सखियाँ आदि का विवेचन विशुद्ध रूप से गौडीय वैष्णव आधार पर है। स्वामी नरियासदेव द्वारा रचित कई नाम वाले ग्रंथ 'सिद्धान्त रत्नाकर' का मति विवेचन 'हरिभक्ति रसामृत सिंधु' एवं 'उज्ज्वल नीलमणि' पर पूरी तरह आधृत है

इस युग के चैतन्य सम्प्रदाय का एक दूसरा विशेषता यह है कि सखी भाव से युगलोपासना इस सम्प्रदाय में भी पूरी तरह व्याप्त होती प्रतीत होती है। ब्रह्मगोपाल की 'हरिलीला' में अपवाद के लिए भी एक पद ऐसा प्रतीत नहीं होता जिसमें युगल स्तुति का वर्णन न हो। अकेले कृष्ण या अकेले राधा को चित्रित वे करते ही नहीं। इसी प्रकार प्रियादास ने भी युगल तत्व को ही अपनी रचनाओं में गान किया है। वृन्दावन (व्रज भूमि) का भी महत्त्व युगलोपासना के साथ ही बढ़ता है। इस प्रकार यह सम्प्रदाय प्रभावित ही नहीं कर रहा था स्वयं भी राधावल्लभ एवं हरिदासी सम्प्रदायों से प्रभावित भी हो रहा था।

## चैतन्य मतानुयायी कवि

### मनोहर राय

यह गोपाल भट्ट गोस्वामी की शिष्य परम्परा में रामशरण चट्टराज के शिष्य थे। उनके रचे हुए ग्रंथ 'श्री राधारमण रस सागर' की समाप्ति १७५७ वि० में वृन्दावन में हुई थी। इसे प्रकाशित भी किया जा चुका है। इसके अतिरिक्त 'रसिक जीवनी' 'सम्प्रदाय बोधिनी' नामक दो अन्य रचनाएँ भी उनकी कही जाती हैं। पर प्रभुदयाल मीतल का अनुमान है कि 'सम्प्रदाय बोधिनी' किन्हीं और मनोहर राय की रचना है।[१] बाबा कृष्णदास ने उनके द्वारा सम्पादित 'भगवन्नाम शान्ति चिन्तामणि' नामक ब्रजभाषा ग्रन्थ की भी चर्चा की है।[२] यह एक सशक्त कवि थे। भक्तमाल के प्रसिद्ध टीकाकार प्रियादास जी मनोहररायजी के शिष्य थे। मनोहरराय जी पर रीतिकालीन प्रवृत्तियों का भी पर्याप्त प्रभाव है। भाषा अलंकार योजना, वर्णन वैचित्र्य एवं चमत्कार-योजना की दृष्टि से उन्हें रीतिकालीन कवि सहज ही अनुमित किया जा सकता है। शुक्लाभिसारिका नायिका का एक चित्र लीजिये —

---

१ रस सार 'सिद्धान्त रत्नाकर' (निम्बार्क शोध मंडल वृन्दावन)।

२ हिन्दी अनुशीलन (धीरेन्द्र वर्मा अंक) पृ० ४१३।
कृष्णदास 'राधारमण रस सागर की भूमिका' पृ० ३।

रचनाकाल संवत् १७६४ दिया है। इस प्रकार १८वीं शती का उत्तरार्ध उनका रचनाकाल कहा जा सकता है। प्रियादास जी का सबसे प्रिय छन्द दोहा है यद्यपि अन्य समसामयिक छन्दों का भी प्रयोग उन्होंने किया है। दोहों में उनकी भाषा अत्यधिक विदग्ध रूप में प्रकट हुई है। अपनी कल्पना योजना में दोहे कभी कभी बिहारी से टक्कर लेते प्रतीत होते हैं —

> घिरति रहे ब्रज भूमि मे भूमि नैन अकुलाय
> घूम घूम तन लोट कैं उठै रूप गुन गाय।
> बिना पलक दृग दृग जुरे देख्यो अचरज सार
> गुह चलहू जब घर लाज इक टक रहे निहार।

परन्तु सब मिलाकर उनका यह शृंगार वर्णन नाभादास के निकट की वस्तु बना रहता है।

### भगवत मुदित

भगवत मुदित जी के सम्बन्ध में नाभादास ने अपने भक्तमाल में एक छप्पय लिखा है जिसकी प्रियादास जी ने ५ कवित्तों में टीका की है। इस वर्णन के अनुसार यह माधवदास (माधव मुदित) के पुत्र थे तथा सूजा (शुजाउरमुल्क) के आगरा के दीवान थे। गौड़ीय सम्प्रदाय के भक्त हरिदास के यह शिष्य थे। अपने गुरु ब्राह्मणों ब्रजवासियों इत्यादि में इनकी अत्यधिक श्रद्धा थी। नाभादास के अनुसार यह सखी भाव के उपासक थे तथा नित्य कीर्तन में ही उनकी चित्तवृत्ति रमी रहती थी।

इनके रसिक अनन्यमाल में राधावल्लभीय भक्तों के चरित्रों का संग्रह किया गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि गुरु शाखा से गौड़ीय वल्लभ मतानुयायी होते हुए भी वे राधावल्लभीय भक्तिभाव से विशेष प्रभावित थे। उनका दूसरा ग्रन्थ वृन्दावनशतक प्रसिद्ध महात्मा प्रबोधानन्द के वृन्दावन महिमामृत का ही यत्किंचित रूपान्तर है। प्रबोधानन्द जी के बारे में भी यही प्रवाद है कि सम्प्रदाय से चैतन्य मतानुयायी होने पर भी वे हित हरिवंश और उनकी भजनरीति से अत्यधिक प्रभावित रहे।

भगवत मुदित मुक्तक प्रधान लेखक हैं। उनकी मौलिक रचनाएं यद्यपि कम हैं। पर वृन्दावनशतक के अनुवाद में भी उनका कवित्व प्रकाशित हुआ है। नीचे हम एक उदाहरण दे रहे हैं —

> नव किशोर चित चोर तरुण तन मोर है।
> कोटि कोटि छवि काम स्याम द्युति गौर है।

दोउ मूरति तन एक जीव जीवन रस भोगी।
कौतुक केलि बिलास सदा आनंद उपयोगी।
चलत फिरत नव कुंज में स्रवत हैं है मम पुलक मन।
देखि नवल नागरी सेपधु गति है परति तन।

मिश्र बन्धुओं ने उनके चार ग्रन्थ — रसिक अनन्य माल, वृन्दावन शतक, हित चरित्र तथा सेवक चरित्र बनाये हैं। पर वास्तव में हित चरित्र राधावल्लभीय उत्तमदास की रचना है एवं सेवक चरित्र रसिक अनन्यमाल का ही एक अंश है। इस प्रकार मुख्यतः उनके प्रथम दो ही ग्रन्थ सिद्ध होते हैं। कुछ स्फुट पद उनके यत्र तत्र और भी उपलब्ध हो जाते हैं। उनके रसिक अनन्य माल का ऐतिहासिक दृष्टि से बहुत महत्व है। उसका रचनाकाल संवत् १८०७ है।

## किशोरीदास

किशोरीदास जी का समय श्री प्रभुदयाल मीतल ने विक्रम की १८वीं शती का पूर्वार्द्ध माना है।[1] किशोरीदास जी बंगाली ब्राह्मण थे एवं गोस्वामी यशोदानन्द जी उनके गुरु थे। सनातन गोस्वामी की पाँचवीं पीढ़ी में वे मदनमोहन मन्दिर वृन्दावन के आचार्य थे। इस दृष्टि से उनका समय १८वीं शती उत्तरार्ध तक जाता है यद्यपि पीढ़ी की दृष्टि से काल निर्णय करना बहुत प्रामाणिक नहीं प्रतीत होता।

कुसुम सरोवर के बाबा कृष्णदास के पास हमने उनकी बानी का संग्रह किशोरीदास की बानी देखा है। ग्रन्थ में स्फुट पद हैं एवं प्रत्येक पद में राग रागिनी के नाम तथा ताल दिये हुए हैं। ऐसा लगता है कि वे संगीत के बहुत बड़े जानकार थे। उक्त बानी ग्रन्थ से तीन पद हम नीचे दे रहे हैं—प्रथम दो पद नित्य बिहार लीला से सम्बन्धित हैं एवं तृतीय पद ब्रजनामगान की परम्परा में है। प्रथम छन्द राग मारू जलद तिताला में है, दूसरा राग केदार में गाया जाता है तथा तृतीय तिताल में सारंग राग के अन्तर्गत लिया हुआ है।

झूलत कदम्ब छइयाँ
धीरे धीरे जमुना तीर पिय प्यारी, पटुली पर बैठे दोऊ भर बहियाँ।
उर के धार हार मुरझावत कर समरस चित चहियाँ।
किशोरीदास ब्रजचंद प्यारो छवि देखे भूपटतर नइयाँ।

× × ×

१ प्रभुदयाल मीतल हिन्दी अनुशीलन (धीरेन्द्र वर्मा विशेषांक) पृ ५१२।

खेलत चौपर पीतम प्यारो ।
अपनी अपनी जीत विचारत, ढारन पास चोपन मारो ।
× × ×
आओ सिमिट सब ब्रजवासी लल गया अपनो संग ।
रहो गिरि की छया सब सब सुख नाचो गावो करहु बहुरंग ।
पवत को परभाव लखोने तब द मन माहि उमग ।
श्री व्रजचन्द किशोर अहे नग मधुरा को मान करिहुँ भग ।

गौरगणदास

गौरगणदास की एक रचना गौराग भूषण मभावना बा० कृष्णदास द्वारा प्रकाशित हो चुकी है । इसकी भूमिका में इन्हें सनातन गोस्वामी चरणों के प्राचीन प्रिय शिष्य बताया गया है । पर यह रचना परवर्ती प्रतीत होती है । बाबा जी ने इसका समय १८वीं शती का पूर्वार्द्ध माना है ।[1] इस पुस्तिका में भाषा के अतिरिक्त अन्य ब्रजभाषा रचनाएं भी हैं । इन्होंने अपनी साधना को स्वयं ब्रजभाषाभाषाश्रित बताया है ।

चिंतामनि ब्रजभूमि बिलोकत नित नूतन नव भाव भरी ।
धसरि धरि अग ब्रज रज म प्रम मत्र जनु धाय करी ।
गुरु अनुसरत भाव की वारिधि उमगि उमगि बह्यौ गौर हरी ।
श्री रूप सनातन स्वामी उर म ब्रजगोपिन अनुभाव सरी ।

गौराग भूषण मभावना की भाषा संस्कृत, पजाबी एव ब्रज मिश्रित खडी बोली है । रचना नाना छन्दों तथा अलकारों से युक्त है । रचनात्मकता की दृष्टि से भी कृति बहुत उच्च कोटि की नहीं है पर आगे विधान के विद्यार्थियों के लिए इसमें बहुत सामग्री मिल जायगी ।

सुबल श्याम

इन्होंने सनातन गोस्वामी के प्रथम दो खण्डों का इसी नाम से ब्रजभाषा में अनुवाद किया है । बाबा कृष्णदास ने इसे प्रकाशित किया है । ये नारायण भट्ट के प्रधान सम्पत्ति मिश्र के शिष्य थे । इनका निश्चित वृत्त ज्ञात नहीं है पर नारायण भट्ट से दो पीढ़ियों में होने से अनुमानतः यह अठारहवीं शती के अन्त एवं १९वीं शती के प्रारम्भ में विद्यमान रहे होंगे । इनके अनुवाद का एक अंश उदाहरण स्वरूप

[1] अनुसंधान मौलिक हिंदी अनुशीलन (डा० धीरेन्द्र वर्मा विशेषांक वर्ष १३ अंक १२) पृ० ८१२ ।

उपस्थित कर रहे हैं —

लीला राधाकृष्ण की अति निगूढ़ तर सोय।
वात्सल्यादिक भावकहि नाहि गोचर है जोय।
एक सखीगण बिन जु लीला पुष्ट न होय,
विस्तार लीला सखी, आस्वाद उन सोय।
तिहि लीला मधि सखी बिन नहीं अन्य गति जोय
तिनहीं की अनुगति कर, सखीभाव जो होय
दम्पति सदा कुंज की साध्य पाय है सोय,
पवे की तिहि साध्य को नहि उपाय अरु कोय।

—म० लीला। परि ८, पृ० ६७

यह अंश अनन्य चरितामृत के मध्यलीला खण्ड के अष्टम परिच्छेद के प्रसिद्ध सिद्धान्त कथा का अनुवाद है जिसमें कि सखी का महत्त्व बताया गया है। अनुवाद पर्याप्त स्पष्ट एवं सफल हुआ है पर उसमें साहित्य का स्पष्ट अभाव है जो मूल ग्रंथ में उपलब्ध होता है।

साधुचरणदास

साधु चरणदास के बारे में भी कुछ प्रामाणिक सामग्री प्राप्त नहीं है परन्तु उनका रचित रसिक विलास नामक ग्रंथ हस्तलिखित रूप में हमने राधा कृष्ण दास के पास देखा है। इस ग्रंथ की रचना का काल तथा ग्रंथ का उद्देश्य एवं वर्ण्य उन्होंने प्रारम्भ में ही स्पष्ट कर दिया है। इस कथन से ज्ञात होता है कि ग्रंथ सम्वत् १७५८ (अथवा १७९८) में पूरा हुआ था।

सम्वत् सत्रह सै अठावन पायो इन
माह सुदि शुक्लपक्ष पंचमी सुहाई है।
शनिश्चरवार ऋतुराज हू को आगम हो
ताही दिन ग्रन्थ यह पूरण सुहाई है।
रसिक विलास नाम ग्रन्थ अभिराम यहै
गुन गिन स्याम आइ सुखदाई है।
श्यामा मन लाई साधु चरण बनाइ पोथी
अति सुलभाइ अमहाइ छवि छाई है।
रसिक विलास नाम ग्रन्थ अभिराम कियौ
को है श्यामता की उपमा विचारयो है।

## हरिदासी सम्प्रदाय मे १८वीं शती का ब्रजभाषा काव्य

### पृष्ठभूमि और संक्षिप्त रूपरेखा

नित्य विहारोपासना के प्रथम प्रयोक्ता हरिदासी या सखी-सम्प्रदाय में भी प्रभाव ग्रहण की प्रक्रिया प्राप्त होती है। वल्लभ सम्प्रदाय गौडीय वैष्णव या निम्बार्कीय जहाँ निकुंज लीला एवं सखी भावोपासना की ओर झुकते हैं वहीं १८वीं शती में हरिदासी सम्प्रदाय में नित्य विहार का परिशुद्ध रूप ब्रजलीला एवं गोपीभाव से मिश्रित हो जाता है। स्वामी नरहरि देव रसिक देव पीताम्बर देव आदि कवियों ने स्थूल विरह स्थूल मान परकीया भाव कृष्ण के प्रति गोपियों का कान्ता भाव इन सभी की अभिव्यक्ति की है। रसिक देव ने तो बाल-लीलाओं का भी चित्रण किया है। सम्प्रदाय में कुछ विशृंखलता भी इस काल में आती है। रसिक बिहारी गोर लाल आदि स्थानों का उदय इसी काल में होता है। स्वामी ललित किशोरी देव ने टटी सस्थान की परम्परा इसी युग में स्थापित की। ललित किशोरी जी ने पूर्वोल्लिखित मिश्रणों को दूर कर पुनः नित्य विहार का शुद्ध रूप अपनी परम्परा के अन्तर्गत प्रस्थापित किया। ललित किशोरी जी कवि रूप में भी महत्त्वपूर्ण हैं पर उससे भी अधिक महत्त्वपूर्ण साधनानुभूति की दृष्टि से हैं। उनके काव्य में साधनागत निष्ठा का अद्भुत आवेग प्राप्त होता है। अपने सीमित क्षेत्र के भीतर उन्होंने अत्यन्त सशक्त शब्दावली में अपनी अनुभूति का अभिव्यक्त किया है। परन्तु इस अभिव्यंजना में सचष्टता या पच्चीकारी की ओर ध्यान नहीं दिया गया है।

समग्र रूप से देखने पर यह अवश्य ज्ञात होता है कि प्रस्तुत सम्प्रदायानुयायियों ने काव्य रचना की ओर सचेष्ट ध्यान नहीं दिया है। सम्भवतः संगीत की ओर अधिक ध्यान अवश्य रहा है। एक और विचित्र तथ्य है कि गृहस्थ एवं विरक्त इन दोनों परम्पराओं का प्रस्तुत युग तक काव्य रचना केवल विरक्तों के अन्तर्गत ही प्राप्त होता है। उनमें भी आचार्यों को छोड़ कर अन्य अनुयायियों की रचना भी अत्यधिक विरल है। यह भी सम्भव है कि अन्य रसिकों की रचनाओं के रक्षण पर ध्यान न दिया गया हो।

### हरिदासी सम्प्रदाय के कवि

#### नरहरिदास

स्वामी हरिदास की पांचवीं शिष्य पीढ़ी में नरहरिदास जी हुए हैं। उनके

गुरु का नाम स्वामी सरस देव था। नरहरि देव जी सम्प्रदाय की गद्दी पर सम्वत् १६८५ में स्वामी सरसदास की मृत्यु के पश्चात् प्रतिष्ठित हुए थे। इनके प्रधान शिष्य स्वा० रसिक देव जी ने अपने 'गुरु मंगल' में उन्हें बुन्देलखण्ड के गुना (या गुन्यौ) नामक ग्राम का निवासी तथा विष्णुदास का पुत्र बताया है। उनके अनुसार नरहरिदास जी की जन्मतिथि ज्येष्ठ कृष्ण द्वितीया है। स्वा० पीताम्बर देव आदि परवर्ती जन भी अपनी बधाइयों में इन्हें ज्येष्ठ कृष्ण द्वितीया को ही उत्पन्न मानते हैं।[1] अपने क्षेत्र बुन्देलखण्ड में ही भक्ति का ये प्रचार करते रहते थे। निजमत सिद्धान्त में किशोरदास ने बताया है कि स्वा० सरसदास ने बुन्देलखण्ड जाकर ही इन्हें अपना शिष्य बनाया था।[2] निजमत सिद्धांत में उनके जन्म का सम्वत् १६४० बताया है जो अनुचित नहीं प्रतीत होता। पौष शुक्ला सप्तमी सम्वत् १७४१ में नरहरि देव जी का वृन्दावन में स्वर्गवास हो गया था। स्वा० नरहरि देव जी में कुछ विचित्र परम्पराएं भी सम्प्रदाय में प्रविष्ट हो गया था। कहना यों चाहिए कि विशृंखलता का प्रारम्भ इन्हीं के समय में हुआ था। इनके पूर्वाचार्यों ने वृन्दावन से बाहर बहुत कम प्रस्थान किया था पर नरहरि देव जी बहुधा बाहर रह कर प्रचार कार्य में लगे रहते थे। ऐसा लगता है कि भक्ति का प्रारम्भिक आवेग शिथिल पड़ चला था और साम्प्रदायिक प्रतिष्ठा बनाने की धारणा अधिक बलवती हो उठी थी। नरहरि देव जी निधिवन छोड़ वर्तमान रसिक बिहारी जी के मन्दिर के स्थान पर रहने लगे थे। उनके उपास्य आजकल गोरेलाल जी के मन्दिर में स्थापित हैं।

अष्टाचार्यों की वाणी की जो प्रतिलिपि हमें उपलब्ध हो सकी है उसमें नरहरि देव के संग्रह का परिमाण बहुत कम है। पाँच साखियाँ एवं सिद्धान्त के पद तथा १० रस के पद ही उनके इस संग्रह में संकलित हैं। अलग से उनका कोई ग्रंथ अब तक उपलब्ध नहीं हो सका है।

साखियों में जाति-पाँति के खंडन के साथ ही बाह्य कर्मकाण्ड के प्रति धिक्कार जैसी भर्त्सना का स्वर हमें प्राप्त होता है

नरहरि पाणी मूल को गर्व करौ मति कोइ
जद्यपि घर कसक है जगत उजेरो होइ।[3]

यद्यपि विरह की स्वीकृति हरिदासी सम्प्रदाय में नहीं है पर नरहरिदास जी का एक सुन्दर विरह का पद मिलता है

---

१ सिद्धान्त रत्नाकर पृ० ९६ एवं १०६।
२ निजमत सिद्धांत मध्यसान खण्ड।
३ साखी ३।

अरे कारे बदरा ताही मे स्याम हिरान ।
ताही त तू अतरग स्यौ विरहिन पीर न जान ।
परसि दुकूल थामिनी अति चमकति सत मुख सागर तान ।
मद मद मुरली धुनि गावत बाजत मदन निसान ।
रग रग मिलि सुख उपजत आन रग क्यौ बान ।
श्री नरहरिदास जे अतर कारे कारे सो रति मान ।[1]

या इतनी अल्प रचना के आधार पर उनकी कवित्वशक्ति का मूल्यांकन क्या किया जाय ? पर जितना भी कुछ है उसस व समय कवि प्रवीन नहीं होते । भाव की सम्पदा तो सम्प्रदायानुकूल मन म अवश्य थी पर उसके पल्लवन क लिए जिस कल्पना शक्ति जिस अप्रस्तुत विधान योग्यता एव भाषा सामग्र की आवश्यकता है उसका उनम अभाव मिलता है। वह युग अलकरण का था पर नरहरिदास म इस अलकरण का भी बाहुल्य नहीं है। उत्प्रक्षाओं का अवश्य उन्होने कुशल प्रयोग किया है पर सब मिला कर उनकी रचना काव्य कला की दृष्टि से बहुत महत्व पूर्ण नहीं है। उनक अच्छ पदो म स एक निम्नलिखित है

प्रीया प्रीय सुरत सेज उठि जागे ।
घूमत नन अरुन अलसान मनहु समर सर लागे ।
सिथिल अ ग छूटी सिर अलक बदन स्वेद कन लागे ।
मानहु बिघ कुसम निकरि पूर्यो अ ग अ ग अनुरागे ।
चित परस्पर हो उत दोऊ काम केलि रस पागे ।
श्री नरहरिदास अ गछवि निरखति गड पीक सो पागे ।[2]

युगल केलि का यह चित्र रसिक साधना के अनुरूप है ।

**स्वामी रसिक दास (रसिक देव)**

स्वामी नरहरि देव जी क पश्चात् सम्प्रदाय का गद्दी उनक ज्यष्ठ शिष्य स्वामी रसिक देव जी को सवत् १७४१ म मिली । श्री अमोलक राम शास्त्री न लिखा है कि सवत १६६१ म बसन पचमी क दिन इन्होन दीक्षा ली ।' जन्म-सवत् क बार म कोई निश्चित प्रमाण नहीं मिलता यहाँ तक कि निजमत सिद्धान्तकार जम पटु इतिहासज्ञ (?) न भी उनक जन्म-सवत् का उल्लेख नहीं किया। सहचरिशरण

१ रस क पद ४ ।
२ रस क पद २ ।
अमोलक राम शास्त्री आचार्य स्तव माला ८६ ।

ने जन्म तिथि बसंतपंचमी मानी है तथा इनके शिष्य पीताम्बर देव जी की बधाई से भी इसका समर्थन होता है

> प्रगटे श्री रसिक देव सुख सार।
> मंगल बसंत पंचमी सु पर छायो नित्य विहार।[1]

संभव है कि गुरु ने इनका जन्मदिन ही गुरु दीक्षा के लिए चुना हो। यदि संवत् १६९१ इनका दीक्षा संवत् है तो जन्म-संवत् १६७० से पूर्व ही मानना होगा। सहचरि शरण की गुरु प्रणालिका के अनुसार ये बुन्देलखण्ड निवासी सनाढ्य ब्राह्मण थे।

इनके बारे में यह प्रसिद्ध है कि प्रारम्भ में गुरु ने इनसे अप्रसन्न होकर निकाल दिया था। ये बाहर जाकर भी किसी न किसी बहाने अपने गुरु की सेवा करते रहे। अन्त में इनकी गुरु निष्ठा पर प्रसन्न होकर स्वा० नरहरिदास ने इन्हें पुनः बुला लिया और गद्दी का अधिकारी घोषित किया।

गद्दी पर बैठने के बाद डूंगरपुर से श्री रसिक बिहारी का विग्रह मँगा कर उन्होंने उसकी प्रतिष्ठा कराई यहां वर्तमान रसिक बिहारी का मन्दिर है। रसिक दास जी के ५२ प्रमुख शिष्य थे। इनमें तीन सबसे गोविन्द देव पीताम्बर देव एवं ललित किशोरी देव प्रधान थे। इन्हीं तीनों से क्रमशः गोरेलाल रसिक बिहारी एवं टट्टी स्थान की परम्पराएं प्रारम्भ हुई हैं।

अष्टाचार्यों की वाणी में संगृहीत उनकी रचनाओं का परिमाण भी अल्प ही है। उक्त संग्रह में रसिक दास जी की १६ साखियाँ ५ सिद्धान्त के पद एवं २० रस के पद प्राप्त होते हैं। उनके अतिरिक्त इनके लिखे हुए ८ छोटे छोटे ग्रंथ और भी प्राप्त हुए हैं जिनमें से ५ को भ्रमवश किशोरी शरण अलि जी ने अपनी साहित्य रत्नावली में राधा वल्लभीय रसिक दास की रचनाओं में सम्मिलित कर लिया है।[2] ये आठ रचनाएं निम्नलिखित हैं

(१) भक्ति सिद्धान्त मणि (२) रस सार, (३) रसाणव पत्र (४) गुरु मंगल (५) बाल लीला (६) पूजा विलास (७) कुंज कौतुक तथा (८) धारा मन्त्रिका।

इनके अतिरिक्त ध्यान लीला भी इनका एक ग्रंथ कहा जाता है जिसे निम्बार्क माधुरी में ब्रह्मचारी बिहारी शरण द्वारा संकलित किया गया है। साहित्य

१ सिद्धांत रत्नाकर स्वामी पीताम्बर देव कृत स्वामी रसिक देव जी की बधाई पृ० ११०।
२ किशोरी शरण अलि साहित्य रत्नावली पृ० २५ सं० २६०, २६१, २६४ २६५ एवं २६७।

रत्नावली में भी रसिकदास के नाम पर उसका उल्लेख ६ नम्बर पर हुआ है। डा गोपालदत्त शर्मा ने उनकी एक सम्कृत रचना गुरु परम्परा का भी उल्लेख किया है जो हमारे लिए अप्रासंगिक है। इन आठ ग्रन्थों में रस सार तथा राधा मलन भीय गो० रूपलाल के रस रत्नाकर में इतना अधिक साम्य है कि यह शंका होना है कि इनमें से कम से कम एक अप्रामाणिक होगा। या यह भी सम्भव है कि *किसी अन्य संस्कृत की सिद्धांत पुस्तिका को भाषा में लाना ही महानुभावों ने* उपस्थित किया हो। भक्ति सिद्धांत मणि एवं रस सार का प्रकाशन भी सिद्धान्त रत्नाकर के अन्तर्गत निम्बार्कीयों ने किया है।

स्वामी रसिक दास ने सखी सम्प्रदाय की वास्तविक आत्मा को मन से स्वीकार नहीं किया। ऐसा लगता है कि सम सामयिक ब्रजलीला के गायक अन्य सम्प्रदायों के प्रभाव में उन्होंने उस अनन्यता को खो दिया जो हरिदासी सम्प्रदाय की निधि था। फुटकर छन्दों के स्थान पर सम्प्रदाय में पहली बार व्यवस्थित ग्रन्थ रचना हो उन्होंने न की सैद्धान्तिक दृष्टि से भी वे व्यूह आवरण ब्रज लीला गोपीभाव सखीनामावली आदि के स्वीकरण एवं वर्णन में निरत हो गए थे। अष्टाचार्यों की वाणी में संगृहीत इनके पद शुद्ध सखी भाव के प्रतिष्ठापक हैं। उनका उपयोग हम सम्प्रदाय के सिद्धांत विवेचन में कर आये हैं।

काव्य की दृष्टि से रसिक दास जी इस सम्प्रदाय के महत्वपूर्ण कवि ठहरते हैं। ऐसा लगता है कि काव्य के अभिव्यंजना पक्ष के प्रति इनका सचेष्ट ध्यान था। इसी कारण छन्दों और अलंकारों का ही व्यवस्थित प्रयोग हुआ है भाषा भी अपेक्षाकृत परिमार्जित एवं समर्थ है। दोहा चौपाई उनके सबसे प्रिय छन्द हैं तथा पद रचना द्वारा भी उन्होंने प्रयोग किया है। उनका यह रूपक भी अपने चमत्कार के लिए द्रष्टव्य है

मन सीसी राधा अतर नखसिख भरी बनाइ।
ताहि ढलत मोह्यौ सावरो भँवर बासु लपटाइ ॥[1]

साम्प्रतिक काव्य में क्रियाशील बिम्बों का बहुत अधिक महत्त्व प्राप्त हुआ है। स्वा रसिक दास द्वारा चित्रित यह बिम्ब भी गतिशीलता की व्यंजना में अत्यन्त मार्मिक बन पड़ा है

जब पौढ़न को समयो भयो।
इत आई दुम की परछाई उत हरि चन्द गयो।
उमगि रहे दोउ सुरति सेज पर बाढ़यो रंग नयो।
श्री रसिक बिहारी बिहारिनि पौढ़े अति सुख दृगनि दयो।[2]

---

१ साखी ६।
२ डा नारायण दत्त शर्मा द्वारा स्वामी हरिदास जी का सम्प्रदाय और उसका वाणी साहित्य (अप्र० प्रब०) पृ० ४०२ पर उद्धत।

इस पद म उपमा द्वारे जहा क्रिया और गति का प्रकट करता है वहा दूसरी पक्ति प्रकृति के व्यापार का भी पूरी गतिशीलता म बिम्बित करन म समर्थ हुई है।

ऐसा लगता है कि स्वामी रसिकदास जी वास्तव म भीतर से कवि थ। सम्प्रदाय की अत्यन्त सीमित परिधि क भीतर उनकी सृजन शक्ति पूरी तरह स अभिव्यजित नहा हो पा रहा थी उस परिधि का तोड कर उन्होंन लीला का विस्तार किया पाना पर वह सम्प्रदाय म मान्य नहीं हुई—परिणाम स्वरूप वह विस्मृति उनक साथ ही समाप्त हो गयी। उनके शिष्य स्वा० ललित किशोरी देव न पुन सम्प्रदाय की वास्तविक प्रणाली का स्थापना की। आगे हम रसिकदास जी के ग्रथो का सक्षिप्त परिचय द रहे हैं —

## रसिक देव जी के ग्रथों का परिचय

(१) भक्ति सिद्धात मणि – सम्प्रदायानुमोदित भक्ति सिद्धान्तो का निरूपण इस ग्रथ म है। भक्ति के मुख्य लक्षण साधन गुरु की मुख्य विशेषताएँ शिष्य के लक्षण धर्म विवेक पुण्य व धर्म पाप कर्मों के लक्षण और उनका मथा भक्ता की कार्यावली साधु लक्षण नवधा भक्ति और उपासना निष्कर्ष आदि विषयों की विवेचना सरल एव सहज रूप म इस ग्रथ म उपलब्ध होती है। ग्रथ के अत म नित्यविहारोपासना का मार्मिक निरूपण हुआ है। इस प्रकार की साधना के लिए कवि का कहना है कि शिष्य को गुरु म अत्यन्त निष्ठा रखत हुए गुरु देव का श्री राधास्वरूप मानना चाहिए और स्वय का मात्र सखी कल्पित करके श्रीकृष्ण चन्द्र जी का उपास्य एव परमात्मतत्त्व स्वीकार करना चाहिए। यह ब्रजभाषा म चौपाई छन्द म लिखा गया है। बीच-बीच म दोहे हैं। कुल छन्द सख्या १०० हैं। सिद्धान्त विवेचन की दृष्टि म ग्रथ म मौलिकता एव गहराई का अभाव है। लगता है कि इसका उद्देश्य मात्र प्रवचन का भक्त है।

(२) पूजा विलास—यह २० २५ पृष्ठो का छोटा-सा ग्रथ है। पूजा के विविध विधि विधानो का संक्षिप्त पर साङ्गोपाङ्ग चर्चा इसमें की गयी है। यह भी दोहा चौपाइयो म लिखा गया है जिनकी सख्या १ ८ है। पूजा विधि के अतिरिक्त भक्ति के अन्य अगो का भी चर्चा इसम आई है।

(३) सिद्धात के पद —इनम वृन्दावन ब्रजरज राधा कृष्ण-सौन्दर्य नित्य विहार मान-वर्णन समाज की प्रशंसा आदि पर फुटकर पद लिखे मालूम पड़ते है। पद अत्यधिक सरस एव मधुर बन प है। शृगार क वर्णन भी अमर्यादित नहीं हैं। उपासना एव स्वरूप-स्वरूप को इनम मुख्यत व्यक्त किया गया है।

(४) रस क पद —निकु ज रस और दाम्पत्य प्र म-लीला का मा़ वणन स्नम है।

(५) भक्ति सिद्धात की साखी इस ग्रथ का वर्णित विषय प्रथम ग्रथ जसा ही है। यह ग्रष्टाचार्यों की वाणी म सगृहीत है।

(६) कु ज कौतुक —स्मम निकु ज लीलाम्रा का गान है। विविध कु जा क माध्यम म ऋतुचर्या का भी नियाजन किया गया है। इसका छन्द रोला है और सख्या १११ है। स्मम सब मिलाकर ६० कु जा की सख्या बतायी गया है जहाँ विहार हाता रहता है।

(७) रस सार रसापासना का ग्रनरग ग्रथ स्म ग्रथ म व्यक्त हुआ है। राधाकृष्ण की सापभिक स्थिनि माग की कठिनाइया काम और प्रम का ग्रनर राधाकृष्ण का तात्त्विक स्वरूप सखी उपासना और उसके भेद निकु ज-लक्षण और शोभा स्म ग्रथ म ग्रत्यन्त सहज स्वाभाविक रूप म वर्णित हुए है। स्म ग्रथ म सब मिला कर केवल ४५ दाह एव चौपाइया है।

(८) गुरु मगल ग्रन—ग्रपन गुरु श्री नरहरि देव क प्रति यह उनकी श्रद्धाजलि है जिसम उन्ह ग्रगणित गुणा का ग्राकर माना गया है। यह चार चार चरणा की ८१ चौपाइया का सग्रह है।

(९) बाल लीला—वास्तव म बाल लीला म भी श्यामा श्याम क बीच क माधुयपरक भावा का ही चित्रण किया गया है। मधुर रस की प्र रक एव पुष्ट करन वाली ग्रनेक प्रवत्तिया मुद्राम्रा क्रीडाम्रा एव बालचयाम्रा का हा ग्रकन किया गया है। चौपाई एव दाहा म यह भी लिखी गयी है। कुल छन्द सख्या ४६ है।

(१०) ध्यान लीला—यह गुरु नरहरिदास वृन्दावन धाम राधा एव सहचरीगण तथा नित्यविहार क ध्यान सम्बन्धी छाटी सी पुस्तिका है।

(११) वाराह सहिता —उनकी महत्वपूण कृति है। इसम वृन्दावन रस नित्यविहार लीला वृहत् वृन्दावन (जनपद) ग्रादि का वणन किया गया है। वृन्दावन का पौराणिक एव समसामयिक वणन ग्रत्यधिक महत्त्वपूण है। मूल वाराह सहिता का भाषा म सक्षिप्त रूप म उपस्थित करना ही स्म ग्रथ का लक्ष्य ज्ञात हाता है। यह मात्र २१८ दोहा चौपाइया का छाटी-सा पुस्तक है।

(१२) रसाणव पम्ल—सखिया स घिर हुए वर्णितरूपस्थित युगल की नित्यविहार शाभा का चित्रित करन वाल स्म ग्रथ का ८४ राला छन्दा म समाप्त किया गया है।

## पीताम्बरदास (पीताम्बर शरण देव)

स्वामी रसिक देव के तीन प्रमुख शिष्यों में से एक पीताम्बरदास जी गुरु की मृत्यु के पश्चात् संवत् १७५८ में रसिक बिहारी गद्दी के अधिकारी हुए। कहते हैं कि स्वामी ललित किशोरी देव एवं गोविन्द देव ने गुरु की साधना प्रणाली में असंतुष्ट होने के कारण यह गद्दी लेनी अस्वीकृत कर दी थी। इन्हीं पीताम्बर दास जी के शिष्य महन्त किशोरदास जी हुए जिन्होंने कि निजमत सिद्धान्त नामक ग्रंथ लिखा है। वास्तव में निम्बार्क एवं हरिदासी सम्प्रदाय के सम्बन्ध को लेकर जो वाद विवाद है उसके जन्मदाता यही गुरु शिष्य हैं। अपने पक्ष को प्रबल करने के लिए इन्होंने अपनी परम्परा निम्बार्क से जोड़ ली थी।

अस्तु निजमत सिद्धान्त के अनुसार नारनौल (शाहजहाँपुर) के रहने वाले चौबे लाल नामक गौड़ ब्राह्मण के पुत्र थे। इनका घर का नाम प्रयागदास था तथा भाद्रपद कृष्ण ८ को ये जन्मे थे। किसी व्यापारी मनोहरदास के माध्यम से ये स्वामी रसिकदास के सम्पर्क में आ गए थे।

हमारे देखने में श्री पीताम्बरदेव जी की वाणी नामक एक ग्रंथ आया है जिसमें निम्नलिखित रचनाएं संगृहीत हैं —(१) केलिमाल की टीका (२) समय प्रबन्ध (३) गुरु परम्परा नामावली (४) गुरु मंगल (५) सिद्धान्त और रस की साखी (६) सिद्धान्त और रस के पद (७) मांझ (८) बधाई। इनमें से काव्य की दृष्टि से महत्वपूर्ण चौथे और पांचवें हैं। परन्तु सब मिलाकर पीताम्बर देव में काव्य का न तो अभिव्यंजनागत चमत्कार है और न गहरी भावात्मकता। परम्परा से प्राप्त लीलाओं या कथाओं को उन्होंने उपस्थित किया है। इनमें से काव्य के अभाव की दृष्टि से कुछ ही अंश महत्त्वपूर्ण हैं। एक उदाहरण लें

> रस रस को रसकेलि रसिकवा रस की बनी बसन्त।
> रसिक बनी रस की रस बेल्यो रसिक पीय रसवन्त।
> रस के रस अंग रसकोली रसिक आदि सब अन्त।
> रस को रसिक रसिकनी रस के रस कारण पीताम्बर सन्त।[1]

उन्होंने कवित्त सवैया दोहा चौपाई छप्पय पद सोरठा एवं मांझ आदि विभिन्न छन्दों का प्रयोग किया है। रचनाओं का मुख्य कथ्य गुरु-निष्ठा नित्य विहार वर्णन गुरु शिष्य का स्वरूप भक्ति का स्वरूप रूप-वर्णन प्रिया प्रियतम के अनुराग एवं केलि का चित्रण है।

पीताम्बरदास द्वारा लिखित केलिमाल की टीका अत्यन्त विशाल तथा

---

१ पीताम्बर देव की बानी बसन्त के पद ५।

नित्य विहार को समझने में अत्यधिक उपयोगी है। पीताम्बर देव जी के व्यक्तित्व पर चाहे कोई आरोप लगते भी हों पर उनकी रचनाओं के आधार पर यह कहा जा सकता है कि साधना की दृष्टि से वे सखी सम्प्रदाय की मूल आत्मा के निकट रहे। अपने गुरु रसिकदास के समान उन्होंने सम्प्रदाय के प्रकृत पथ को छोड़ा नहीं है। ललित किशोरी देव जैसी साधनानुभूति की तीव्रता उनमें अवश्य नहीं है परन्तु निकुंज लीलाओं के गान में किसी प्रकार पीछे नहीं हैं। बल्कि कहना तो यह चाहिये कि लीला का वैविध्य उनमें ललित किशोरी देव की अपेक्षा अधिक है। नीचे हम जुगल के शरद् विहार सम्बन्धी कुछ दोहे को उद्धृत कर रहे हैं इनमें पीताम्बरदेवजी द्वारा चित्रित उज्ज्वल वर्ण की छटा दर्शनीय है

> स्वेत महल अति स्वच्छता स्वेत सेज पट स्वेत।
> पहिरे भूषन स्वेत छवि निरखत दृष्टि अचेत॥
> स्वेत चन्द्रमा चादनी ताको झलकति स्वेत।
> सीतलता व्यापी तनहि स्वेत विपन रसखेत॥
> स्वेत भई फूली तहा रजनी नवल नवेलि।
> हरषि निरखि तन्मय रगे अद्भुत उज्ज्वल केलि॥
> चन्द्रमनिन की कुंज मधि उज्ज्वल बसन बधारि।
> उज्ज्वल मुक्ताफलनि की माला पहिरि सम्भारि॥
> उज्ज्वल भूषन सब किये तन मन उज्ज्वल रूप।
> उज्ज्वल मण्डल सरद निसि अद्भुत सरस अनूप॥[1]

**श्री ललित किशोरी देव**

ललित किशोरीजी का स्थान सम्प्रदाय के इतिहास में अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। वे श्रेष्ठ रचनाकार ही नहीं थे सम्प्रदाय की सैद्धान्तिक धारा के विपथगामी हो जाने पर उसे पुनः समुचित पीठिका पर प्रतिष्ठित करने वाले साधक थे। इस दृष्टि से सम्प्रदाय में उनका स्थान बिहारिणिदास के समकक्ष है। बिहारिणिदास सम्प्रदाय के रीति एवं सिद्धान्तों के प्रथम व्याख्याता थे तथा ललित किशोरी जी दूसरे। वास्तव में स्वामी रसिकदास के युग में (और उनकी रचनाओं में भी) सखी-सम्प्रदाय की निराली रीति विलुप्त होकर ब्रज रस के अन्य सम्प्रदायों के प्रभाव में आ गई थी। जैसा कि हम पीछे कह चुके हैं कि रसिकदासजी ने दान, मान, विवाह एवं विरह आदि का वल्लभ आदि सम्प्रदायों की भाँति ही वर्णन किया है जो कि सम्प्रदाय की आत्मा से मेल नहीं खाता। ललित किशोरी जी ने

---

1 पीताम्बर देव की वाणी दोहा सं ४, ५, ६, १२ एवं १३।

निधुवन हो नहीं छोड़ा इस विकृत होती हुई साम्प्रदायिक रीति को पुनः परिशुद्ध किया। सम्भवतः निधुवन को छोड़कर टट्टी स्थान में आने के पीछे उनका यह सैद्धान्तिक मत वैमित्य भी रहा होगा। उनके इस कृतित्व की ओर वधाई लिखने वालों ने ध्यान दिलाया है। सिद्धान्त रत्नाकर में संगृहीत एक ऐसी ही वधाई में कहा गया है कि वे न प्रकट होते तो नित्य विहार न प्रकट होता

साके वद नवमी प्रसिद्ध सुख केलि तर लीला अवतार।
कर्म धर्म की ग्रास ग्रास नित प्रति भ मौत बहत ससार।
लोभी लोल भोग के लालच पचि मरते विधा आचार।
जो न प्रकटतो ललित किशोरी तो न प्रगटतो नित्य विहार।

—सिद्धान्त रत्नाकर पृ० ११६

उनके एक शिष्य श्रीतन मंझौआ ने अपने आचार्य सगन में ललित किशोरीजी को स्वामी हरिदास का दूसरा रूप कहा है

श्री ललित किशोरी कृपा सरूप श्री स्वामी को दूजो रूप।
सब रसिकन को है यह भूप निर उपमा ये सहज अनूप।[1]

ललित किशोरीजी का जन्म-सम्वत् निश्चित नहीं हैं पर सहचरी शरण की 'आचार्योत्सव सूचनिका' के आधार पर मार्गशीर्ष कृष्ण अष्टमी संवत् १७३३ इनका जन्म-समय स्वीकार किया जाता है।

अपने गुरु रसिकदासजी के समय में ही वे अपना अधिकांश समय यमुना के किनारे बिताया करते थे। उनकी मृत्यु के पश्चात् वे स्वामी हरिदास का करुआ और गुदरी लेकर वन आये और एक पेड़ के नीचे रहने लगे। कुछ लोगों ने उस स्थान के चारों ओर टट्टियाँ लगा दी थीं एवं कालान्तर में उसी स्थान को टट्टी स्थान कहा जाने लगा। इनके शिष्य स्वामी ललित मोहिनी देव के काल में इस स्थान की सर्वाधिक उन्नति हुई। संवत् १७४८ में वे इस स्थान पर आये थे एवं संवत् १८२३ में उनकी यहीं पर मृत्यु हुई।

आपका पहला नाम गंगाराम था तथा ग्वालियर प्रदेश के हृयवाति गाँव में माथुर ब्राह्मणों के यहाँ उत्पन्न हुए थे। जगन्नाथ पुरी में स्वामी हरिदास की महिमा सुनकर वृन्दावन आ गये और यहाँ पर स्वामी रसिक देवजी के शिष्य हुए। इनका दीक्षा-नाम ललितकिशोरी रखा गया। ब्रज रज में ही वे सन्तुष्ट नहीं हुए और हरिदासी साधना का मर्म जानकर ही इन्हें सुख मिला। इस मर्म का उन्होंने प्राचीन वाणियों के अध्ययन से उपलब्ध किया था। वे बड़े ही त्यागी एवं भक्त थे। इसी त्यागवृत्ति के वशीभूत होकर वे निधुवन की पीठ को छोड़कर यमुना के किनारे आ गये थे। आपकी वाणी और वचनिका दो ग्रंथ हैं। तथा सम्प्रदाय के अनुरूप नित्य विहार की भावना को ही आपने अपनी रचनाओं में मुख्य रूप से

अपनाया है। इसी के अन्तर्गत आने वाले विविध विषय जैसे वृन्दावन महिमा सखीभाव, युगल स्वरूप की महत्ता, सिद्धान्त वर्णन, साम्प्रदायिक आचार, विधि निषेध एवं मर्यादा को उन्होंने अपनी कृतियों में स्पष्ट किया है। प्रारम्भ में स्वामी हरिदास की वन्दना है। फिर अन्य आचार्यों का स्मरण किया गया है। तदनन्तर अन्य विषयों का प्रतिपादन हुआ है।

अष्टाचार्यों की इस उपलब्ध वाणी में इनकी रचना का परिमाण विपुल है। उसमें २८ साखियाँ ४ कवित्त सवैया १०७ सिद्धान्त के पद १०८ रस के पद एवं बधाइयाँ संकलित हैं। साखियों में केवल दोहे ही नहीं हैं अपितु सवैया एवं चौबोला भी संगृहीत हैं। इनके अतिरिक्त भी उनका साहित्य उपलब्ध है। डाक्टर गोपालदत्तजी के अनुसार सब मिलाकर लगभग १२ साखियाँ ५० रस की चौपाइयाँ १३ सिद्धान्त के पद १४७ रस के पद तथा २५ बधाई के पद प्राप्त होते हैं।[1] वृन्दावन में एक स्थान पर हमें फारसी लिपि में उनकी साखियों का एक संग्रह देखने को मिला था परन्तु इस लिपि से अनभिज्ञ होने के कारण हम उस संग्रह का अधिक उपयोग नहीं कर सके तथा उसकी प्रामाणिकता का भी ठीक निश्चय नहीं हो सका। उनका वचनिका ग्रन्थ वास्तव में मौखिक उपदेशों का संग्रह है जिसे शिष्यों ने संग्रहीत किया था। उसे किन्हीं वनगोपाल ने दोहा चौपाइयों में परिवर्तित कर दिया। टट्टी स्थान से ब्रजभाषा गद्य में वचनिका सिद्धान्त का प्रकाशन हो चुका है। इस ग्रन्थ में उनकी १३३ सूक्तियों का संग्रह है इसी में अपने शिष्य ललित मोहिनीदेव को दिये जाने वाले ८ निर्देश भी अन्त में दिये गए हैं जो इस प्रकार हैं

(१) प्रसाद की प्रतीति (प्रसाद का महत्त्व)
(२) रज सों भक्ति (वृन्दावन रज का महत्त्व)
( ) कण्ठी तिलक को भाव (साम्प्रदायिक चिह्नों की महत्ता)
(४) जो वृन्दावन सों बाहर निकसिबे को मनोरथ न करें (वृन्दावन अनन्यता)
(५) काउ चाम पर्यन्त स्वाद ना (अहिंसा)
(६) स्वामी हरिदासजी की वाणी में प्रतीति (स्वामी हरिदास में निष्ठा)
(७) काउ सों मांगे नहीं (अयाचन)
(८) इष्ट सों रति (उपास्य के प्रति अनन्य प्रेम भावना)

श्री ललित किशोरीजी का काव्य उत्कृष्ट कोटि का है। वे सखी-सम्प्रदाय के अष्टतम कवियों में परिमाण एवं गुण दोनों ही दृष्टियों से परिगणनीय हैं।

---

१ डा० गोपालदत्त शर्मा स्वामी हरिदास का सम्प्रदाय और उसका वाणी साहित्य पृ० ४ ६।

सिद्धान्त कथन की अनन्यता एवं वास्तविकता ही उनमें नहीं है, सात्विक अनुभूति की तीव्रता एवं निष्ठा उनमें अत्यन्त संवेगात्मक स्तर पर प्रकट हुई है। राधा का रूप वर्णन सबने ही किया है पर ललित किशोरी देव का स्वर अपना ही है। यह रूपक द्रष्टव्य है

राधे रूप रसाल, क्षण क्षण उठत तरंग प्रति।
अद्भुत नव विशाल, ललित किशोरी प्राण हैं।

गुलाब की यह रंगारंग कली जिस भ्रमर के संकेत से विकसित होती है वह भ्रमर किसी विदग्ध कवि की ही सृष्टि हो सकता है। महत्त्व की बात रूपक अलंकार मात्र यह नहीं है बल्कि उन सारे अनुभवों का ध्यान में रखना है जो इस चित्र से मन में उठते हैं। भ्रमर के संकेत की संकेतात्मकता में छिपा गहन रतिभाव, क्षण क्षण खुलने और बन्द होने में सौन्दर्य की जिस चपलता एवं अनुराग की विह्वलता तथा विविध रंगों से रंगी जो चित्रात्मकता उपस्थित होती है वह अन्यत्र विरल है

विकसित कली गुलाब की श्याम भ्रमर संकेत।
छिन विकसित छिन बंध करि अरुण असित पित सेत।

निम्नांकित पद में कृतज्ञता की भावना द्रष्टव्य है

लड़ती तेरी कृपा कही नहिं जाई।
छिन छिन प्रति अति तोषति आनंद उर न समाई।
अपनी कहि कहि रंग बनावत हँसि हँसि कंठ लगाई।
श्री हरिदासी रसिक सिरोमनि ढ़के रहे महा माई।
—सिद्धान्त के पद, ८०

**बनीठनी जी**

किशनगढ़ के प्रसिद्ध भक्त नरेश महाराज सावन्त सिंह (नागरीदास) की उपपत्नी बनीठनी जी थीं। अपने प्रिय के साथ ही वे भी वृन्दावन आ गई थीं तथा हरिदासी सम्प्रदाय में स्वा० रसिकदास जी से उन्होंने वैष्णवी दीक्षा ले ली। यह भी यहाँ पर द्रष्टव्य है कि स्वयं नागरीदास जी वल्लभ कुल के शिष्य थे तथा निम्बार्क मत से अत्यधिक प्रभावित थे परन्तु बनीठनी जी ने रसिकदास जी से दीक्षा ली—यह उस समय की उदार मनोवृत्ति का भी द्योतक हो सकता है तथा रसिकदास की समन्वित ब्रजरस-पद्धति के कारण भी संभव है। उनके जीवन के सम्बन्ध में अन्य कोई प्रामाणिक विवरण प्राप्त नहीं है परन्तु उनकी समाधि पर जो छतरी बनी हुई है उसमें यह अंकित पाया जाता है कि आषाढ़ शुक्ला १५ सम्वत् १८[illegible] में उनका स्वर्गवास हुआ था। अपने पति एवं गुरु

के प्रभाव म लिखी गई उनकी जा रचनाए उपल ध हाती है उनम हरिदासी सम्प्रदाय का विशुद्ध नित्य विहार चित्रित नही हुआ वरि ब्रज लीलाग्रा एव गापीभाव का ही चित्रण हुआ है। उनक पदा की सख्या भी अधिक नहा है। रसिकविहारा छाप म उ होन जा थाडी रचना की है काव्य गुण का दृष्टि म वह बहुत समृद्ध न होन पर भी इसलिए महत्वपूण है कि म ययुग क वातावरण म एक निष्ठावान भक्त नारी क व उदगार है। उनकी रचना क दो उदाहरण हम द रहे हैं। रचना म ब्रजभाषा क साथ ही राजस्थानी श दा का भी प्रचर उपयाग हुआ है

रगि रह्या युगल रूप रग मोह्यो।
कु ज महल मे शयन सार्मे दिया रहे गलबाहीं
कदेक सभ्रम स्यामा र नीड स्याम छनाहीं।
कदेक रीभि रहे रसिक विहारी देखि देखि परछाहीं।[1]
ये बसुरिया वारे ऐसे जिन बतराय रे।
यों न बोलिये और घर बसे लाजनि दबि गई हाय रे।
हौं धाई या गलहिं सो रे नक चल्यौ धौ जाय रे।
रसिक बिहारी नाव पाय क क्यो इतनो इतराय रे।

रूप सखी जी

रूप सखी जी का लौकिक परिचय कुछ भी ज्ञात नहीं है। परन्तु उनके द्वारा रचित साहित्य का परिमाण विशाल है। सिद्धान्त क पदा म एसा प्रतीत हाना है कि व स्वामी रसिकदास जा क शिष्य थ। तथा ललित किशोरी दव जा का समकालीन माना जा सकता है। ललित किशोरी जी का समय सम्वत् १७५८ म १८२३ तक है अत विक्रम की १८वी शता क उत्तराध ही रूप सखी जी का समय भी माना जा सकता है। स्वामी रसिकदास क प्रति उनक मन म अत्यधिक श्रद्धा थी। उनकी अनक बार उ हान स्तुति मूलक चचा की है। एक स्थान पर उ ह श्री हरिदास स्वामी की वाणी प्रकट करने वाला बताया है। दूसरे

१ निम्बाक माधुरी पृ० ६०५
२ वही—पृ० ६०५।
३ गुरु श्री रसिकदास महाराज सिद्धान्त रत्नाकर कवित्त १२७ पृ० २६।
४ सेवा हरि गुरु सत की रसिक सिरोमनि पास।
वाणी श्री हरिदास की श्री रसिकदास प्रकास।—सिद्धान्त की वाणी ७१
(सिद्धा त रत्नाकर म सगृहीत)।

स्थान पर उन्ह रसिको म शिरोमणि एव भूप की सज्ञा दी है।[1] आगे उन्होने पुन सम्प्रदाय क अन्य आचार्यों की चर्चा करत हुए सुख की राशि कहा है।[2] य अश भी रसिकदास का शिष्य होना ही सूचित करत हैं। पर सम्भवत इसके बाद शीघ्र ही रसिकदास जी का गोलोकवास हो गया होगा तथा सम्प्रदाय के आचार्य पीठ पर ललित किशोरी जी विराजमान हुए होगे। सम्प्रदाय इस समय अनेक भागो म बट जाता है ललित किशोरी देव टट्टी स्थान की स्थापना करत है। बहुत सभव है कि रूप सखी जी टट्टी स्थान पर ललित किशोरी जी के साथ ही आ गय हो। एक दोह म उन्होन ललित किशोरी जी की ही कृपा से नित्य विहार प्राप्त करने की बात कही है।

रूपसखी जी की सिद्धात-सम्बन्धी वाणी निम्बार्क शोध मडल के सग्रह ग्रथ सिद्धात रत्नाकर म प्रकाशित हो गई है। इसम १४७ पद कवित्त सवय तथा ६२ साखियाँ सगृहीत हैं। इसके अतिरिक्त उनके लगभग ६०० रस क पद एव कवित्त-सवय निम्बार्क शोध मडल क सग्रहालय म प्राप्य है।

रूप सखी जी मध्यम कोटि क अच्छे कवियो म गिने जाते है। सीधी सादी एव सरल भाषा म उनके भक्तिपूर्ण हृदय की अभिव्यजना हुई है। कलागत परिपक्वता वाग्वैदग्ध्य अथवा चित्रात्मकता या अलकृत अभिव्यक्ति की ओर उनका अधिक ध्यान प्रतीत नही होता। परन्तु हृदय की सहज भावना उनम बहुधा तीव्र रूप स फूट पडी है। श्री हरिदासी की सखिका रूपसखी कु ज क द्वार पर खडी है श्याम उनस बार बार बात पूछत है उस समय वे जब अपना परिचय देत है वह उनकी निष्ठापूर्ण भावना का श्र ष्ठ निदर्शन है

रूप गुन भरी प्रिया चाइनि चलीदति हू'
उनही के नाते ए जू तुम तन हेरी हौ।
परम प्रवीन लवलीन होतो धीर धरो
अरज करोगी स्याम स्यामा सन नरी हौ।
अति अनुराग हाउ भाव निजुचाव चहौं,
नाना गति मति चाह चकरीसो फेरी हौ।

---

१ श्री विपुल विहारिनि सरसवर, नागरि नरहरि रूप।
श्री स्वामी सिर अवतरे रसिक सिरोमनि भूप।—सिद्धात की वाणी ७८

२ राजत शोठस विपुल प्रकासि। श्री गुरदेव विहारनि दासि।
सरसदास ज नरहरि दासि। श्री रसिक सिरोमनि सुख की रासि।
—वही, ८८

के प्रभाव म लिखी गई उनकी जो रचनाए उपल ध होती हैं उनम हरिदासी सम्प्रदाय का विशुद्ध नित्य विहार चित्रित नहा हुआ बल्कि ब्रज लीलाओ एव गोपीभाव का ही चित्रण हुआ है। उनके पदा की सख्या भी अधिक नहीं है। रसिकबिहारी छाप स उन्होने जो थोडी रचना की है काव्य गुण का दृष्टि स वह बहुत समृद्ध न होन पर भी इसलिए महत्त्वपूण है कि मध्यकाल क वातावरण म एक निष्ठावान भक्त नारी क व उदगार है। उनकी रचना क दो उदाहरण हम दे रहे है। रचना म ब्रजभाषा क साथ ही राजस्थानी शब्दा का भी प्रचर उपयोग हुआ है

> रगि रह्या युगल रूप रग मोहे।
> कु ज महल मे श्याम साम्हे दिया रहे गलबाहीं
> कदेक सभ्रम स्यामा र नोड स्याम छताहीं।
> कदेक रीभि रहे रसिक बिहारी देखि देखि परछाहीं।[1]
> ये बसुरिया वारे ऐसें जिन बतराय रे।
> यों न बोलिये और घर बसे लाजनि दबि गई हाय रे।
> हों धाई या गलहिं सो रे नक चल्यो धो जाय रे।
> रसिक बिहारी नाव पाय के क्यों इतनो इतराय रे।[2]

**रूप सखी जी**

रूप सखी जी का लौकिक परिचय कुछ भी ज्ञात नहा है। परन्तु उनके द्वारा रचित साहित्य का परिमाण विशाल है। सिद्धान्ता क पदा मे ऐसा प्रतीत होता है कि व स्वामी रसिकदास जी क शिष्य थ।[3] तथा ललित किशोरी देव जी का समकालीन माना जा सकता है। ललित किशोरी जी का समय सम्वत् १७४८ स १८२३ तक है अत विक्रम का १८वी शती क उत्तराध ही रूप सखी जी का समय भी माना जा सकता है। स्वामी रसिकदास क प्रति उनक मन म अत्यधिक श्रद्धा थी। उनकी अनेक बार उन्होंन स्तुति मूलक चचा की है। एक स्थान पर उन्ह श्री हरिदास स्वामी की गादी प्रकट करन वाला बताया है। दूसरे

---

१ निम्बार्क माधुरी पृ ६०४

२ वही—पृ० ६०५।

३ गुरु श्री रसिकदास महाराज सिद्धान्त रत्नाकर कवित्त १२७ पृ० २६।

४ सेवा हरि गुरु सत की रसिक सिरोमनि पास।
गादी श्री हरिदास की श्री रसिकदास प्रकास।—सिद्धान्त की वाणी ७३
(सिद्धान्त रत्नाकर म सगृहीत)।

स्थान पर उन्हें रसिकों में शिरोमणि एवं भूप की मान्यता दी है।[1] आगे उन्होंने पुनः सम्प्रदाय के अन्य आचार्यों की चर्चा करते हुए गुण की राशि कहा है।[2] ये अंश भी रसिकदास का शिष्य होना ही सूचित करते हैं। पर सम्भवतः इसके बाद शीघ्र ही रसिकदास जी का गोलोकवास हो गया होगा तथा सम्प्रदाय के आचार्य-पीठ पर ललित किशोरी जी विराजमान हुए होंगे। सम्प्रदाय इस समय अनेक भागों में बंट जाता है। ललित किशोरी इस टट्टी स्थान की स्थापना करते हैं। बहुत सम्भव है कि रूप सखी जी टट्टी स्थान पर ललित किशोरी जी के साथ हो आ गये हों। एक पद में उन्होंने ललित किशोरी जी की ही कृपा से नित्य विहार प्राप्त करने की बात कही है।

रूपसखी जी की सिद्धान्त-सम्बन्धी वाणी 'निम्बार्क माधुर्य-मंडन' के संग्रह ग्रंथ 'सिद्धान्त रत्नाकर' में प्रकाशित हो गई है। इसमें १४७ पद कवित्त सवैये तथा ६८ साखियाँ संगृहीत हैं। इसके अतिरिक्त उनके लगभग ९०० रस के पद एवं कवित्त-सवैये 'निम्बार्क माधुर्य-मंडन' के संग्रह-ग्रंथ में प्राप्य हैं।

रूप सखी जी मध्यम कोटि के ग्रच्छे कवियों में शान होते हैं। सीधी सादी एवं सरल भाषा में उनके भक्तिपूर्ण हृदय की अभिव्यंजना हुई है। कलागत परिपक्वता, वाग्वैदग्ध्य अथवा चित्रात्मकता या अलंकृत अभिव्यक्ति की ओर उनका अधिक ध्यान प्रदान नहीं गया। परन्तु हृदय की सहज भावना उनमें बहुधा तीव्र रूप में फूट पड़ी है। श्री हरिदासी की सखिका रूपसखी कुंज के द्वार पर खड़ी है श्याम उनसे बार-बार बात पूछते हैं उस समय वे जब अपना परिचय देती हैं वह उनकी निष्ठापूर्ण भावना का श्रेष्ठ निदर्शन है

रूप गुन भरी प्रिया प्यारीनि पलोटति हूं
उनही के नाते ए जू तुम तन हेरी हौं।
परम प्रवीन लवलीन होनो धीर धरो
सरस करोगी स्याम स्यामा तन नेरी हौं।
मति अकुलाउ होउ भाव निजुबाव चहौं
नाना गति मति चाह चकरी सो फेरी हौं।

---

१ श्री विपुल बिहारिनि सरसवर नागरि नरहरि रूप।
श्री स्वामी फिर प्रगतरे रसिक सिरोमनि भूप।—सिद्धांत की वाणी ७८

२ राजत सोभ्स विपुल प्रकासि। श्री गुरुदेव बिहारनि दासि।
सरसदास ज नरहरि दासि। श्री रसिक सिरोमनि गुन की रासि।
—वही ८८

बार बार कहा कुञ्ज द्वार बान पूछति हो
स्वामी हरिदास की खवासिन की चेरी हौ ।
—रूपसखी की वाणी कवित्त ११७ पृ० २४
(सिद्धात रत्नाकर)

या यत्र-तत्र उपमा रूपक उत्प्रेक्षा यमक एव अनुप्रासादि की योजना भी मिल जाती है पर उस ओर कवि सचष्ट नही है। अपनी इस प्रवृत्ति के कारण वे प्रवृत्त्या भक्तिकाल के अधिक निकट है न कि रीति काल की अलकृति के।

शील सखी

शील सखी जी का परिचय उपलब्ध नही है। सिद्धात रत्नाकर की भूमिका म श्री गोविन्द शर्मा ने उन्ह मायुर चौबे कहा है। पर इस बात का कोई प्रमाण नही है। आचाय मगन क अत म जो दो चार मिथ्यन क जम दिया हुआ है उसका अन्तिम दोहा स्यामदास क बार म है एव उससे यह प्रतीत होता है कि स्यामदास जी माथुर चौबे थ न कि शील सखी। दोहा यो हैं

माथुर कुल को मुकुट मणि जगमगात यह ओर
मानु ज्योति जिमि द्रगन मे उनुक अध भये चोर।[1]

सभवत इसी आधार पर उन्ह चौबे कहा गया है। पर इस सम्बन्ध म यह द्रष्टव्य है कि कोई भी लेखक अपने को अपने कुल का मुकुटमणि नही कहता दूसरे यह दोहा स्यामदास जी के प्रसग म ही आया है।

आचाय मगन ग्रथ स इतना सिद्ध होता है कि व ललित किशोरी जी क शिष्य थे। ग्रथ म सम्प्रदाय क आचार्यों का (स्वामी हरिदास स ललित किशोरी देव तक) तथा ललित किशोरी जी क दो चार प्रमुख शिष्यो क गुण शील साध नादि की स्तुत प्रशसा की गई है। सम्पूर्ण ग्रथ म गुरुभक्ति की अपूर्व निष्ठा प्राप्त होती है। शीलसखी जी का ध्यान काव्यकला की ओर भी तनिक भी न था। छन्द उनक लिए गुरुनिष्ठा व्यक्त करने का माध्यम मात्र है। शील सखी म भी भक्तिभाव का अनाविल स्रोत विद्यमान था

लाडिलो को विनोद कियो प्रीतम को प्र म नित्य
सरस सुन गव रस चाहन समेत हैं।
सेज को सुवास कियों रग को विलास
आली सुख को निवास मन आनद निकेत हैं।

---

१ सिद्धान्त रत्नाकर ग्रय परिचय (भूमिका भाग) पृ ५०।
२ शील सखी आचाय मगल दोहा १७ (सिद्धान्त रत्नाकर म सगृहीत)।

रूप की निकुंज सोभा फूली हाव भावन सौं,
चाव चित चातुरी की आतुर अचेत हैं
ललित किसोरी रूप प्रगटी कृपा अनूप,
रसिक अनन्यनि कें आनन्द के हेत हैं।[1]

चरणदासजी

स्वामी रसिकदेव के शिष्य चरणदास थे। स्वामी रसिकदेव की मृत्यु सम्वत् १७५८ में हुई थी अतः इससे पूर्व ही इन्होंने दीक्षा ले ली होगी। इस प्रकार चरणदासजी का जन्म-काल विक्रम की अठारहवीं शती का पूर्वार्द्ध स्वीकार किया जा सकता है। इनके रचे हुए चार ग्रंथ प्राप्त होते हैं जिनके नाम इस प्रकार हैं

(१) निजा प्रकाश (२) भक्तिमाला ( ) रहस्य रूपण (४) रहस्य चर्चा। नागरी प्रचारिणी सभा की हस्तलिखित ग्रंथों की सन् १९०४ की खोज रिपोर्ट में सं० ७५० / ११ पर इनका उल्लेख हुआ है। रिपोर्ट के अनुसार इनका रचनाकाल संवत् १७४ से १७६१ के बीच रहा है जो अनुचित नहीं प्रतीत होता। उस रिपोर्ट के अनुसार ये ग्रंथ बाई रूपकुँवारी एवं बाई श्यामादासी के लिए लिखे गए थे।

चरणदास जी के ग्रंथों में सखी भावानुसार नित्य केलि का सहज और प्रवाहपूर्ण वर्णन हुआ है। अपने सम्प्रदाय की आचार्य सखी का संकेत करते हुए उन्होंने स्वयं लिखा है

श्री ललिता हरिदास नित सहचरि कुंजन केलि।
तिनकी कृपा मनाय कहूँ कछु दंपति रस केलि॥
यहु दम्पति रस केलि कहत ही कर विहार की।
विहरत कुसुमित कुंज सेय तित कोटि मार की।
तहाँ अखंडित बहत प्रेम पूरि सुख सरिता।
नेह-भाव सबक प्रवीन हरिदासी ललिता।

(रहस्य चन्द्रिका)

लिखा के आधार पर ग्रंथ लिखने की परिपाटी रीतिकाल का प्रभाव भी माना जा सकता है।

1 गीत सखी आचार्य मंगल कवित ९

## १८वीं शती मे राधावल्लभ सम्प्रदाय का ब्रजभाषा-काव्य पृष्ठभूमि और संक्षिप्त रूप रेखा

काव्य के परिमाण की दृष्टि से राधावल्लभ सम्प्रदाय का महत्त्व अत्यधिक है। वल्लभ सम्प्रदाय को छोडकर अन्य किसी सगुणोपासक सम्प्रदाय में इतनी प्रभूत मात्रा में साहित्य नहीं लिखा गया। राधावल्लभ सम्प्रदाय यों तो निकुंज लीला का रसोपासक सम्प्रदाय है परन्तु प्रारम्भ में ब्रजलीला का भी किंचित समावेश उसमें रहा है। सेवक जी एवं ध्रुवदास जी ने उस पूरी तरह निकुंजोपासक विचारधारा में ढाल दिया। ध्रुवदास जी इस सम्प्रदाय के अत्यधिक समर्थ कवि हुए हैं। उनका समय सत्रहवीं शती का अंतिम चरण है। सम्वत् १७ के आसपास उनकी मृत्यु हो गयी थी।[1] इस प्रकार हमारे आलोच्य काल के प्रारम्भ में ध्रुवदास जी द्वारा स्थापित निकुंजलीला एवं प्रेम के उन्नत स्वरूप का सशक्त परम्परा प्राप्त होती है। परिणामत १८वीं शती के राधावल्लभीय सम्प्रदाय के भक्तों का साहित्य सखी भाव एवं वृन्दावन रस की शुद्ध भूमि पर बना रहता है। परन्तु रसिकदास जी गौडीय वैष्णव छाया ग्रहण करते प्रतीत होते हैं। उन्होंने गौडीय वैष्णवों के कतिपय ग्रंथों के भाषानुवाद भी किये थे। इसके पश्चात १८वीं शती के अंतिम हिस्से में प्रभाव-ग्रहण की यह प्रक्रिया और अधिक तीव्र हो जाती है। गो० रूपलाल जी में यह गौडीय प्रभाव और अधिक स्पष्ट हो जाता है तथा १६वीं शती के प्रारम्भ में चाचा हित वृन्दावनदास ब्रजलीलाओं का भी जमकर गान करते हैं। साथ ही यह भी उतना ही सत्य है कि हित हरिवंश हरिराम व्यास एवं ध्रुवदास ने अपने समसामयिक जनों को प्रभावित भी किया है। गौडीय वैष्णव प्रियादास (भक्तमाल के टीकाकार) ने अपने अनन्य मोदिनी ग्रंथ में हरिराम व्यास के ११ पद प्रमाण रूप में उद्धृत किये हैं।[2]

### रसिकदास कवि-परिचय

राधावल्लभ सम्प्रदाय में पाँच व्यक्तियों का रसिकदास नाम से उल्लेख प्राप्त होता है। हमारे उल्लेख्य रूप रसिकदास का अठारहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में जन्म हुआ था। उनकी रचनाओं पर दिये हुए संवतों से ज्ञात होता है कि संवत्

---

१ डा० विजयेन्द्र स्नातक राधावल्लभ सम्प्रदाय सिद्धान्त और साहित्य पृ० ४८७।

२ प्रियादास ग्रंथावली पृ० १७ २१

१७४३ से १७८३ तक इनका रचनाकाल रहा है।[1] इनकी लिखी बीस लताएँ तथा रसाष्टक, रस कदम्ब चूड़ामणि तथा कुछ फुटकर पद हैं। गोस्वामी धाराधर देव के शिष्य थे तथा प्रेमानन्दता में उनका सश्रद्ध भाव से उल्लेख किया गया है। रसिकदास जी संस्कृत के भी विद्वान् थे तथा उन्होंने संस्कृत वर्णवृत्तों का संस्कृत पदावली के साथ उपयोग किया है।

रस कदम्ब चूड़ामणि में पौराणिक और तान्त्रिक ढंग पर वृन्दावन का चित्रण किया गया है। लता नाम से अभिहित ग्रन्थों में रूप चित्रण, युगल विहार, प्रेमाभिलाष प्राप्ति का वर्णन है। लताओं के नाम अपने प्रतिपाद्य का संकेत देते हैं जैसे सौन्दर्य लता में राधाकृष्ण की छवि का आकलन है। (रीतिकाल की छाया यहाँ भी देखी जा सकती है) यद्यपि उनमें वागीगत नवीनता का अभाव है पर अपने विषय और भावना का सरस चित्रण अवश्य किया गया है

कहा अनंगी धनुष सम भ्रू भंगी नव बाल।
जाकी भंगी में नचत नवल त्रिभंगीलाल।
भ्राँहि मन सरसान पै कुंडल कहौं न बैन।
तीछन अनियारे भये जिन सों लगि लगि नैन।

—सौन्दर्य लता

कौ सरवसर की रही छबि-सर लागत नैन।
वेधत मोहन मन मृगहिं समर खेत सुचि सैन।

—माधुर्य लता

प्रेम के विलास मांझ भूलि जाहि मोर सांझ
सोह गये वे संभार बसनन परिहर।
कहूँ चीर चोरा कहूँ अंगन्यास राजे कहूँ
मुक्ता हार रहे हियन पर करहर।
गजरा खुलि किंकनी नुरी चुरी नीलमनी
डरी परी अमल सेज कसु सरहर।
ललिता जू स बुलाय करि कर में देखमाह
सोभा मेरी देखैं गौमा को न सरवर।

—गो० रूपलाल के हस्तलिखित संग्रह से

नाथ रूप सिंगार वर नाना छवि उल्लास।
नाना गुन रस प्रेम बस पूरण आनन्द रास।

— रास कदम्ब चूड़ामणि

---

१ डा० विजयेन्द्र स्नातक : राधावल्लभ सम्प्रदाय : सिद्धान्त और साहित्य पृ० ५००।

रसिकदास के ग्रथो की सूची —

(१) प्रसाद लता (२) मनोरथ लता (३) मनोरथ माला (४) अभिलाप लता (५) सौन्दय लता (६) माधुय लता (७) सौभाग्य लता (८) विनोद लता (९) तरग लता (१०) विलास लता (११) सुखसार लता (१२) अद्भुत लता (१३) कौतुक लता (१४) रहस्य लता (१५) रतन लता (१६) अतन लता (१७) रति रग लता (१८) हुलास लता (१९) आनन्द लता (२ ) चारलता (२१) सुक सारी लता (२२) रस कदम्ब चूडामणि (२ ) रस कदम्ब चूडामणि द्वितीय भाग।

दोहा कवित्त सवया आदि प्रचलित छन्दो क अतिरिक्त सस्कृत वणवृत्तो का भी आपने उपयोग किया है। मनोरथ लता म तो वणवृत्त ही नहीं भाषाशैली पर भी सस्कृत का गहरा रग है। रसिकदास म भक्त एव रीतिसिद्ध कवि का समन्वय मिलता है।

गो० गुलाबलाल जी

अठारहवी शती क मध्य भाग म विद्यमान गो गुलाब लाल जी द्वारा रचित ग्रथो की सख्या ७ बताई जाती है।[1] उनकी सम्पूण वाणी की प्रति गो० रूपलाल जी क यहाँ विद्यमान है। गुलाब लाल जी १८वी शती क राधा वल्लभीयो म प्रमुख हैं। यद्यपि उनकी वाणी म रीतिकाल के प्रभावान्तगत चमत्कार एव कौशल का अतिरक नही हुआ है पर वराग्य उपासना एव नित्य विहार का साफ सुथरा ब्रजभाषा म चित्रण खूब उपलब्ध होता है। काव्य की दृष्टि स उनकी वाणी म सिद्धान्त एव रस दोनो ही प्राप्त होते हैं। उनकी वराग्य भावना का सूचक निम्न कवित्त इस कथन को प्रमाणित करन क लिए पर्याप्त है

कमन की कहैं ते तो मन सब परिवे को
एक एकान्ती सोप्रसाद सौं सदा अरं।
तीरथ मैं वासना उपासना न नित्य कहू
अहो अब जीव या प्रवाह मे सो क्यों तरे।
यह और अहिनो सुन बघ मित्र दुष्ट जान
ज्यों ज्यों मेरो क त्यों नरक में जा परं।
एहो हरिवश एक करुणा विचारिये जू
हित सौं गुलाब मन त छवि ना टरं।

१ किशोरीशरण अलि साहित्य रत्नावली पृ० २० २२।

२ हस्तलिखित सग्रह ग्रन्थ १।

उनके ग्रथा की सूची इस प्रकार है

(१) प्राथनाष्टक (२) अन [redacted] सभा मडल (३) मगन आरती (४) लाडिली वणन (५) श्याम वणन (६) जुगल वणन (७) प्यारी भावना (८) वर्षोत्सव क पद (९) पत्री (१०) पचाध्यायी (११) अनयाष्टक (१२) हिंडोना (१३) पत्री सवक प्रभु (१४) अनन्य रीति (१५) गुरु प्रताप (१६) मात पिता सुख (१७) प्रसाद निष्ठा (१८) आचाय ग्रथ (१९) अनन्य सभा मिलन (२०) इष्ट निश्चय (२१) सनेह सिद्धात (२२) साधु लक्षण (२३) सिद्धात सुख (२४) आनन्द सेवक चेतावनी (२५) वद चतावनी (२६) रेखता (२७) स्फुट पद (२८) भक्त दुख मोचन (२९) हृदय सिद्धात (३०) श्री हित प्रताप (३१) श्री वृन्दावन प्रताप (३२) यमुना प्रताप (३३) नाम प्रताप (३४) श्री गुरु प्रणाली (३५) इतिहास नाटय की (३६) इतिहास वेदन की (३७) सम्प्रदा याय।

इनम स प्रथम १३ रस ग्रय हैं शप सिद्धात ग्रथ या सम्प्रदाय क इतिहास से सम्बन्धित है। अधिकाश ग्रथ कतिपय पन्नो के सकलन मात्र है।

**अनन्य अली**

उन्होने अपने 'स्वप्न विलास' नामक ग्रथ म अपने बारे म जो कहा है उसस जन्म सवत् का तो पता नहा चलता पर यह ज्ञात होता है कि किसी राधा वल्लभीय कुल म उनका जन्म हुआ था। ८ वष की अवस्था म ही उन्होने सम्प्रदाय की दीक्षा ल ली थी तथा सवत् १७५६ म अपने गुरु गोविन्द लाल जी के साथ वृन्दावन चले आय थे। इनका घर का नाम भगवानदास था तथा जाति म धन्य प्रतीत होते है। बीस वष की आयु म वृन्दावन आय थ अत १७३८ उनका जन्म-सवत् ठहरता है। आपके लिखे ७९ ग्रथ कहे जाते हैं।[1] य ग्रथ अनन्य अनी की वाणी क नाम से सकलित हैं। इनका रचनाकाल सवत् १७५६ म १७९० तक है। १७९० वि० क आसपास उनकी मृत्यु हुई। ग्रथा की एक हस्तलिखित प्रति गो० मनोहरलाल जी अहमदाबाद क पास सुरक्षित है। डा० विजयेन्द्र स्नातक क अनुसार इनक पदा की सख्या ६००० के लगभग होगी।[2] सिद्धात प्रतिपादन और रसभक्ति का शृगारपरक शली म आपकी वाणी म विवेचन किया गया है। छन्द रचना म अत्यधिक प्रवीण हैं। प्रसाद और माधुर्य गुण उनकी रचनाओ

---

१ डा० विजयेन्द्र स्नातक राधावल्लभ सम्प्रदाय सिद्धात और साहित्य, पृ० ४६१।

२ वही, वही पृ० ४६२।

म प्रचुर मात्रा म है। व्यापाम सम्ब धी रूपक उपमाए उत्प्रक्षाए रचनाओ म खूब मिलती है।

चित डाडी पलरा नयन प्र म डोरि सों बांनि
दियो तराजू लेहु कर तोल रूप मन सानि।

—आशा अष्टक

उनके ऋतु वणन नखशिख वणन (सहस्राधिक दोहे) पर रीतिकालीन शृ गार परम्पराओ का गहरा प्रभाव है।

परसन को कर तरसहीं दरसन हग चपलाइ।
होड़ परी भुज मन सों लपट अति तरलाइ।[1]

युगल प्र म विहार के अतिरिक्त आपकी रचनाओ म वृन्दावन महिमा गुरु महिमा नाम प्रताप सखी स्वरूप आदि पर भी सामग्री प्राप्त होती है।

उनके ग्रथो की सूची इस प्रकार है —

(१) स्वप्न विलास (२) जाव प्रकार (३) मन विनता लीला (४) आशा अष्टक (५) श्री हरिवशाष्टक (६) श्री वृन्दावनदास की प्रथम अवस्था द्वितीय अवस्था तृतीय अवस्था चतुथ अवलोकन अवस्था (७) चरणप्रताप लीला (८) श्री वीणा सरस लीला (९) प्रतिबिम्ब लीला (१०) श्री लाडिली जू की नामावली (११) श्री लाल जू की नामावली (१२) श्री हित हरिवश जू की नामावली (१ ) वृन्दावन रजधानी लीला (१४) बनी विलास लीला (१५) परिचर्या विलास लीला (१६) षट ऋतु लीला (१७) स्वप्न लीला (१८) रहसि बचन विलास लीला (१९) सुरतान्त विलासलीला (२०) मयन विनोद लीला (२१) कुज विलास लीला (२२) स्नान विलास लीला (२३) सिंगार विलास लीला (२४) जुगल सभा विलास लीला (२५) राजभोग लीला (२६) उत्थापन समय विलास (२७) सध्या समय विलास (२८) शयन समय विलास (२९) सज्जा समय विलास (३०) बसन्त ऋतु लीला (३१) ग्रीष्म ऋतु लीला (३२) पावस ऋतु लीला (३३) शरद ऋतु लीला (३४) शिशिर ऋतु लीला (३५) हिम ऋतु लीला (३६) फूल रचना विलास (३७) मीने बार शोभा विलास (३८) चन्द्र चित्र (३९) मनभावन विलास विलास (४०) बाग सैल विलास (४१) जल नौका विलास लीला (४२) जल विहार लीला (४३) चरन अष्टक (४४) नवल जुगल विलास लीला (४५) ब्याह विलास लीला (४६) चौपर खेल लीला (४७) नारज खेल विलास (४८) मन नौका खेल लीला (४९) गेन्द खेल लीला (५०) मन्द खेल विलास लीला (५१) श्राख मिचौनी खेल अपूर्ण (५२) बचन विलास

1 राधावल्लभ सम्प्रदाय : सिद्धात और साहित्य ४६३।

(५३) हास विलास (५४) विरह विलास (५५) मगन विलास लीला (५६) छवि चन्द्रावलि लीला (५७) सजोग विलास (५८) लज्जा विलास (५९) मान विलास (६०) दान विनोद लीला (६१) रूप विलास (६२) सेवा विलास (६३) छवि लता (६४) ललिता लता विलास लीला (६५) माधुरी लता विलास लीला (६६) रवमा लता विलास लीला (६७) लावण्य प्रभा विलास लीला (६८) चन्द्रवदना विलास लीला (६९) चन्द्रलता लीला (७०) मृदुता विलास लीला (७१) सुकुमारिता की सीमा (७२) माधुरता की सीमा (७३) नवल विलास लीला (७४) विमल विलास लीला (७५) सौरभ विलास लीला (७६) चातुर्य विलास लीला (७७) भक्ति विलास लीला (७८) नेत्र विलास लीला (७९) दरस विलास लीला (८०) फुटकर दोहे।

**हित अनूपजी एवं वंशीधरजी**

अठारहवीं शती के आरम्भ में अनूपजी का जन्म सहसवान जिला बदायूं में हुआ था। वे किशोरावस्था में ही कुटुम्ब के साथ वृन्दावन चले गए थे। माधुर्य विलास नामक एक अपूर्ण ग्रंथ इनका प्राप्त होता है जिसे इनकी मृत्यु के उपरान्त उनके मित्र वंशीधर जी ने १७७३ में पूरा किया। गो० कमल नयन जी के शिष्य यह भी थे। इसके पूर्वार्ध २६१ दोहा चौपाइयों में भगवान् के माधुर्य विलास का विवेचन किया गया है। इस विलास के वपु सौन्दर्य सजाति और मन सम्बन्ध के आधार पर चार भेद होते हैं जिनसे क्रमशः आत्मता रस रूप रस सख्य रस एवं शृंगार रस निष्पन्न होते हैं। शृंगार रस के प्रसंग में अनूप जी ने स्वकीया परकीया नायिकाओं के विविध भेदों का वर्णन किया है। (इस वर्णन में काव्य शास्त्र एवं रूप गोस्वामी का प्रभाव द्रष्टव्य है)। पूर्वार्द्ध में ही ब्रज वृन्दावन का मनोरम चित्रण भी हुआ है तथा रसिक उपासकों की तीन अवस्थाओं आदि मध्य और अवसान का मनोवैज्ञानिक दृष्टि से विवेचन भी किया गया है। सिद्धान्त निरूपण की दृष्टि से यह ग्रन्थ गहन और मौलिक है तथा ब्रजभाषा में हुए सिद्धान्त विवेचनों में श्रेष्ठ निरूपणों में से एक माना जा सकता है।

उत्तरार्द्ध में वंशीधर जी ने इन स्थापनाओं के (हित अनूप जी के विचारानुसार) उदाहरण दिये हैं जो अनूप जी की अपेक्षा कम शक्तिपूर्ण हैं। यहाँ पर लक्षण एवं उदाहरण वाली काव्यशास्त्रीय परिपाटी हमें उपलब्ध होती है।

६ चौपाइयों के बाद एक दोहा वाला क्रम भी स्वीकार हुआ है। इस दिशा में सूफियों एवं तुलसी के स्पष्ट प्रभाव हैं। ग्राम प्रभाव का दिग्दर्शक एक दोहा देखें

घाम घाम मुख उच्चरत हित अनूप सुनि बात ।
नख सिख ॥ सब गात के अंग अंग घिरि जात ।

माधुर्य विलास की यह परिभाषा भी लक्षिये

ईश्वरता ब्रह्मत्व जहा नहीं लदले कोऊ भास ।
केवल लीलका लोकवत सो माधुर्य विलास ।

इस कथन पर ब्रह्मसूत्रों के लीला लोकवत्तु कैवल्यम का प्रभाव स्पष्ट देखा जा सकता है ।

चन्द्रसखी

विक्रम की अठारहवीं शती के आरम्भ में विद्यमान थे ।[1] राधावल्लभ सम्प्रदाय के बालकृष्ण के शिष्य थे। उनके पदों में बालकृष्ण की छाप भी मिलती है। उनकी फुटकर रचनाएं ही प्राप्त होती हैं उनमें कुछ लोकगीत हैं और कुछ भक्त कवियों जैसे पद हैं। पदों में वृन्दावन महिमा बसत होरी राम आदि लीलाएं युगल छवि और प्रेमासक्ति का ही सरस वर्णन हुआ है। लोकगीतकार और भजनकार के रूप में उनके नाम से प्रचलित रचनाओं की संख्या अत्यन्त अधिक है। उनकी ये रचनाएं बहुत बड़े भूभाग में मालवा से लेकर ब्रज तक प्रचलित हैं। प्रादेशिक वातावरण के अनुसार इनमें संयोग वियोग अनुराग उपालम्भ मर्यादित प्रेम और गृहस्थ जीवन के विविध प्रसंगों का उल्लेख हुआ है नारी भावों की सहज अभिव्यक्ति भी उनमें हुई है। पुरुष होकर भी मीरा जैसी तल्लीनता उनमें मिलती है यह भक्ति की गम्भीर भावना के कारण हुआ है।

सं० १७०० के कुछ पूर्व अनुमानतः उनका जन्म आच्छा में हुआ था। वे पन्द्रह सोलह वर्ष घर पर रहे थे बाद में वैराग्य वृत्ति के वशीभूत होकर वृन्दावन चले आये और बालकृष्ण स्वामी के शिष्य हो गये। राधावल्लभ सम्प्रदाय के प्रचारार्थ साधुओं की जमात सहित उन्होंने देशाटन भी किया था। उस यात्रा में प्रचारार्थ उन्होंने अनेक भजनों और लोकगीतों की भी रचना की जो उन राज्यों में प्रचलित हो गये। संवत १७५८ के लगभग उनकी मृत्यु आच्छे में ही हो गया था। वृन्दावन में समाधि पर उनकी बनवायी हुई चन्द्रसखी की कुंज अभी भी विद्यमान है।

श्री राधा रानी ! दे डारो न बांसुरी मोरी ।
जा बंसी में मेरे प्रान बसत हैं सो बंसी गई चोरी ।
सोने की नाहीं काहा ! रूपे की नाहीं हरे बांस की पोरी ।

---

[1] चन्द्रसखी के भजन और लोकगीत प्रभुदयाल मीतल भूमिका पृ० ६ घ ।

काहे से गाऊं राधे ! काहे से बजाऊं, काहे से लाऊं गया घेरी ।
मुख से गाओ कान्ह ! ताल सों बजाओ
लकुटी से लाओ गया घेरी ।
'चन्द्र सखी' भज बालकृष्ण छवि हरि चरनन की चेरी ।'[1]

वे हमारे आलोच्य युग के एक प्रसिद्ध एवं महत्त्वपूर्ण कवि हैं। उनके सम्पूर्ण रचना के संग्रह एवं सम्पादन का प्रयास श्री प्रभुदयाल मीतल एवं श्रीमती पद्मावती 'शबनम' कर रहे हैं। भक्तकवि का रूप लोककवि का उस युग में भी समाप्त नहीं हुआ था इसका प्रमाण चन्द्रसखी का काव्य है।

चन्द्रसखी जी यद्यपि राधावल्लभ सम्प्रदाय के नित्य विहार के अनुयायी थे परन्तु उनकी उपलब्ध रचनाएँ ब्रजलीलागान की परम्परा में हैं। वास्तव में इन्हें वल्लभ सम्प्रदाय की भावना का अनुयायी मानना चाहिए।

श्रीकृष्णदास भावुक

ये अठारहवीं शताब्दी के अन्तिम भाग में विद्यमान थे। सं० १७९१ में हित चतुरासी की प्रेमदास विरचित टीका में इनका सादर उल्लेख प्राप्त होता है – कृष्णदास जू हैं मम प्राणधन। इनके द्वारा लिखित चार ग्रन्थ का पता प्राप्त होने पर बधाई उत्सवों के पद तथा राधावल्लभाष्टक एवं शिखनखाष्टक प्राप्त होते हैं। एक उदाहरण लीजिए

झूले झूलत राधिका नागरी ।
भुजनि हिलोरनि मे उर लगत स्याम अंक भरत री ।
मधुर-मधुर मृदु बचनि कहत मन रस पाग री ।
चितवत बिलोकि सुजनि भरि प्रीतम हरषि हरत अनुराग री ।
अंग अनंग उमंग सुरगनि झेलत खेलत फाग री ।
कृष्णदास हित निपट निकट ह्वै गावत गीत सुहाग री ।

ऊपर के पद में झूले की झकोरों की गति का चित्रण बड़ा सजीव बन पड़ा है। एक एक झकोरे के साथ ही जो विवश होकर एक दूसरे को देखना एवं भुजाओं में भर लेना है वह भी गति चित्र ही है। भावुक जी सचमुच ही भावुक कवि थे।

सहचरि सुख (सुख सखी)

गोस्वामी कमलनयन जी के शिष्य थे। कमलनयन जी का समय १६६८ में

---

१ चन्द्रसखी के भजन और लोकगीत, पृ० २३।

१७५४ तक है। अतः १८ वीं शती के पूर्वार्द्ध में ही सहचरि सुख का भी जन्म मानना उचित होगा। रचनाकाल इनका १८वीं शती का उत्तरार्द्ध रहा होगा। इनकी साधना का नाम सुख सखी भी था। इनका अब तक कोई ग्रंथ उपलब्ध नहीं हो सका है। नागरी प्र० सभा की १६११ की खोज रिपोर्ट में बनारस के किन्हीं सज्जन के पास रंगमाला नामक ग्रंथ की सूचना अवश्य उपलब्ध होती है पर उससे अधिक कुछ ज्ञात नहीं है। वर्षोत्सव में इनके द्वारा रचित कुछ पद अवश्य उपलब्ध होते हैं जो काव्य दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं। घनश्याम जी की साधना प्रणाली का इन पर यथेष्ट प्रभाव है। इनके पदों में लक्षणा का सुन्दर उपयोग हुआ है

भुज सिंगार विपट माधविका छाँह छल हिय छाव ।
उकसनि देत न मान धूप सनमानहिं अधिक बढाव ।

× × ×

कुसम बसती दबि गये जब प्रगटी सहज सुबास ।
रीझि छके उपमान सों याते फिय फिरत उदास ।

शृंगारी प्रेम के मधुर अनुभावों का बड़ा स्वाभाविक वर्णन इन्होंने किया है

इकटक निहारत बदन पल सहि सकत पलक न भीर ।
तिय परसि पुलकत पीत पट पिय रसि सुंदर चीर ।
हुलसि लपटति मिलत सकुचति परकि होत अधीर ।
लड़कानि ललना की सम्हारत लाल गहि गहि धीर ।

रूप का प्रभाव

चक चौंधति लखि कुंवर कौं ही गनि जोतति जे याम ।
धारत डिग कीरति सता तब ही हरि दीसत स्याम ।[1]

महचरि सुख का काव्य सम्प्रदाय की सरणि के अनुसार निश्चित विचार नाना वर्णन ही था। इस सीमित क्षेत्र का अधिक से अधिक उपयोग कवि करते थे इसलिये अतः कथा का मौलिकता उनमें बहुत कम प्राप्त होती। परन्तु अप्रस्तुत उक्ति सौन्दर्य तथा लाक्षणिक प्रयोगों के कारण एक अतिरिक्त चमक उनके काव्य में अवश्य आ गया है। कहते हैं कि इन्होंने पंजाबी के मांझ एवं कवित्त-सवैया छन्दों का भी

---

१ उपर्युक्त उद्धरण ललिता चरण गोस्वामी के संग्रह से लिये गये हैं। इनमें से कुछ अंश उन्होंने अपने ग्रंथ श्री हितहरि वंश गोस्वामी सम्प्रदाय और साहित्य के पृ० ४६८ ४७३ में सङ्कलित किये हैं।

प्रयोग पन्न एवं दोहों के साथ किया है। अपनी शब्द साधना रुचिर और नम्र उक्तियों एवं वाग्वदग्ध्य के कारण रीतिकाल के कवियों के समकक्ष उन्हें रखा जा सकता है।

रानी बखत कुवरि 'प्रिया सखी'

मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ नामक ग्रन्थ में लेखिका ने इन्हें दतिया राज्य की रानी माना गया है।[1] किसी राधावल्लभीय गुरु की ये शिष्या थीं। 'प्रिया सखी' इनका साधनागत उपनाम था। इनकी लिखी एक रचना 'प्रिया सखी की बानी' उपलब्ध होती है। उसमें रचनाकाल सं० १७३४ वि० दिया हुआ है।

राधावल्लभीय परम्पराओं के अनुसार वे सखी भाव की उपासिका थीं। एक श्याम और राधा के विहार का इन्होंने ललित वर्णन किया है

सखी मे दोई होरी खेल।
रंग महल मे राधावल्लभ रूप परस्पर भेल।
रूप परस्पर खेलत होरी, खेलत खेल नवेल।
प्रेम पिचक पिय भर भरे तिय रूप गुलाल समेल।
कुच घन तन पर केसरि फीकी स्याम गौर भये मेल।
समर समर के सुर लरत दोई टूटत हार हमेल।
सम्मुख सख मुसकयाति भ्रमकि झुकि लाडिली लालहि पेल।
प्रिया सखी हित यह छवि निरखत सख की रासि सकेल।[2]

रूपक, यमक का चमत्कार तो है ही साथ ही सौन्दर्य के प्रतियोगी पारस्परिक वैभव एवं उसका प्रभाव पद में भली प्रकार अभिव्यक्त हो गया है।

परन्तु यहीं पर एक बात याद रखनी होगी कि स्त्री होने के नाते सखी भाव की मन साधना स्त्रियों के लिए उतनी प्रयत्नसाध्य नहीं होती परिणामतः साधनागत अनुभूति का आवेश इस सखी भाव की रचयित्री में प्राप्त नहीं होता। परन्तु जिस समय अपना जविक स्थिति के कारण वे यहाँ का प्रियतम रूप में भावित करती है उस समय उनका भावात्मक आवेश दृष्टव्य हो जाता है। ऊपर के पद में चमत्कार अवश्य अधिक है पर अनुभूति की जैसी गहरी व्यंजना निम्न पद में हुई है वैसी प्रथम पद में प्राप्त नहीं होती

---

१ डा० सावित्री सिन्हा मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ पृ० १७१।
२ वही पृ० १७२।

प्रीतम हरि हिय बसत हमारे।
जोर्ई कछू सोइ करत रैन दिन, छिन पल होत न जिय तें न्यारे।
जित तित तन मन रोम रोम मे व्है रहे मेरे नैननि तारे।
अति सुन्दर वर अन्तर्यामी प्रियासखी हित प्रानहि प्यारे।[1]

श्री हित रूपलाल

गो हितरूप लाल के ध्र वनाम की निकु ज-लीला का वर्णन कर पुन ब्रज लीला को भी रस भक्ति के अन्तर्गत ले लिया। उनका जन्म वैसाख कृष्णा सप्तमी स० १७३८ का हुआ था। किशोरावस्था से ही कविताए लिखनी उन्होने प्रारंभ कर दी थी। उन्होने ब्रजलीला ही नहीं मानना जैसे लोक प्रचलित अन्य उत्सवो को भी राधाकृष्ण की लीलाओ से युक्त करके क्षेत्र का ही विस्तार नही किया उसे लोक जीवन के निकट भी पहुँचाया। राजा जयसिंह ने राधावल्लभ सम्प्रदाय का अवैदिक घोषित करके उसकी जड़ें हिला दी थी परन्तु रूपलाल अत्यंत शान्त भाव से स्वय एव अपने शिष्यो द्वारा राधावल्लभीय प्र म पद्धति का व्याख्यान करते हुए उसे वर्णातीत या वेदसम्मत सिद्ध करने का निरंतर प्रयास करते रहे। इसके लिए उन्होंने अनेक छोटे छोटे पद्यबद्ध ग्रन्थो का निर्माण किया। प्र म की अवस्था रूप का मार्मिक प्रभाव सौन्दर्य और विलास के मनोहारी दृश्य उन्होने अत्यन्त सहज सरल और सीधे ढंग से उपस्थित कर दिए हैं। इनके ८४ ८४ पदो के दो सग्रह प्रथम विजय चौरासी द्वितीय विजय चौरासी हैं तथा वर्षोत्सव सग्रहो म अन्य अनेक पद मिल जाते हैं। दोहो म लिखे अन्य अनेक ग्रन्थ भी प्राप्त होते हैं। चाचा हित वृन्दावनदास के अनुसार स० १८ १ म इनकी मृत्यु हो गई थी। सवत् विगत अग्रहन म इन्होने श्याम कुज मे गमन किया [2] उनके दो पद हम नीचे दे रहे हैं इनमे प्रथम रस का पद है और दूसरा सिद्धान्त निरूपक है

सोधे भरी कमोरी गोरी लावहीं
कुम कुम मैलि फुलेलि मुख लपटावहीं।
लियो कपूर पराग भोरि भरि भरि तब
उड़त अबीर गुलाल कहत हो हों सब।
झुमक द द गावत बर्षत लाडिले
नेह भरे सिलवार पर्क चित्त चाडिले।

---

1 डा० सावित्री सिन्हा मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ पृ १७२।
2 हित रूप अन्तर्धानवेली।

नील पीत पट गांठ जोरि ललिता दई
निरखि हसत मुख मोरि रूप हित अलि गई

—गो० ललिता चरण के संग्रह से

सखी चित्त लाइ रसिक रस रीति
दुर्लभ मानुष देह न है हरि साधु संग में प्रीति।
जनम सहस्रनि जो करि हारे तप व्रत ध्यान समाधि।
छीन पाप अति शुद्ध हृदय भयि उपजै भक्ति अगाधि।
साधन भक्ति करत बहु जनमनि होय जु ब्रज अनुराग।
ताहू को फल विपिन उपासन प्रेम प्रीति बड़ भाग।
याहू ते निज तत्व जुगल रस नित्य निकुंज विहार।
हित अलि रूप अनूप हृदय दृढ़ कुंवरि कृपा कौ सार।

—गो० रूपलाल (वर्तमान) के संग्रह।

दूसरे पद में नित्य निकुंज विहार की महत्ता स्थापित करने का सफल प्रयत्न है। गो० हित रूपलाल जी के ग्रंथों का परिमाण विशाल है। श्री किशोरी शरण अलि ने उनके निम्नलिखित ७४ ग्रंथों का उल्लेख किया है[3]। पर यह सूची नितान्त प्रामाणिक नहीं मानी जा सकती। बहुत कुछ खोज करने के बाद भी इनमें से अधिकांश ग्रंथ हमारे देखने में नहीं आ सके। तथा जो ग्रंथ देखने को मिले भी उन पर पं० रामचन्द्र शुक्ल की नागरीदास संबंधी टिप्पणी पूरी तरह लागू होती है। कुछ ग्रंथ तो थोड़े से पदों के संग्रह मात्र हैं। बहुधा पुनरुक्तियाँ भी प्राप्त होती हैं। उनके 'रस रत्नाकर' नामक ग्रंथ की जो हस्तलिखित प्रति गोस्वामी ललिता चरण जी के पास हमारे देखने में आई उसमें तथा हरिदासी संप्रदाय के स्वा० रसिकदास के 'रस सार' (निम्बार्क शोध मण्डल द्वारा प्रकाशित 'सिद्धान्त रत्नाकर' में संगृहीत) में आद्यन्त इतना साम्य है कि यह कहना कठिन है कि यह रचना किसकी है। कुछ शब्दों के हेर फेर के अतिरिक्त पूरे ग्रंथ का क्रम एवं वर्ण्य सब एक सा है। रूपलाल जी का वास्तविक महत्त्व कवि के रूप में उतना नहीं है जितना कि विपत्ति के समय संप्रदाय को सुदृढ़ बनाये रखने वाले आचार्य के रूप में है। राधावल्लभ संप्रदाय के प्रसिद्ध कवि चाचा हित वृन्दावनदास इन्हीं के शिष्य थे। अस्तु रूपलाल जी के ग्रंथों की सूची (अलि जी द्वारा प्रकाशित) निम्न है

(१) साधु लक्षण (२) सम्बन्ध सिद्धान्त भाषा सार (३) आचार्य गुरु सिद्धान्त (४) रूप सनातन वल्लभाचार्य भक्ति स्वकीया परकीया चर्चा (५) नित्य ध्यान (६) शिष्य रत्नमाला (७) सिद्धान्त के पद (८) समय प्रबन्ध (९) गुरु

शिक्षा (१०) गूढ़ ध्यान (११) मन शिक्षा वत्तीसी (१२) सिद्धांत का सार (१३) सवतत्त्व सिद्धांत (१४) भक्तिभाव विवेक रत्नावली (१५) साधक लीला विलास (१६) नित्य वंशी स्वरूप प्रागट्य (१७) श्री राधावल्लभीय सम्प्रदाय निर्णय (१८) हित रत्न माला (१९) सिद्धांत पद (२०) चर्चा निवारण (२१) श्री हित प्रागट्य (२२) वंशावलि (२३) सेवाधिकार (२४) वंशी अवतार कृति प्रगट विलास (२५) रंगीलाल प्रागट्य वर्णन (२६) रघुपति वर प्रसाद (२७) रुक्मिणी वर प्रसाद (२८) कृष्णदासी मनोहारा प्रसाद (२९) राधिका वर मन्त्र प्राप्ति (३०) श्री राधा वल्लभ तथा चतुरासी प्रागट्य (३१) गादी सेवा प्राकट्य (३२) श्री राधावल्लभ अभिषेक (३३) श्री नरवाहन परिचय (३४) हरिवंशके महाप्रसाद श्री कृष्णानुसार (३५) रूप सनातन भट्ट त्रय प्रति युगल दर्शन प्राप्ति (३६) व्यास परिचय (३६) कोष प्राप्ति (३७) हित प्रताप परिचय (३८) हित प्रागट्य प्रमाण (कृष्णयामल) (३९) हरिवंश नामावलि (४ ) राधा स्तोत्र (४१) गौतमीय तंत्र मंत्र पचासन पटल (४२) विजय चतुरासी (४३) खिचरी शृंखला (४४) वर्षोत्सव (४५) वृन्दावन रस रहस्यादगार (४६) मान सिंह सेवा समय प्रबन्धोल्लास (४७) रस रत्नाकर (४८) वंशीयुक्त (४९) वंशीयुक्त युगल ध्यान (५ ) साखी (५१) व्रजभक्ति भाव प्रकाश (५२) प्रेम वर्धक पत्रिका (५३) बाणी विलास (५४) मांझ हिंडोरा (५५) भावना पचीसी (५६) शृंगार समयोल्लास (५७) जलक्रीड़ा प्रबन्धोल्लास (५८) राजभोग क्रीड़ा (५९) सन्ध्या समय आरती (६ ) शयन क्रीड़ा (६१) प्रिया ध्यान (६२) नित्य विहार जुगल ध्यान (६२) पद्यावलि वसंत धमार (६४) वर्षोत्सव के पद (६५) मानमोचन स्तोत्र (६६) मुरली सखी वर्णन (६७) रस वाणी (६८) दान वनी (६९) राम नवमी (७०) नृसिंह चतुर्दशी (७१) प्रेम वचित्र्या लीला (७२) मुरली गान लीला (७ ) वन लीला (७४) निकुंज केलि लीला (७५) पचाध्यायी ।

इनके अतिरिक्त कुछ अन्य ग्रन्थ भी श्री किशोरी शरण अलि ने साहित्य रत्नावलि में गिनाए हैं पर उनका या तो प्रामाण्य नितान्त संदिग्ध है अथवा वे पूर्व-कथित ग्रन्थों में ही इधर उधर हैं। इस युग के कतिपय अन्य प्रमुख रचनाकारों के नाम और उनके द्वारा रचित कही जाने वाली रचनाएं भी हम नीचे प्रस्तुत कर रहे हैं। इन रचनाओं की कृतियाँ खोजने पर भी हमें उपलब्ध नहीं हो सकी हैं। इसी कारण उनका विस्तृत परिचय देने में हम असमर्थ हैं। यों श्री किशोरी शरण अलि ने १८वीं शताब्दी में ६ कवियों एवं ५१ ग्रन्थों के नाम गिनाए हैं।[1]

---

१ किशोरी शरण अलि साहित्य रत्नावली पृ० १३ से ४३ तक।

परन्तु यह सूची बहुत प्रामाणिक नहीं है। इसमें से बहुत से कवि या रचनाएँ अन्य सम्प्रदायों में भी मर्दाधित हैं —जैसा कि हरिदासी सम्प्रदाय के साहित्य की चर्चा करते हुए हमने स्वामी रसिकदेव के सम्बन्ध में बताया है कि हरिदासी रसिकदेव के कई ग्रंथ राधावल्लभीय रसिकदास के नाम में इस सूची में डाल दिए गए हैं। वास्तव में यह पूरा साहित्य स्वतंत्र अनुसंधान की अपेक्षा रखता है।

**गो० प्रतिवल्लभ जी**

प्रति वल्लभ जी के समय का निर्णय करना कठिन है। परन्तु सम्प्रदाय की मान्यताओं के अनुसार उनका समय वि० की १८वीं शती का उत्तरार्द्ध प्रतीत होता है। वृन्दावन रस की लीलाओं के अतिरिक्त उन्होंने सैद्धांतिक एवं ऐतिहासिक साहित्य की भी रचना की है। वृन्दावनाष्टक में वृन्दावन की अलौकिक महिमा का गान हुआ है। उनका वार्ता साहित्य संबंधी एक ग्रंथ अप्राप्य है। समय प्रबंध में उन्होंने युगल माधुरी एवं भक्ति का वर्णन किया है। हित पद्धति एवं मंत्र ध्यान-पद्धति साम्प्रदायिक सिद्धांतों एवं मान्यताओं को स्पष्ट करने वाली रचनाएँ हैं तथा हित वंशावली एवं गुरु प्रणाली नामक कृतियों में राधावल्लभीय वंशावली एवं गुरु परम्परा क्रमशः दी हुई हैं। कवित्व की दृष्टि से प्रतिवल्लभ जी कोई महत्त्वपूर्ण कवि नहीं हैं। वे राधावल्लभियों की नाद परिवार की परम्परा के कवि थे।

**गो० रसिकलाल**

गो० रसिकलाल जी का रचनाकाल सं० १८७४ से १८ ४ तक उनके ग्रंथों के निर्देश के आधार पर अनुमानित है। युगल लीला रस का गान करने वाले उनके फुटकर पद ही उपलब्ध हैं। इसके अतिरिक्त उन्होंने हित चतुरासी वर्णानंद एवं गीत गोविन्द की टीकाएँ भी लिखी हैं।

**गो० व्रजलाल**

गो० व्रजलाल जी मुख्यतः संस्कृत के रचनाकार थे पर उनके फुटकर पद एवं वर्षोत्सव संबंधी कतिपय फुटकर कविताएँ भी संग्रहों में उपलब्ध हो जाती हैं।

**सोमनाथ**

राधा गुणनिधि तथा हित चौरासी टीका के अतिरिक्त वृन्दावन स्वरूप एवं निज मन्त्र उनकी रस संबंधिनी कृतियाँ हैं। अन्तिम ग्रंथ में रसिक के स्वरूप का सैद्धांतिक निरूपण किया गया है।

## निम्बार्क सम्प्रदाय के कवि

**श्री वृन्दावन देवाचार्य जी**

वृन्दावन देव जी निम्बार्क-सम्प्रदाय की सलेमाबाद गद्दी पर (परशुराम जी का द्वार) संवत् १७५८ विक्रमी में आरूढ़ हुए थे। इनके गुरु का नाम नारायण देव था। वृन्दावन देव जी अपने समय के प्रभावशाली महापुरुषों में से थे। साम्प्रदायिक परंपरा के अनुसार वे गौड ब्राह्मण थे तथा सं० १७०० के लगभग निम्बार्क सम्प्रदाय में दीक्षित हुए थे।[1] उनका स्वर्गवास सं० १७९७ में हुआ था।[2]

आमेर के राजा जयसिंह द्वितीय बीकानेर नरेश राजसिंह तथा कृष्णगढ़ का राजकुल इनके प्रभाव में था। कृष्णगढ़ राजकुल के अनेक व्यक्ति इनके शिष्य एवम् भक्त हुए हैं। व्रजभाषा के कवि घनानन्द भी उनके शिष्य थे। घनानन्द ने उनकी प्रशंसा में भी लिखा है जो इस प्रकार है

सदा कृष्ण गुन-कथन रत मत मण्डन-जय रूप।
विमुखन खण्डनि बचन वर रचना सु ह अनूप।
दीन सरन दायक करुन हरन अखिल दुख दोष।
अब तिन पाट प्रसिद्ध जग करन जीव परितोष।
बीस बिसे महिमा तिन्हैं ताहि कोस है बीस
सदा बसो नीके लसौ कृपा ईस भो सीस॥[3]

रीतिकाल के प्रसिद्ध कवि मण्डन ने इनका अत्यन्त श्रद्धापूर्वक उल्लेख किया है। कृष्णगढ़ राज्य के चित्रागार में उनका एक चित्र प्राप्त हुआ है जिस पर अंकित निम्न पंक्तियाँ उनके महिमाशाली व्यक्तित्व को अभिव्यक्त करती हैं

दिनकर सों जगमग प्रताप जगजस्त अखंडित।
रस भाषा कविराज महा दिग्विजयी पंडित।
अति निमयो ऐश्वर्य भूप भये आज्ञाकारी।
भक्त समय सों परमधर्म मर्यादा रखी।
श्री निम्बादित्य पद्धति वहे हरिव्यास देव गादी स्थिति
श्री वृन्दावन देव महान्त से दिग्गज भये न होहिं छिति।

वृन्दावन देव जी में मण्डन की भी भरपूर सामर्थ्य थी। कहते हैं कि एक बार साधुओं

---

१ ब्रह्मचारी बिहारी शरण निम्बार्क माधुरी पृ० १४३।
२ श्री सर्वेश्वर वृन्दावन धामांक पृ० २२३
३ घनानन्द ग्रंथावली पृ० ६१०।
४ निम्बार्क शोध मण्डल वृन्दावन में संगृहीत चित्र।

से वैष्णवों की रक्षा करने के लिए रामानन्द सम्प्रदायानुगामी स्वामी बालानन्द द्वारा जो सम्मेलन जयपुर में बुलाया गया था उसके संयोजकों में से एक आप भी थे एवं सम्वत् १७६१ में गलताश्रम में बुलाये गए दूसरे सम्मेलन के वे अध्यक्ष भी थे।

रचनाएं

वृन्दावन जी की उपलब्ध रचना इस समय केवल गीतामृत गंगा नाम का एक ग्रन्थ है। प्रसिद्ध है कि इन्होंने अन्य रचनाएं भी लिखी थीं परन्तु इस समय वे उपलब्ध नहीं हैं। गीतामृत गंगा का मुख्य प्रतिपाद्य कृष्ण राधा एवं गोपियों की व्रजलीलाओं का वर्णन है। ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही कवि ने बता दिया है कि सच्चिदानन्द भगवान रसरूप है तथा राधा उसी ब्रह्म की आह्लादिनी शक्ति हैं। वे एकाकी नहीं रहते, रमण करना ही उनका नित्य धर्म है। अपनी रस पोषक शक्ति के साथ भगवान शृंगार रस के साक्षात विग्रह है। इस रस में घर प्रचर समस्त ब्रह्माण्ड को मोहित करने की शक्ति है। भागवत गीत गोविन्द एवं अन्य रस शास्त्रों से मथ करके इस गीतामृत रसगंगा का सृजन हुआ है।[1] सम्पूर्ण ग्रन्थ चौदह अध्यायों में विभाजित है जिन्हें लेखक ने घाट कहा है। राधाकृष्ण जन्मोत्सव पौगण्ड लीला गोरसदान लीला श्रृंगार नाना रास विलास मान लीला दम्पति रति शाला खण्डिता वचन बसन्त होली वर्णन कृष्ण के नाम चरित्र गुण कीर्तन कंसवध तीर्थवर्णन क्रमशः प्रथम द्वादश घाटों में वर्णित हुए हैं। त्रयोदश घाट में भक्ति सम्बन्धी प्रकीर्णक पद हैं एवं चतुर्दश घाट में संगीत की राग रागनियों के नाम गिनाये गए हैं। कृष्ण से सम्बन्धित इन लीलाओं का चित्रण होने पर भी ग्रन्थ में कथा-काव्य की प्रबन्धात्मकता नहीं है। ग्रन्थ पूर्णतः मुक्तक काव्य है। रचना प्रधानतः पदों में हुई है परन्तु ग्रन्थ छन्दों का भी उपयोग हुआ है। दोहे और सवैये प्रचुर मात्रा में प्रयुक्त हुए हैं। वात्सल्य सख्य एवं शृंगार तीन मुख्य रसों का चित्रण हुआ है। व्रजभाषा में होते हुए भी राजस्थानी पंजाबी मराठी एवं मैथिली शब्द भी मिल जाते हैं।

भाषा में जनप्रचलित मुहावरों का प्रयोग अच्छा तरह हुआ है। 'बूलहरि में गुड़ फोरना' 'माया तो दवने आते का लव' 'आलिन गूंद छयाजू' ऐसे ही सुन्दर मुहावरे हैं। सम्पूर्ण रचना में समतामूलक अलंकारों का प्राधान्य है। संगीत की दृष्टि से समस्त पद ८ राग रागिनियों में विभक्त है। उनकी रचना के कतिपय उदाहरण निम्न हैं। प्रेम मार्ग के बारे में गोपियाँ कह रही हैं —

---

१ गीतामृत गंगा प्रथम घाट पृ० १।

यह निगोड़े को पड़ो ही न्यारो
जो कोइ होय के भागी चले
मु लहै प्रियवस्तु चहूधा उजारो।
सो तो इत उत भूल्यो फिरैं न लहै कछु गो कोउ होय अन्यारो।
बृन्दावन सोइ याको पथिक है
जा प कृपा करे कान्ह प्यारो।[1]

उपर्युक्त छन्द को पढ़कर घनानन्द का प्रसिद्ध छन्द याद आ जाता है जिसमें उन्होंने कहा है 'अति सूधो सनेह को मारग है जहं नेकु सयानप बाँक नहीं'। कृष्ण का रूप सौन्दर्य ऐसा है। गोपियों को अफसोस होता है कि आँखों को पंख क्यों नहीं मिले अन्यथा वे कृष्ण के कमलमुख के मकरन्द को भ्रमर के समान पान करतीं

अँखियन पाँखि दई न दई विधि
प्रीतम नलिन बदन मकरन्दहि मधुप ज्यों पीती धावति प्रतिदिन
क्यों हू घन पर दिन रैन सु मन रहै तन कों छिन हो छिन।
बृन्दावन प्रभु विरह कसाई माँहि करी जकरी बकरी ज्यों।
(गीतामृत गंगा चतुर्थ घाट ७४)

गीतामृतगंगा में रीतिकालीन रचना पद्धति का भी अच्छी तरह प्रयोग हुआ है।

ब्रजदासी

बृजदासी का वास्तविक नाम बाँकावती था। कौमार्यावस्था का इनका एक नाम ब्रज कुँवरि भी कहा जाता है। ये किशनगढ़ नरेश बाँकावत राजसिंह की पुत्री थी। रूपनगढ़ नरेश महाराजा राजसिंह से संवत १७७६ में इनका विवाह हुआ था। श्रीमद्भागवत का सरल एवं मधुर भाषा में इन्होंने पद्यबद्ध अनुवाद किया है। यह अनुवाद 'ब्रजदासी भागवत' के नाम से प्रसिद्ध है। इस ग्रन्थ की एक प्रति गीताप्रेस गोरखपुर में भी सुरक्षित है। उसमें भागवत के ग्यारहवें स्कंध का अनुवाद नहीं है। शेष स्कंधों का अनुवाद उसमें उपलब्ध होता है। यह प्रति सम्वत १८८४ विक्रमी की है। सम्पूर्ण ग्रन्थ दोहा एवं चौपाई छन्दों में लिखा गया है कहीं-कहीं अन्य छन्द—कवित्त सवैया तथा छप्पय—भी प्रयुक्त हुए हैं। अनुवाद एकदम शाब्दिक न होकर भावपरक भी है। मूलग्रंथ की उलझन वाली गुत्थियों को भी अपने ढंग से सुलझाने का प्रयास किया है। मूल

1 गीतामृत गंगा ४।३०।

ग्रन्थ के एकाधिक शब्द संकेत को पकड़ कर उन्होंने जिस प्रकार कलात्मक ढंग से चित्रित किया है वह उनकी रचना क्षमता तथा कल्पना शक्ति का द्योतक है। उदाहरणार्थ भागवत में रासपंचाध्यायी के अन्तर्गत कहा गया है

निशम्य गीतं तदनङ्गवर्द्धनं
व्रजस्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः ।
आजग्मुरन्योन्यमलक्षितोद्यमाः
स यत्र कान्तो जवलोलकुण्डलाः ॥

पर यहाँ एक समस्या रह जाती है कि व्रज स्त्रियाँ ही क्यों कृष्ण के पास दौड़कर गई थीं। व्रजपुरुष क्यों नहीं ? व्रजदासी जी ने अपने अनुवाद में इस गुत्थी को सुलझाना चाहा था। इस अंश का अनुवाद करते हुए उन्होंने लिखा है

सो मुरली को सबद सुन्दर सुनति भई गोपीं ता बार।
सबद सुन्यो नहिं ग्वालेन वाही सुतें न रहते वे गृह माहीं ॥
चले आवते प्रभु के पास तौ मिट जातो रस विलास ॥

इस प्रकार व्रजदासी जी का उत्तर है कि गोपों ने इस ध्वनि को सुना ही नहीं था। सुना इसलिए न था कि वे भी दौड़े आते और फिर रासरंग में विघ्न पड़ जाता।

इसके बाद इन गृहीत मानस गोपियों के कृष्ण के पास आने का हृदय ग्राही चित्रण हमारे सम्मुख एक बिम्ब उपस्थित कर देता है

सुनि मोहित ह्वै जब व्रजबाला छिप छिप इक इक चली सुचाला।
दौरत उछरत अंबर हारा किंकिनि नूपुर बजत सुन्दारा ॥
श्रवनत (श्रवनन) कुंडल हलत सुहाई अलक कपोलन पै घरि छाई।
जिन मन कृष्ण कमर हरि ली हौं गोपिन हृद ध्यान निज दीनों ॥

तथा

ज्यों सरिता सावन उमहाही किहू सों रोकी रहति जनाही।
कहु क कहूं आभरन पहरें तिन्ह की सुधि न कछु चित धरें ॥
पौंहचो प्रभु के निकटहिं जाय गोपी महामोद मन पाय।
तब जोग-माया सब भूपन अंग जोग किय ठौर सु तन तन।

दूसरा अंश मूल भागवत के व्यस्तसमस्तानरण का कहीं अधिक विशद

एवं मनोहर व्याख्या है। इस प्रकार अवसर पाते ही ब्रजदासी जी की रचना शक्ति जाग्रत हो उठती है। वे अनुवाद की अपेक्षा सूरदास एवं नन्ददास की परम्परा में मौलिक सृजन करने वाली प्रतीत होती हैं। इस प्रकार का मुक्त अनुवाद (Free Translation) अपने आप में रचना है और आज के बहुत से अनुवादकों के लिए सिद्धान्त भी है और चुनौती भी।

घनानन्द

नवीन खोजों के आधार पर घनानन्द का जन्म सम्वत् १७४० एवं मृत्यु सम्वत् १८१७ के आसपास स्वीकार किया गया है।[1] ये जाति के भटनागर कायस्थ थे तथा मोहम्मद शाह के दरबार में मीर मुन्शी के पद पर आसीन थे। संगीत पर इनका अच्छा अधिकार था। कहते हैं कि एक बार स्वयं बादशाह के कहने पर इन्होंने गाना अस्वीकार कर दिया था परन्तु अपनी प्रेमिका सुजान नामक दरबार की कन्या के अनुरोध पर तत्काल अपनी कला का प्रदर्शन कर दिया था। बादशाह ने इसे अपना अपमान समझकर उन्हें दिल्ली से निष्कासन का दण्ड दे दिया। प्रेमी घनानन्द ने चाहा कि सुजान भी साथ चले परन्तु उसने अस्वीकार कर दिया। निराश प्रेमी घनानन्द विरक्त होकर वृन्दावन चले आये और निम्बार्क सम्प्रदाय के अनुयायी हो गये। लौकिक प्रेम की उनकी रचना शक्ति ने उदात्त बनाकर अलौकिकता की ओर मोड़ दिया। सुजान वेश्या के स्थान पर वे सुजान प्रिया प्रियतम के मुरीद हो गये।

भक्तिमार्ग में निम्बार्क सम्प्रदाय के अन्तर्गत सलेमाबाद पीठ के आचार्य वृन्दावन देव के ये शिष्य थे।

रचनाएँ

घनानन्द की ४० रचनाओं का संग्रह घनानन्द ग्रन्थावली के नाम से सम्वत् २००९ में पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र द्वारा सम्पादित होकर प्रकाशित हुआ है। इन रचनाओं में रचना स्तर के दो स्पष्ट अन्तर देखे जा सकते हैं। रचनाओं का प्रथम स्तर वह है जिसमें कि इन्होंने या तो वैयक्तिक स्वच्छन्दतावादी (रोमण्टिक) प्रेम की भावात्मक व्यंजनाएँ की हैं अथवा राधाकृष्ण की मधुर लीलाओं का रस निर्भर गान किया है। रचना का दूसरा स्तर अपेक्षाकृत उन निबंध रचनाओं का है जिनमें इन्होंने भक्ति सिद्धान्तों एवं सम्प्रदाय के नियमों का पद्यबद्ध वर्णन किया है। घनानन्द ग्रन्थावली में निम्नलिखित ४० ग्रन्थों का संग्रह

---

१ डॉ० मनोहर लाल गौड़ घनानन्द और स्वच्छन्द काव्यधारा पृष्ठ २१-२७।

किया गया है

(१) सुजान हित (२) कृपाकंद (३) वियोगिबेलि (४) इश्क लता (५) यमुनायश (६) प्रीति पावस (७) प्रेम पत्रिका (८) प्रेम सरोवर (९) व्रज विलास (१०) सरस बसन्त (११) अनुभव चन्द्रिका (१२) रंग बधाई (१३) प्रेम पद्धति (१४) व्रजभानु पुर सुषमा वर्णन (१५) गोकुल गीत (१६) नाम माधुरी (१७) गिरि पूजन (१८) विचार सार (१९) दान घटा (२०) भावना प्रकाश (२१) कृष्ण कौमुदी (२२) धाम चमत्कार (२३) प्रिया प्रसाद (२४) वृन्दावन मुद्रा (२५) व्रज स्वरूप (२६) गोकुल चरित्र (२७) प्रेम पहेली (२८) रसनायश (२९) गोकुल विनोद (३०) व्रज प्रसाद (३१) मुरलिका मोद (३२) मनोरथ मंजरी (३३) व्रज व्योहार (३४) गिरिगाथा (३५) पदावली (३६) परिशिष्ट (३७) त्रिभंगी छंद (३८) छन्दाष्टक (३९) प्रकीर्णक (४०)परम हंस वंशावली।

यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि घनानन्द व्रजभाषा के श्रेष्ठतम कवियों में हैं। अपनी लाक्षणिक एवं व्यंजना हुई व्रजभाषा छन्दों की चमक अलंकारों के वैशिष्ट्यपूर्ण एवं उपयुक्त प्रयोग प्रेम भाव की स्वच्छन्द व्यंजना आदि के कारण वे हिन्दी के प्रमुख कवि गिने जाते हैं। साहित्यिक मूल्यांकन वाले अध्याय में हम उनकी रचनाओं का उपयोग करेंगे। दो एक उदाहरण केवल बानगी के तौर पर लें

रूप के भारनि होति है सौहीं लजौं हिय दीठि सुजान यों भूली।
लागिय जाति न लागी कहू निसि पागी तहीं पलकौंमति भूली।
बठिय जू हिय पठति आज कहा उपमा कहिय समतूली।
आय हौ भोर भय घन आनंद आंखित माझ सो साझ सी फूली।
—सुजान हित २

विरहिणी का यह मार्मिक कथन भी द्रष्टव्य है

इत बाट परी सुधि रावरे भूलनि कैसें उराहनों दीजिय जू।
अब तो सब सीस चढ़ाय लई जु कछू मन भाई सु कीजिय जू।
घन आनंद जीवन प्रान सुजान तिहारिय बातनि जीजिय जू।
नित नीके रहौ तुम्हें चाड कहा प असीस हमारियो लीजिय जू।

रूप रसिक देव

निम्बार्क सम्प्रदाय के अनुयायियों के अनुसार रूप रसिक देव का समय १६ वीं शती का उत्तरार्द्ध है। परन्तु अन्य जन इन्हें १८ वीं शती के उत्तरार्द्ध में मानते हैं। लीला विंशति की रचना-काल बताने वाला संवत् पन्द्रह में मता

सिया एवं संवत् सत्तरा से सत्तासिया[1] का द्वन्द्व ही उस मत वभिन्य के मूल म है। इधर हम जो प्राचीन पोथियो के पूर्वग्रहरहित प्रमाण मिले हैं व यह सूचित करते हैं कि रूप रसिक देव १८ वी शती के अंतिम भाग एवं १६ वी शती के पूर्वार्द्ध म विद्यमान थे। यही नही उन्हें महावाणी प्रकट करने वाला भी कहा गया है।

ललित सम्प्रदाय के महात्मा वंशी अलि के शिष्य किशोरी अलि की वानी की एक प्रति हमें वृन्दावन म अनायास ही उपलब्ध हो गई है। प्रति खंडित है उसके अन्त का हा नही बीच बीच के पृष्ठ भी खो गये है पर कागज लिखावट एव प्रति की जर्जर स्थिति उसे १६ वी शती (विक्रमीय) से बाद का नही सिद्ध करती। इस सम्बन्ध म यह भी ध्यान म रखना है कि प्रस्तुत वाणी किसी साम्प्रदायिक विवाद से सम्बन्धित नही है। किशोरी अलि जी वि० की १६ वी शती के पूर्वार्द्ध के प्रसिद्ध महात्मा थ। वे वृन्दावन के तत्कालीन सतो म समादृत थे। प्रस्तुत प्रति म उनकी रचनाए (वानी) तो सकलित हैं ही उनके बारे म लिखे गए समकालीनो के प्रशसामूलक छन्द भी सकलित हैं तथा प्रसिद्ध राधावल्लभीय गोस्वामी चन्दलाल (संवत् १८२५ के लगभग) के साथ उनके पत्र व्यवहार का भी संग्रह किया गया है। इस प्रकार ग्रन्थ साम्प्रदायिक विवाद से सम्बन्धित न होकर एक प्रसिद्ध महात्मा के महत्त्व स्थापन का प्रयास है जो मध्यकाल म विरल नही है। इस प्रति म २०८ अन्तिम पृष्ठ है पर बीच बीच म कुछ अन्य पृष्ठ खो गये हैं। इनम एक स्थान पर हरिदास हरिराम व्यास ललित किशोरी आदि की प्रशसा करते हुए रूप रसिक जी के बारे म कहा गया है

रूप रसिक से रूप रसिकवर
दिव्य महावानी रस सानी प्रकट करन प्रकटे अवनी पर।
अति रहस्य रस की परिपाटी लखिबे इनकी कोउ न सरवर।
उमडि घुमडि हिय भाव घटा सों बरसत नित प्रति आनंद को झर।
गौर स्याम के रंग झकोरे कोरे जो आवे मारी भर।
मननि की सननि सों अलि कों दरसायो नवरलि कुंज घर।

इस पद की अंतिम पंक्ति से ऐसा लगता है कि किशोरी अलि को रसरहस्य का कुछ सकेत भी रूप रसिक जी ने दिया था।

इसी प्रकार पृ० १६१ पर गो० चन्दलाल जी के पत्र म भी उन्हें याद किया गया है

---

1 पदरा स सत्यासिया मासोत्तम आसोज।
यह प्रबध पूरन भयो शुक्ला शुभ दिन चोज॥
—लीला विंशति अग्रावन माधुरी, ८२।

रूप रसिक जन कृपा सों होत सकल मन काज।
प्रीति सहित बंदित रहौं तिनकों भरी लाज।

इस पत्र के उत्तर में श्री जगन्नाथ भट्ट (किशोरी अलि) ने जो उत्तर लिखा (पृ० १८३) उसमें भी रूप रसिक जी तक संदेश पहुंचाने एवं उत्तर में उनकी प्रणति लिखी है

रूप रसिक जी सों कहौं श्री राधावल्लभलाल।
उनहू सुनि हिय हुलसि कै प्रणति करी तिहि काल।

ऐसा लगता है कि गो० चन्दलाल जी एवं रूप रसिक जी में प्रत्यक्ष पत्र व्यवहार का घनिष्ठता नहीं था पर पारस्परिक समादर का भाव विद्यमान था एवं किशोरी अलि के माध्यम से ही एक दूसरे को प्रीति पहुंचाते थे। पृ० १८४ पर इसका स्पष्ट संकेत है। गो० चन्द लाल जी के पत्र में कहा गया है

रूप रसिक जू सों यहां कहियो अमित प्रणाम।
उनकौं पत्री आप ही करिहौ सब विधि काम।

इसी प्रकार पृ० १८६ पर की गद्य की पत्री में कहा है— श्री रूप रसिक जी की बांची पत्री आप ही।

इन सभी पत्रों पर तिथियां तो नहीं पड़ी पर पृ० १९० पर चन्दलाल जी के शिष्य रतन लाल ने जगन्नाथ भट्ट को जो पत्र लिखा है उसमें तिथि एवं सम्वत का इस प्रकार उल्लेख हुआ है — मिती असाढ़ सुदि पक्ष ७ सप्तमी सम्वत १८२१ में लिखा। इस प्रकार अधिकांश पत्र में १८ ५ के आसपास के मान जा सकते हैं। इन पत्रों आदि के आधार पर इस समय तक रूप रसिक जी का विद्यमान होना सिद्ध होता है। इस काल तक उन्हें महावाणीकार एवं रस रहस्य के ज्ञाता के रूप में पर्याप्त प्रसिद्धि भी मिल चुकी थी। अतः सम्वत १७८७ के लगभग रचना नितान्त सम्भव है।

इस हस्तलिखित प्रति से रूप रसिक जी के पुत्र एवं कृपापात्रों का भी परिचय मिलता है। किशोरी अलि जी की प्रशंसा में जिनके स्तुतिपूर्ण प्रशंसा परक छन्द एकत्र किये गये हैं उनमें रूप रसिक जी के पुत्र हरिजन दास जी द्वारा लिखित बधाई के पद पृ० १४ एवं १६४ पर संगृहीत हैं एवं रूप रसिक जी के कृपा पात्र गोपाल दास के पद पृ० १६५ १४६ में संकलित हैं। इससे भी उनका समय वि० की १८वीं शती का उत्तरार्ध ही सूचित होता है।

अस्तु इस प्रति के आधार पर भी हमारा पूर्व अनुमान सत्य ही सिद्ध

होता है कि रूप रसिक जी का रचना काल १८ वीं शताब्दी है एवं इस बात को स्वीकार कर लेने के बाद हरिव्यास देव का समय १७ वीं शताब्दी के मध्य भाग से पहले नहीं खींचा जा सकता।

रचनाएं

निम्बार्क सम्प्रदाय में रूप रसिक देव जी का अत्यधिक महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस सम्प्रदाय में रसोपासना की व्यवस्थित परिपाटी यहीं से प्रारम्भ होती है। कहते हैं कि हरि व्यास देव जी ने उन्हें स्वप्न में महावानी प्रदान की थी तथा श्री भट्ट जी के युगल शतक का सम्पादन भी उन्होंने किया था। इन दो ग्रन्थों के अतिरिक्त उनके लिखे चार ग्रन्थ और बताये जाते हैं।

(१) हरि व्यास यशामृत सागर
(२) नित्यविहार पदावली
(३) लीला विंशति
(४) बृहत्उत्सव मणिमाल

(१) हरिव्यास यशामृत सागर

यह रूप रसिक देव जी की प्रारम्भिक कृति माना जाता है।[1] हमारा मत है कि महावाणी उनकी प्रथम रचना है। यशामृत सागर में महावाणी की अलौकिक अवतारणा का प्रसंग २१ बार आया है।[2] यह बात ही हमारे मत को पुष्ट करने के लिए पर्याप्त है। अस्तु हरिव्यास यशामृत सागर में हरिव्यासदेव जी की कीर्ति का विशद गान हुआ है। सम्पूर्ण ग्रन्थ चौबीस लहरियों में पूरा हुआ है। हरिव्यासदेव जी के चरित्र के अतिरिक्त रसिक साधना के सैद्धान्तिक पक्ष की भी पर्याप्त चर्चा हुई है। जीवन के नैतिक-व्यावहारिक पक्ष का भी निरूपण किया गया है। ग्रन्थ का प्रकाशन वृन्दावन से हो चुका है।

(२) लीला विंशति

इनका दूसरा मुख्य ग्रन्थ है। इसे रूप रसिक देव जी की बानी भी कहा जाता है। सम्पूर्ण ग्रन्थ मंजरी विलास माधुरी एवं सुख इन चार विभागों में विभक्त है एवं प्रत्येक विभाग में पाँच-पाँच उपविभाग हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ रचना एवं सिद्धान्त दोनों ही दृष्टियों से अत्यधिक प्रौढ़ ग्रन्थ है। प्रौढ़ता परिपक्वता की दृष्टि से इसे कवि का अंतिम ग्रन्थ मानने में संकोच न होना चाहिए। बीसों लीलाओं के नाम विभागानुसार इस प्रकार हैं

१ डॉ० नारायणदत्त शर्मा नि० स० द्० भ० हि० क० पृ० ३ ५।
२ वही पृ० ३२६।

१ शिक्षामंजरी २ रसमंजरी ३ रसिक मंजरी ४ तरंग मंजरी ५ प्रेम रस ६ नव विलास ७ भावना विलास ८ नित्य विलास ९ रास रति विलास १० फूल विलास ११ नामावलि माधुरी १२ माधुर्य माधुरी १३ वृंदावन माधुरी १४ सिद्धांत माधुरी १५ हरिभक्ति मांवरी १६ सार सुख १७ सनेह सुख १८ सरूप सुख १९ सुहाग सुख २० होरी सुख

लीला विंशति में निकुंज लीला और उसकी विधायक साधना-पद्धति का सांगोपांग विशद एवं मनोहर वर्णन उपस्थित किया गया है। निम्बार्क-सम्प्रदाय की नित्य विहार उपासना का यह श्रेष्ठ ग्रन्थ है। ग्रन्थ का प्रकाशन बाबा माधुरी दास ने वृन्दावन से सं० २०१५ में कर दिया है।

(३) बृहदोत्सव मणिमाल

सम्प्रदाय के विविध उत्सवों में गाये जाने वाले पदों का संग्रह है। वसन्त होली फूल डोल राम नवमी अक्षय तृतीया जानकी नवमी नरसिंह जन्मोत्सव जलयात्रा हिंडोलोत्सव वामन द्वादशी रास महोत्सव दीप मालिका गोवर्द्धन पूजा राधाकृष्ण विवाहोत्सव आदि के अवसरों पर गाने के लिए इसमें पद संकलित हैं। यह ग्रन्थ अभी अप्रकाशित ही है।

(४) नित्य विहारपदावली

निकुंज रस के पुष्कर पदों का संकलन है। निम्बार्क शोध मंडल वृन्दावन की प्रति में ७२ पद हैं। श्यामा श्याम की एकान्त रसात्मक लीलाओं का भावपूर्ण चित्रण इन पदों में किया गया है। लीला विंशति के साथ ही इन पदों का भी प्रकाशन हो गया है।

रूप रसिक देव अच्छे कवियों में हैं। भाषा उनकी सरल सहज एवं प्रसाद गुण पूर्ण ब्रजभाषा है जिसमें यत्र-तत्र राजस्थानी एवं पंजाबी शब्दों का भी मिश्रण प्राप्त हो जाता है। परन्तु कथन के ढंग में वक्रता कभी-कभी रीतिकालीन अभिव्यंजना का स्वाद दिलाता है। दोहा उनका सबसे प्रिय छंद है साथ ही प्रचलित सवैया एवं अनुष्टुप छंदों के साथ भक्तिकाल की पद शैली एवं पंजाबी मांझ भी उन्होंने अपनाए हैं। पदों आदि पर राग रागिनियों का संकेत भी मिलता है। यह कहना कठिन है कि ये संकेत स्वयं उनके द्वारा दिए गए हैं या परवर्ती हैं। नायिका के सात्विक भाव की यह झलक देखिये

> अनोखी बेनी गूंथनहार।
> लाग गौर घुचान पुलक तन नीठि सुधाये बार।[1]

---

१ नित्य विहार पदावली पृ० ८२ संख्या ४०।

बिहारी का ठीक इसी भाव को व्यक्त करने वाला दोहा इसे पढ़कर सहज ही याद हो आता है। प्रिया की यह लीला भी द्रष्टव्य है

रमकि रमकि रस मे सनी झमकि झमकि झमकाति।
चमकि चमकि चपलानि सी, दमकि दमकि दमकाति।[1]

यह रूपक भी उनकी काव्यकला का नमूना है

सहज दोउ सुख के सिन्धु सरीर।
स्यामा स्याम स्वरूप उजागर नागर गुन गभीर।
अंग अंग उठत तरंग रुचि उमंग नेह नव तीर।
रूप रसिक जन अंचवत है नित सुरस सुधा को सीर।[2]

नेत्रो का यह प्रेमसाना सौन्दर्य भी देखिये

उनींदे मन मन रंग भीनें सलज हसोहीं सैन।
रतनारे कारे सु ढरारे अति अनियारे ऐंन।
झपकौंहे दोनेंरस कसे सहज सलौने मन हरि लैन।
रूप रसिक रंग रंगे सुहागे अनुराग नैन॥

—नि० वि० पदावली १७

**श्री गोविन्द देव**

आप श्री वृन्दावन देवाचार्य के शिष्य थे और जयराम शर्मा के साथ हुए शास्त्रार्थ झगडे के अनन्तर संवत् १८०० में सलेमाबाद पीठ पर आचार्य पद पर प्रतिष्ठित हुए थे। आपका गोलोकवास संवत् १८१८ में हो गया था।

ऐसा लगता है कि गोविन्द देव जी में राजनैतिक कुशलता अधिक थी इसी कारण जयराम शर्मा जैसे विद्वान को भी आचार्य पद से हटा सकने में समर्थ हो सके थे। उनकी रचनाकुशलता का प्रमाण हमें विशेष रूप से उपलब्ध नहीं होता। उनकी रचना जयति चतुष्क में विभिन्न पूज्य एवं सेव्य जनों का गुणगान किया गया है। यह रचना साम्प्रदायिक गर्व से भरपूर है। गुरु परम्परा जयति में चैतन्य महाप्रभु एवं नित्यानन्द स्वामी को केशव काश्मीरी भट्ट का शिष्य गिना दिया गया है। ब्रह्मचारी बिहारी शरण ने इनका रचनाकाल १०० वर्ष पहले खींच कर संवत् १६७० के आसपास बताया है[3] जबकि संवत् १७७०

---

१ लीला विनति माधुर्य माधुरी स० २०, पृ० २५।
२ नित्य विहार पदावली १२।
३ ब्रह्मचारी बिहारीशरण निम्बार्क माधुरी, पृ० १६६।

इनके अतिरिक्त १०४ मे ऊपर संस्कृत के छोटे-बडे ग्रन्थ या टीकाओ वृत्तियो आदि का उल्लेख कंठमणिशास्त्री ने वल्लभीय सुधा (वर्ष ६ अंक २ पृ० १८ १९) म किया है। उनके कुछ पद कीर्तन सग्रहो म बिखरे पडे हैं। कीर्तन संग्रहों स ही हम उनके दो पद नीचे उदधृत कर रहे है। ये पद अधिकांशत सिद्धात सबधी हैं। गो० हरिराय जी का स्थान सम्प्रदाय के इतिहास म सिद्धांत निरूपण की दृष्टि से अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। उन्होने वल्लभाचार्य आदि पूर्ववर्ती आचार्यों के ग्रन्थो की पुनर्व्याख्या की है। इस व्याख्या म उन्होंने वल्लभ सम्प्रदाय का युगलोपासना की ओर मोडने का भी महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। यो तो युगल उपासना के पद हम अष्टछाप के कवियो म ही मिल जाते हैं पर सखी भाव की पूरी प्रतिष्ठा गो० हरिराय जी न ही दी है। पर इसका तात्पर्य यह नही है कि गोपी भाव का उत्थान तिरस्कार किया है। निम्न पद म उन्होंने गदगद कंठ स गोपियो के सौभाग्य का ही गुणगान किया है

परम रस पायो ब्रज की नारि।
जो रस ब्रह्मादिक को दुलभ सो रस दियो मुरारि।
दरसन सुख नैनन को दीनों रसना को गुन गान।
बचन सुमन श्रवनन को दीनों बदन अधर रसपान।
आलिंगन दीनों सब अंगन भुजन दियो भुजबंध।
दीनो परम विविध गति रस की नासा को सुख गंध।
दियो काम सुख भोग परम फल रवका रोम आनंद।
निग बठिबो नित बन लै उछग नद नद।
मन को दियो सदा रस भावन सख समूह की खान।
रसिक चरन ब्रज जुवतिन हो अति दुलभ जिय जान।

—कीर्तन संग्रह भाग ५ पृ० १५० १५१।

हमारे साहित्य को हरिराय जी की सर्वोत्तम देन वार्ता साहित्य है। चौरासी वैष्णवन की वार्ता एवं दो सौ बावन वैष्णवन की वार्ता का संकलन सम्पादन उन्हीं का किया हुआ है तथा उन पर भाव प्रकाश टिप्पणी भी गो० हरिराय जी की ही है।

हम ज्ञात हुआ है कि इधर गो० हरिराय जी के पद बडी संख्या म उप लब्ध हुए हैं पर दुर्भाग्यवश वे हम देखने को न मिल सके। उनके प्रकाशित उपलब्ध पदों के आधार पर हम यह विश्वास है कि इन पदों का समुचित विवेचन एवं मूल्यांकन भविष्य म कवि की दृष्टि म भी उन्हें महत्त्वपूर्ण सिद्ध करेगा।

**श्री जगन्नाथ कविराय**

श्री गोस्वामी विट्ठलनाथ के दौहित्र थे। इनकी माँ यमुना जी विट्ठलनाथ जी की चौथी पुत्री थी। इस प्रकार इनका उपस्थिति काल १७ वीं शती का अंतिम एवं १८ वीं शती का प्रथम चरण माना जा सकता है। संस्कृत में इनका गंगालहरी ग्रंथ प्रसिद्ध है। ब्रजभाषा के कुछ पद कीर्तन संग्रहों में उपलब्ध हो जाते हैं। उदाहरणार्थ एक पद यह है

> कान्ह रस भीनी ग्वालिनी श्रौर गोरस तजि कुल कान।
> ना घर मे मा अगना वाको मन जो लाज के पान।
> जोवन रूप रिझोते नननि में वाकी परी चितवन की बान।
> इक मुरली सुनि गई कोर तजि पानी के उत्तर ठान।
> खेलत मोहन नहिं काजर दै हँसी पीत पट तान।
> जगन्नाथ कविराय के प्रभु सों फाग खेलत खिलरान।
>
> —कीर्तन संग्रह भाग २ पृ० १३४ १३५।

कवित्व की दृष्टि से यह पद अष्टछाप की परम्परा में होने के साथ ही रसात्मक भी है।

**श्री गिरधर जी (तृतीय घर)**

सम्वत् १६६२ जन्म संवत् है। इनके ६ ग्रन्थ कहे जाते हैं जिनमें से तीन गद्य में हैं।

(१) सर्वोत्तम बधाई (२) सर्वोत्तम के पद (३) स्फुट कीर्तन (पद्य) (४) तृतीय गृह का उत्सव मालिका (५) नरगमंत्र व्याख्या (६) समानपद का ख्याल (गद्य)।

जीवन के विषय में विशेष कुछ ज्ञात नहीं है। तीनों काव्य ग्रन्थ भी वस्तुतः स्फुट पद ही हैं। यत्र-तत्र कीर्तन संग्रहों में इन पदों को देखा जा सकता है। प्रत्यक्ष से कोई ग्रन्थ हमारे देखने में नहीं आया है। एक उदाहरण लें

> एक सखी भुज गह एक पटका झकझोरे।
> एक धरे हरी दस एक मुख सों मुख जोरे।
> एक कहे री ढाढ़िये कहिये परम दुभाय।
> एकन बातन लाय सात की मुरली लई छिनाय।
> ढूँढन पाओ सबै देवी पगुआ मनमान्यो।
> रंगरंग बसन मंगाय दियो जाहि जैसो हो भान्यो।

बालकेलि देखा श्राई रोम रोम सचु पाई।
वल्लभ हरख निरख लेत हैं बलाई ॥[1]

उपयुक्त पद म अनुप्रास की आतरिक स्थापना छन्द को अतिरिक्त सागीतिक गुण से मडित कर देती है।

कृष्ण जीवन लछी राम

य गोकुलनाथ जी क शिष्य थ । १८ वी शती के पूव भाग म इनकी उपस्थिति अनुमानित है—क्योकि सवत १६६८ तक गोकुलनाथ जी ही जीवित रहे थे। इनका लिखा करुणा भरण नाटक प्रसिद्ध है। कीतन सग्रहो म प्रायः कुछ फुटकर पद भी प्राप्त होते हैं। एक उदाहरण यह है

चलो सखी बाग तमासे प्यारो मोहन खलत होरी।
सगरी सखी मिलि देखन निकसी पातरी कुवारी गोरी भोरी।
काहू प गुलाब काहू प केसर श्रबीर लिये भरि भरि झोरी।
कृष्ण जीवन लछीराम के प्रभ बने किशोर किशोरी।
(कीतन सग्रह भाग २ पृ० १४२)

भरे ढोटा भर देई यमुनजल भरी सौं तु मो तन चित चोरे।
भरे सग की दूर निकसि गई मोहि ठाढ़ी कीनी।
भरिये गागर जिन हित बोरे।
बाट घाट मे रोकत भगरत रहो रस वितयो रे।
कृष्ण जीवन लछीराम क प्रभु माई अकेलो जन जिन निरखोरे।
कीतन सग्रह भाग ३ पृ० १७६।

आली री मद मद मुरली धुनि बाजत नरयत क वर कन्हैया।
तसीये शरद की चादनी निरमल तसी बनी कुन्हैया
चदन की खार कीये और बनमाल हियेक चनकी बेलीमाना बनी बल्हैया
कृष्ण जीवन लछीराम के प्रभ प्यारे दौडकर लेत बलया।
(कीतन सग्रह भाग ३ पृ० १७६)

नागरीदास

नागरीदास का वास्तविक नाम सावतसिंह था। नागरीदास उनका भक्ति

---

१ कीतन सग्रह भाग ३ पृ० १७।

क्षत्र का नाम है। ये किशनगढ़ के राजा महाराजसिंह के पुत्र थे। संवत १७५६ में इनका जन्म हुआ था। मध्यकाल में हिन्दी में अनेक नागरीदास हो गये हैं परन्तु उनमें सबसे अधिक प्रमुख, महत्त्वपूर्ण एवं उत्कृष्ट प्रस्तुत नागरीदास ही हैं।

बाल्यावस्था से ही सावंतसिंह बड़े वीर एवं साहसी थे। पिता की मृत्यु के पश्चात इन्हें राज्य का उत्तराधिकार प्राप्त होता था। परन्तु छोटे भाई बहादुरसिंह ने जिस समय वे दिल्ली में ही थे गद्दी पर अधिकार कर लिया। कुछ दिनों तक सिंहासन प्राप्त करने के लिए राजनैतिक कुचक्रों में व फँसे रहे। परन्तु उसे प्राप्त करने में कृतकार्य नहीं हो सके। एक बार मराठों से सहायता लेने के लिए दक्षिण जा रहे थे रास्ते में वृन्दावन में किसी वैष्णव ने इनसे कहा कि राज्याधिकार प्राप्त करने का योग आपका नहीं आपके पुत्र को है। आपको तो भगवद्भजन करना चाहिए। उसके परामर्श को स्वीकार कर इन्होंने अपने पुत्र सरदार सिंह को बहादुर सिंह के विरुद्ध लड़ने के लिए भेजा और स्वयं वृन्दावन में रहकर भगवद्भजन करने लगे। इनके भाई ने इनके पुत्र से संधि कर ली और राज्य का एक भाग सरदार सिंह को दे दिया। संवत १८१४ में सावन्त सिंह ने वृन्दावन से आकर सरदार सिंह का राजतिलक किया और पुनः वृन्दावन चले गये। इनकी भगवद्भक्ति निष्ठा का सूचक सवैया हम नीचे उद्धृत कर रहे हैं जो कि उन्होंने जयपुर के राजा सवाई माधवसिंह के अनेक प्रश्नों के उत्तर में कहा था

> जाति के हम हैं तो ब्रजवासी जू ना रही औरहु जात की बाधा।
> देश है घोष न चाहत मोक्ष को तीरथ श्री जमुना सत साधा।
> संतन को सतसंग आजीविका कुंज बिहार अहार अगाधा।
> नागर के कुलदेव गोवर्धन मोहन मंत्र श्री इष्ट है राधा।

नागरीदास जी वल्लभ सम्प्रदाय के गोस्वामी रणछोड़ जी के शिष्य थे।[1] डॉ० फैयाज अली ने उन्हें परम पुष्टिमार्गीय माना है।[2] इसके अतिरिक्त मिश्रबन्धु, पं० रामचन्द्र शुक्ल एवं वियोगी हरि ने भी उन्हें वल्लभ मतानुयायी माना है। स्वर्ग डा० नारायण दत्त शर्मा ने निम्बार्क सम्प्रदाय के कृष्णभक्त हिन्दी कवियों पर लिखे अपने शोध प्रबन्ध में उन्हें निम्बार्क सम्प्रदाय का अनुयायी बताया

---

१ नागर समुच्चय पृ० ११ (भूमिका)।

२ डॉ० फैयाज अली खाँ : भक्त और नागरीदास—इनके काव्य विकास से सम्बन्धित प्रभावों और प्रतिक्रियाओं का एक अध्ययन पृ० ११६ (अप्रकाशित प्रबन्ध)।

है।[1] हमें ऐसा प्रतीत होता है कि प्रारम्भ में उन्होंने वष्णवीय दीक्षा किसी पुष्टि मार्गीय गुरु से ली है किन्तु बाद को वे अपने परिवार की परम्परा के अनुरूप ही निम्बार्क सम्प्रदाय की ओर आकृष्ट हो गये थे। इसी कारण उनके काव्य में पुष्टिमार्ग की व्रजलीला गोपीभाव की साधना तथा निम्बार्कीयों का निकुंजलीला गान तीनों ही उपलब्ध हो जाते हैं। पीछे जिस सवैये का हम उद्धृत कर चुके हैं उसमें राधा को इष्ट मानना इन्हें सखी सम्प्रदायों के निकट ले आता है। यों उनके काल तक पुष्टिमार्ग में सखी भावना का प्रवेश पर्याप्त मात्रा में हो चुका था।

नागरीदास का स्वर्गवास संवत १८२१ में वृन्दावन के कृष्णगढ़ राज्य की कुंज में हुआ था। वर्तमान समय में इसे नागरकुंज कहते हैं। वहाँ पर इनकी छतरी चरण चिह्न आदि विद्यमान हैं। समाधि पर उनकी प्रशस्ति में एक लेख भी लगा हुआ है तथा भादों सुदी ५ संवत १८२१ मृत्युतिथि भी दी हुई है।

नागरीदास बड़े कला प्रेमी और कवि थे। काव्यकला चित्रकला एवं संगीत के प्रेमी ही नहीं गहरे पारखी भी थे। कवियों के वे आश्रयदाता थे। कहते हैं कुछ कवि उनके साथ बराबर निवास करते रहे। ब्रजभाषा के विख्यात कवि घनानंद इनके परम मित्रों में थे। नागरीदास का साहित्य मात्रा में विशाल है। इनके ६९ ग्रंथों का संग्रह नागर समुच्चय के नाम से बहुत पहले बम्बई से प्रकाशित हुआ था। यह वैराग्य सागर सिंगार सागर और पद सागर नामक तीन खंडों में विभाजित है। उसमें संगृहीत ग्रंथों की सूची इस प्रकार है

१ वैराग्य सागर

(१) भक्तिमग दीपिका (२) देहदसा (३) वैराग्य बटी (४) रसिक रत्नावली (५) कलि वैराग्य बल्ली (६) अरिल्ल पच्चीसी (७) छूटक पद (८) छूटक दोहा (९) तीर्थानन्द (१०) रामचरित्रमाला (११) मनोरथ मंजरी (१२) पद प्रबोधमाला (१३) जुगल भक्त विनोद (१४) भक्ति सार और (१५) श्रीमद् भागवत पारायन विधि प्रकास।

२ शृंगार सागर

(१) व्रजलीला (२) गोपी प्रेम प्रकाश ( ) पद प्रसंगमाला (४) व्रज बैकुण्ठ तुला (५) व्रजसार (६) बिहार चन्द्रिका (७) भोर लीला (८) प्रातरस मंजरी (९) भोजनानन्द अष्टक (१ ) जगलरस माधुरी (११) फूलविलास (१२) गोधन आगम (१ ) दोहनानन्द अष्टक (१४) लगनाष्टक (१५) फागविलास (१६) ग्रीष्मविहार (१ ) पावस पचीसी (१८) गोपी बन विलास (१९) रास

[1] डॉ. फय्याज अली खाँ भक्त और नागरीदास पृ० ४७७।

रसलता (२०) रनरूप रस (२१) गीतसार (२२) इश्क चिमन (२३) छूटक दोहा मजलस मंडन (२४) रास अनुक्रम के दोहे (२५) अरिल्लाष्टक (२६) सदा की माझ (२७) वर्षा ऋतु की माझ (२८) होरी की माझ (२९) शरद की माझ (३०) श्री ठाकुर जी के जनम उच्छव के कवित्त (३१) श्री ठकुरानीजी के जनम उच्छव के कवित्त (३२) साझी के कवित्त (३३) साझी फूल बीननि समय सवाद अनुक्रम (३४) रास के कवित्त (३५) चादनी के कवित्त (३६) दिवारी के कवित्त (३७) गोवर्द्धन धारन के कवित्त (३८) होरी के कवित्त (३९) फाग गेन मर्दै अनुक्रम (४०) वसंत वर्णन के कवित्त (४१) फाग विहार (४२) फाग गोकुलाष्टक (४३) हिंडोरा के कवित्त (४४) वर्षा के कवित्त (४५) छूटक कवित्त (४६) वन विनोद (४७) बालविनोद (४८) सुजनानंद (४९) रास अनुक्रम के कवित्त (५०) निकुंज विलास और (५१) गोविन्द परचई।

३ पद सागर

(१) वन जन प्रशंसा (२) पद मुक्तावली और (३) उत्सवमाला।

उपर्युक्त ६९ ग्रन्थों के अतिरिक्त नागरीदास के बनाये तीन ग्रन्थ और कहे जाते हैं। उनके नाम ये हैं —

(१) छूटक विधि (२) निकुंजस्य (३) नखशिख (४) चरचरियाँ (५) रेखता (६) वन विलास (७) गुप्त रस प्रकाश (८) धमय धमय और (९) व्रज संबंधी नाममाला।

इस प्रकार नागरीदास के ग्रन्थों की कुल संख्या ७८ होती है। परन्तु जैसा कि पंडित रामचन्द्र शुक्ल ने कहा है इन सभी को ग्रन्थ कहना देना उचित न होगा। क्योंकि इनमें कुछ तो ऐसे हैं जिनमें पाँच-पाँच दस-दस पद्य से अधिक नहीं हैं। वास्तव में ये ग्रन्थ न होकर वर्ण्य विषय के शीर्षक मात्र हैं।[1]

वर्ण्य विषय की दृष्टि से नागरीदास राधाकृष्ण की प्रेमलीलाओं के गायक थे। वल्लभ सम्प्रदाय में विरह को पर्याप्त मान मिला था पर जैसा कि हम पीछे कह चुके हैं राधावल्लभ में मिलन ही मान्य है विरह एवं मान वहाँ पर गौण हैं। १८वीं शताब्दी तक आते आते राधावल्लभ द्वारा निर्मित वातावरण ही अधिक मुखर हो उठा था। इसी प्रभाव के अन्तर्गत नागरीदास की सम्प्रयोग परक रचनाएं अधिक भास्वर एवं प्रभविष्णु प्रतीत होती हैं। परन्तु सब मिलाकर उनका काव्य व्रजलीलागान की परम्परा के भीतर आता है और इसी कारण पूर्व राग मान विरह आदि के भी मार्मिक चित्र उनमें उपलब्ध होते हैं।

भक्ति रस के कवियों की अभिव्यंजना के मुख्य काव्यरूप गेयपद थे। पर

---

१ हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० ३२१।

नागरीदास एवं उनके अन्य सहयोगी कवित्त सवैया छप्पय दोहा आदि अन्य छंदों का सुष्ठु प्रयोग करते प्राप्त होते हैं। काव्यगत भावभूमि के संकुचन की क्षतिपूर्ति इन लोगों ने छन्दों के नक्काशीदार प्रयोगों अलंकार वैचित्र्य चित्रात्मकता एवं वाग्वैदग्ध्य से करनी चाही है। नागरीदास प्रारंभ से ही चित्रकला के शौकीन थे उनके संरक्षण में किशनगढ़ शैली के कितने ही मनोहर चित्र लिखे गए थे। चित्रकला की इस रंग एवं रेखा योजना का प्रभाव नागरीदास की कविता पर भी पड़ा था। इस चित्रता का एक उदाहरण देखिये —

> भादों की कारी अँध्यारी निसा, झुकि बादर मंद फुही बरसावै।
> स्यामा जू आपनी ऊँची अटा पै छकी रसरीति मलारहिं गावै।
> ता समै मोहन की दृग दूरि ते आतुर रूप की भीख यों पावै।
> पौन मया करि घूंघट टारै दया करि दामिनी दीप दिखावै।
> —नागर समुच्चय से

वल्लभ सम्प्रदाय के कुछ अन्य कवियों के नाम और उनकी रचनाओं के शीर्षक हम दे रहे हैं। सम्प्रदाय में इन नामों के साथ इन ग्रंथों की स्वीकृति है परन्तु हम प्रयास करने पर भी इन लोगों की रचना के उदाहरण नहीं मिल सके इसी कारण केवल नाम उद्धृत कर रहे हैं। इनके रचनाकाल का निर्णय हमने वल्लभीय सुधा (वर्ष ६ अंक २) में प्रकाशित पुष्टिमार्गीय विद्वान द्वारकादास परीख के आधार पर किया है।

**श्री व्रजभूषण जी**

जन्म १७१५ वि० है। इससे अधिक कुछ ज्ञात नहीं है (१) ८४ व० का धोल (२) नवरत्न का धोल (३) सर्वोत्तम का धोल (४) स्फुट धोल (५) श्री हरिराय जी का धोल।

**श्री सुन्दरवर्ता बहू जी**

ये श्री हरिराय जी की बहू थीं। जन्म मृत्यु संवत का पता नहीं है पर इतना निश्चय है कि रचना काल १८वीं शती था। व्रजभाषा में इनकी कुछ स्फुट रचनाएं मात्र हैं तथा गुजराती में चिन्तन धोल नामक एक ग्रन्थ है। लगता है कि इनकी मातृभाषा गुजराती थी।

**श्री व्रजराय जी (सूरत)**

जन्म-संवत १६८२ माना जाता है। रचनाकाल १८वीं शती का प्रथम भाग। इनके द्वारा रचित तीन ग्रंथ प्राप्त हुए हैं

(१) नित्य सेवा विधि (२) स्फुट कीर्तन (३) सर्वोत्तम जी का घोल

## ललित सम्प्रदाय का अठारहवीं शती का साहित्य संक्षिप्त रूपरेखा

ललित सम्प्रदाय का उद्भव १८ वी शती के अंतिम चरण में होता है। राधा प्राधान्य इस सम्प्रदाय में अपनी चरम सीमा को प्राप्त करता है। काव्य की दृष्टि से यह सम्प्रदाय १६ वी शती में अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान का अधिकारी बनता है जब किशोरी अलि एवं अलबेली अलि जैसे कवि इस सम्प्रदाय में उत्पन्न होते हैं। हमारे आलोच्य युग में केवल इस सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापक महात्मा वंशी अलि जी ही आते हैं।

### ललित सम्प्रदाय के कवि

**वंशी अलि जी**

ललित सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापक थे। उनके पूर्वज नवला वंश के प्रसिद्ध नारायण मिश्र थे। नारायण मिश्र भी भक्त रूप में प्रख्यात थे। नाभादास ने अपने भक्तमाल में उनके ऊपर भी एक छप्पय लिखा है।[1] श्री नारायण मिश्र जी सारस्वत ब्राह्मण थे एवं लाहौर से आकर मथुरा रहने लगे थे। उन्हीं के वंश में नवी पीढ़ी में वंशी अलि का जन्म आश्विन शुक्ल ? संवत् १७६४ में हुआ। उनके घर का नाम वंशीधर था। उनके पिता प्रद्युम्न मिश्र का दिल्ली के बादशाह बहादुरशाह के दरबार में अच्छा सम्मान था। वे भागवत के नाना पंडित थे। भक्ति और भागवत की परम्परा वाले इस वंश में बालक वंशीधर को प्रारम्भ से ही भक्ति साधना का वातावरण मिला और शीघ्र ही उनके हृदय में उपस्थित भक्ति का अंकुर लहलहा उठा।

उनके बारे में प्रसिद्ध है कि वे राधिका जी की वंशी के अवतार थे तथा श्री राधा के नाम में उन्हें शैशव से ही रुचि था। बिना राधा नाम सुने वे मां का दुग्धपान भी नहीं करते थे। १५ वर्ष की आयु में उनका विवाह हो गया था एवं बीस वर्ष की आयु में वे एक पुत्र के पिता भी हो गये। संवत १७६४ में वे वृन्दावन आ गये एवं १७६८ में तो उन्होंने वैराग्य ही ले लिया। उनका गोलोकवास संवत १८२२ में आश्विन शुक्ल एक को वृन्दावन के गोविन्द घाट के ललित कुंज में हुआ।

भागवत कथा के वे भी ममज्ञ व्याख्याता थे। तथा राधा नाम का दान निज पूर्णता तक उन्होंने पहुंचा दिया। राधा परतत्त्व सिद्ध कर दी गयीं। सिद्धांतो

1 भक्तमाल, छ० सं० १३४।

की चर्चा हम प्रयत्न कर चुके हैं अत यहा हम उस विवेचित नहीं करेंगे। वंशी अलि उनका सखी भाव का साधनागत नाम है।

उन्होंने राधा-तत्त्वप्रकाश तथा राधा सिद्धांत नामक ग्रंथों की संस्कृत में रचना की। इसके अतिरिक्त मोक्षवाद भक्ति स्वातन्त्र्य परामर्श एवं राधोपनिषत की टीकाएं भी उन्होंने लिखी है। परन्तु वे ब्रजभाषा के मर्म के भी पूर्ण जानकार थे। उन्होंने रासपंचाध्यायी एवं हृदय सर्वस्व के अतिरिक्त गीता के तमाम पदों का भी रचना की है। उनकी वाणी में सिद्धांत के ४१ पद वात्सल्य के ४६ पद माधुर्य रस के १२४ पद तथा अन्य उत्सव सम्बन्धी पद भी प्राप्य हैं। विभिन्न बधाइयाँ वंशावली हृदय सर्वस्व एवं महाराम आदि इस वाणी में संगृहीत हैं। इसके अतिरिक्त भी उनके पद यत्र तत्र मिल जाते हैं। प्रस्तुत लेखक को इस सम्प्रदाय का एक महत्त्वपूर्ण वाणी प्रति मिली है उसमें यद्यपि मुख्य रूप से किशोरी अलि जी की रचनाएं संग्रहीत हैं पर कुछ पद एवं उनका राधाष्टक भी उसमें सम्मिलित है।

वंशी अलि जी अत्यंत मधुर एवं सरस कवि हैं। सहज अकृत्रिम ब्रजभाषा में अत्यंत स्वाभाविक शैली में उन्होंने अपनी राधानिष्ठा एवं कुंजविहार को प्रकट किया है। अलंकारों की चमक दमक उनमें नहीं है लक्षणा व्यंजना के मार्मिक प्रयोग भी वंशी अलि जी की रचनाओं में प्राप्त नहीं होते परन्तु उनके सिद्धांत कथन एवं लीला गान अपनी सादगी एवं अकृत्रिमता में तथा भाव सवेदना में मन को सहज ही आकर्षित कर लेते हैं। उनके हृदय सर्वस्व के कुछ दोहे हैं

सेव्य सदा श्री राधिका सेवक नन्द कुमार।
कुंज सेवक सहचरी सदा विपुन विहार॥
नयनन से श्रृंगार सब होत है श्रृंगन माझ।
विहिरन में बूड रहें नहीं जानत दिन सांझ॥
नयन नासिका राधिका राधा मन विच प्रान।
बिछुरन नाहीं राधिका मो को परास समाय।३०
राधा श्रृंगार सिंगार हो जावक देहुं पाँव।
राधा ही सो भ्रमर हों मोंहि नहीं कहि ठांव।३८

वंशी अलि जी के किशोरी अलि एवं अलबेली अलि नामक दो समर्थ शिष्य थे जिन्होंने प्रचुर साहित्य की रचना की। यह साहित्य मात्रा की दृष्टि से नहीं काव्य गरिमा की दृष्टि से भी महत्त्वपूर्ण है। परन्तु इन दोनों महानुभावों का रचनाकाल १६ वीं शती का प्रारंभिक अंश है इसी कारण हम उनका विस्तृत चर्चा नहीं कर रहे हैं।

## १८वीं शती का राम भक्तो का ब्रजभाषा साहित्य पृष्ठभूमि और संक्षिप्त रूपरेखा

रामभक्ति काव्य एव गोस्वामी तुलसीदास के नाम बहुत दिनो तक हिन्दी म पर्यायवाची से बने रहे। कुछ अन्य परवर्ती लोगो के नाम सामने आये भी पर आचार्य शुक्ल जी ने उनकी ऐसी तीखी आलोचना[१] की कि बहुत दिनो तक उन के कृतियो के बारे म गभीरतापूर्वक सोचा ही नही गया। पर इधर पिछले कुछ वर्षो म आचार्य हजारी प्रसाद द्विवदी डा० भगवती प्रसाद सिंह श्री भुवनेश्वरनाथ मिश्र माधव एव डा० कामिल बुल्के आदि के सदप्रयत्नो म गो० तुलसीदास परवर्ती रामभक्ति का प्रभूत साहित्य सामने आया है। इस साहित्य के विश्लेषण से ज्ञान होता है कि शृंगारी उपासना इसम प्रमुख है। यद्यपि शान्त दास्य सख्य वात्सल्य भावो की भी स्वीकृति इस साहित्य म है परन्तु इन सभी भावो को सीता राम के विहार म ही सतत नियोजित किया गया है। कृष्ण की शृंगारी उपासना का इस सम्प्रदाय के साहित्य पर गहरा प्रभाव है। लीला गान की दृष्टि से राम के राजा रूप का ऐश्वय एव उपासना का माधुर्य दोनो ही इसम स्वीकृत रहे। १७ वी शती म अग्रदास के साथ यह परम्परा प्रारम्भ होती है १८ वी शती म बाल अली राम सखे मधुराचाय आदि इस प्रकट करते हैं। परन्तु अपने चरम वैभव पर यह साधना और साहित्य १९ वी शताब्दी म पहुचती है। रीतिकालीन शृंगार की छाया भी इस साहित्य पर बहुत स्पष्ट है।

इस सम्प्रदाय का अधिकाश साहित्य अवधी म लिखा गया है यद्यपि ब्रजभाषा म भी यथेष्ट साहित्य की रचना हुई है।

### रामोपासक कवि

#### बालानद

डा० भगवती प्रसाद सिंह ने इनका जन्म साम्प्रदायिक ग्रन्थो के अनुसार स० १७१० निर्धारित किया है।[२] ये राजस्थान के किसी गाव म पैदा हुए थ एव बाल्यावस्था के प्रथम चरण म ही विरक्त हो गये थ।

बालानन्द जी का स्थान वैष्णव सम्प्रदायो म अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। १७ १८ वी शताब्दियो म जब शैव साधुओ के अत्याचार बहुत बढ़ गये थ तब जयपुर म वैष्णवो ने अपनी रक्षा के उपाय सोचने के लिए सवत १७७० के आस पास एक सम्मेलन बुलाया था। इस सम्मेलन म वैष्णवो को भी फौजी ढग पर

१ प० रामचन्द्र शुक्ल हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० १४० १४२।
२ डॉ० भगवतीप्रसाद सिंह रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय पृ० ८९।

निश्चित करने का निश्चय हुआ था। इस वष्णव अनी एवं अखाडो के संगठन का भार बालानन्द जी को ही दिया गया था। अपनी संगठन शक्ति प्रतिभा एवं शौय से उन्होंने शीघ्र ही वष्णवों की एक व्यवस्थित सेना खडी कर दी इस व्यवस्था ने शवों के आतंक को समाप्त कर दिया।

बालानंद जी राम के बलरूप के उपासक थे यो कि ऐश्वय एवं माधुय रूपो के प्रति भी उनके मन में आदर का भाव कम न था। काव्य रचना की ओर उनकी अधिक प्रवृत्ति नहीं प्रतीत होती केवल कुछ पद प्रकीर्ण रूप से यत्र-तत्र मिल जाते हैं। उनकी रचना का एक उदाहरण देखिए

कमल मली कमला मल हू रें प्रम प्रीति रस भीज।
मन क्रम बचन तुम्हें प्रभु सेव चपला अचल करीज।
मद मद मुसकात छबीले बोलत बचन रसीले।
बालानंद को देहु किंकरी श्रीपति ऐसे सुसीले।

**बालकृष्ण नायक बाल अली**

बालअली का रचनाकाल विक्रम की अठारहवी शती का पूर्वार्द्ध है। उनका ग्रन्थ ध्यान मजरी स० १७२६[1] में लिखा गया था तथा नेह प्रकाश का सृजनकाल स० १७४६ है। प्रारम्भ में व रामानुजाचाय की वयी भक्ति वाले सम्प्रदाय में दीक्षित हुए थे। पर उस युग के व्यापक प्रभाव के अन्तगत उन्होंने आचार प्रधान इस साधना को छोडकर रवासा जाकर अग्रदास की परम्परा के पाँचवें आचाय चरणदास से रसिक साधना की दीक्षा ले ली। चरणदास जी के बाद वे रवासा गद्दी पर आचाय रूप में अधिष्ठित हुए थे।

उनके पदों में बाल अली की छाप मिलती है। उनके बनाए हुए आठ ग्रन्थों का पता लगता है। (१) ध्यान मजरी (२) नेह प्रकाश ( ) सिद्धान्त तत्त्व दीपिका (४) दशान मजरी (५) ख्याल पहेली (६) प्रेम

---

१ सत्रह से षटविंस बरस मास पुनि फालगुनि।
शुक्ल पक्ष पचमी अमल सुभवार लग्न दिन॥
तहि अवसर यह ध्यान मजरी प्रगट भई है।
परम सुमगल करनि बरनि बर मोदमई है॥
—ध्यान मजरी पृ० ५४।

२ प्रगटो नव षट सिन्धु शशि गनित समय सभलोय।
—नेह प्रकाश की पुष्पिका (सभा खोज रिपोट १६१७ भाग २ स० स० १६ ब)।

पहेली (७) प्रेम परीक्षा (८) परतीत परीक्षा। इन आठों ग्रन्थों में से ये एव सिद्धात की दृष्टि से प्रथम तीन ध्यान मजरी नेह प्रकाश एव सिद्धात तत्त्व दीपिका अधिक महत्त्वपूर्ण हैं। नेह प्रकाश के १४८ दोहा मे सम्प्रदाय की मान्य ताओं के अनुसार आह्लादिनी शक्ति का विचार सखियों का नामावली एव उनकी सेवाओं का विवरण प्रारम्भ मे ही उपस्थित किया गया है। राम का सीता से प्रणय निवेदन भी है एव रस प्रेम तथा रूप के विलास हैं। सखियों के राम और जानकी के प्रति प्रीतिवचन तथा सीता की छवि का भव्य वर्णन भी इस ग्रन्थ मे उपलब्ध होता है। सीता की छवि का एक प्रभावशाली वर्णन देखिए

अरुण वरण सब वरण मय हैं कि तरुणि गिर मौर।
अनुरागो दृग लाल के बसे आय इहि ठौर।
सब दिशि कचन मय करत तन तन जोति अनूप।
मनु झर झरि मगन पर प्रगट रमाव रूप।
सिय सब रूप अपार पिय पियतन तन अघाय।
भये चहत सुर राज से निपरे अति अकुलाय।

ये दोहे अपने बनाव एव अभिव्यक्ति मुद्रा मे रीतिकालीन कवियों के दोहों के समान ही हैं। यह ध्यान रहे कि बिहारी हमारे प्रस्तुत कवि के समकालीन थे। यह बात सूचित करती है कि दोहों के द्वारा शृगारी अभिव्यक्ति की एक व्यापक परम्परा थी जिसमे मूधन्य बिहारी सिद्ध हुए पर उनके आसपास के स्तर पर ही अन्य कवि भी अभिव्यक्तियाँ प्रकाशित करते रहे। बान अली जी ऐसे ही श्रेष्ठ कवियों मे थे।

उन पर सूफी प्रबधपद्धति का भी गहरा प्रभाव मिलता है। सिद्धात तत्त्व दीपिका मे सूफी-पद्धति के प्रभाव मे समासाश्रित एव अन्योक्ति के आधार पर परम तत्त्व की रसिकजनसम्मत व्याख्या उपस्थित की गयी है। सूफी प्रभाव की दृष्टि से यह ग्रन्थ बड़ा महत्त्वपूर्ण है। इसकी भाषा अवधी है। ६ अर्धालियों के बाद दोहे का क्रम इसमे भी स्वीकार किया गया है। इसमें प्रभावती साधन है सप्रेमा माया है कृपावती गुरु है भगवत्प्राप्ति इष्ट मिलन है और रसिक-साधना के अनुसार मधुरा भक्ति का संकेत दिया गया है। इस ग्रन्थ मे ६ प्रकाश हैं। व्रजभाषा का न होने के कारण हम यहाँ उसकी विस्तृत विवेचना नहीं करेंगे। ध्यान मजरी मे भी रसोपासना का ही निरूपण किया गया है। भाषा अत्यन्त सुगठित और, भावना तीव्र एव रस साधना का सूक्ष्म विवेचन इसमे उपलब्ध है।

सुनि सिय चरित सुमुखि मन हरष्यो उर आनन्द जलद क्यों बरष्यो।
सिय पद प्रेम बढ़े नित वाके और न सुधि आव उर ताके ।
उलही किधों सिंगार बेलि यह मदन सुहाई।
नाभि कूप के सलिल सो सींचि बढ़ाई।

राम प्रिया शरण प्रेम कली

जनकपुर की गद्दी पर ये महन्त थे तथा संवत् १७६ के लगभग विद्यमान थे। रामायण के अनुकरण पर लगभग ६३४ पृष्ठों के सीतायन नामक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ की उन्होंने रचना की थी। इस ग्रन्थ में सीता चरित्र का अत्यंत उन्मत्त एवं महिमामण्डित चित्रण हुआ है। बालकाण्ड मधुरमाल काण्ड जयमाल काण्ड रसमान काण्ड सुख मान काण्ड रसान काण्ड और चन्द्रिका काण्ड इन सात काण्डों में पूरा ग्रन्थ विभाजित है। पर जैसा कि इनके शीर्षकों से ही अनुमानित है इस ग्रन्थ में सीता चरित्र का परिपाटी विहित परम्परा से प्राप्त चित्रण नहीं है। इसमें रसिक भावना के अनुरूप केवल बाल एवं यौवन की अवस्थाओं की विहार-लीलाओं का ही वर्णन किया गया है। इनमें से बालकाण्ड और मधुरमाल काण्ड प्रकाशित हो चुके हैं। रहस्य प्रमोदवन जानकी घाट अयोध्या एवं छतरपुर राज्य पुस्तकालय में ग्रन्थ की हस्तलिखित प्रतियाँ सुरक्षित हैं। रसिक-साधना की दृष्टि से वास्तव में यह बड़ा महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। मधुरमाल काण्ड में कवि ने अपना परिचय भी इस प्रकार दिया है

प्रिया शरण गुरु भावना अरु निज भाव समेत।
युगल नायका करि कहौ प्राप्ति भाव के हेत।
नेह कली आचार्य मम प्रेम लली मम रूप।
युगल सनयना की सखा अदभुत युगल स्वरूप।
वय सन्धिनी मधुराननी परम मनोहर अंग।
*गौर वरण सिय के अंग, रहत सदा सिय संग।*
मधुर भावना युगल की अरु शृंगार रस रीति।
सो सब वर्णन करत हों अति प्रसन्न अति प्रीति।

इस प्रकार इन्होंने अपने गुरु का नाम अपना साधनागत स्वरूप सेवा और स्थान तथा उपासना भाव एवं ग्रन्थ अभिव्यंजित भावना को स्पष्ट कर दिया है।

सीतायन की भाषा टकसाली अवधी है पर बीच-बीच में ब्रजभाषा का भी पुट उन्होंने दिया है।

**जानकी रसिक शरण 'रसमाला'**

जिस प्रकार सीतायन की रचना सम्वत १७६० में ही हुई थी वैसे ही रसमाल जी का अवधी सागर भी संवत १७६० में ही सम्पूर्ण हुआ था। रसमाला उनका साधनागत नाम है एवं माधुर्यभावपरक सीताराम की विहार आख्या का वर्णन अवधी सागर में हुआ है। अवधी सागर की रचना भी अवधी में ही हुई है इसी कारण हम विस्तार से उसकी चर्चा नहीं कर रहे हैं। पर उन्होंने कुछ फुटकर पद एवं भजन आदि भी लिखे हैं और इनमें अवधी के साथ ही ब्रजभाषा का भी प्रयोग हुआ है। इनके छन्दों में रस माला के अतिरिक्त रस मालिनि रस मालिका आदि अन्य छापें भी मिलती हैं। उनकी रचना का एक उदाहरण हम नीचे दे रहे हैं

> झूल सिय पिय संग हिंडोरे।
> प्रीतम के संग रमक बढ़ावत साँवरी सखिया चहु ओर।
> घन गरजत बिजुली अति चमकत बरसत रिमझिम पवन झकोर।
> रस मालिनि प्रीतम मनमोहन बोलत सगरव मोर चकोर।

**रूपलाल 'रूप सखी'**

काल अली के शिष्य थे। होरी नामक रचना प्राप्त है इनका समय १८वीं शती का मध्यभाग है।

> फागुन आगम भरि चढ़ यो अनिन बढ़ यो अनुराग।
> अब हिलमिल हम खेलिबो सखी लाल संग फाग।
> लालन लालन की जरी भरी रंग पिचकारि।
> अंस छोड़ छवि सो दिसि सिय उर ओर निहारि।
> दरि विमला तब दौरि के उठी हिलिमिलि नवल किशोर।

**प्रेम सखी**

विक्रम की १८वीं शती के अन्तिम भाग में प्रेम सखी जी विद्यमान थे। ये महात्मा रामप्रसाद बिन्दुकाचार्य के समकालीन थे। कहते हैं कि प्रयाग के निकट शृंगवेरपुर में एक ब्राह्मण के घर इनका जन्म हुआ था। बाल्यावस्था में ही वैराग्य ग्रहण करके ये महात्मा रामदास गूदर के शिष्य हो गये थे। मिथिला अयोध्या आदि में घूमते घामते एवं रसिक साधना की दीक्षा लेते हुए ये चित्रकूट आ गये थे। एवं वहाँ पर रहकर राम सीता की दिव्य लीलाओं का चित्रण एवं चिन्तन वे करते रहे। कहा है कि रामप्रसाद बिन्दुकाचार्य से प्रेम के नाते

सम्रादत अली खाँ ने पूछा कि अपनी टक्कर के दूसरे भक्त का नाम लीजिए और उन्होंने प्रेम सखी का सादर उल्लेख किया। सीताराम नखशिख उनकी कीर्ति का आधार मुख्य ग्रन्थ है। इसके अतिरिक्त होली एवं कवित्तादि प्रबन्ध में उनकी फुटकर रचनाओं का संग्रह है। इन छन्दों में भी नित्य विहार का ही वर्णन हुआ है।

सीता राम के नख शिख का अत्यंत मोहक एवं बिम्ब उपस्थित करने वाला चित्रण उन्होंने किया है। इस चित्रण का रीतिकालीन कवियों के नख शिख चित्रणों की तुलना में सुविधापूर्वक रखा जा सकता है। भाषा एवं शब्द चयन की गराई, अनुप्रास एवं अलंकारों की सजावट तथा छन्द की सुघरता सभी दृष्टियों से प्रस्तुत ग्रन्थ साहित्यिक एवं रसात्मक है। सीता के शरीर की रोम राजि का यह वर्णन किसी भी रीतिसिद्ध कवि के लिए ईर्ष्या का विषय हो सकता है परम्परासिद्ध उपमानों का सघन चित्रण इसमें हुआ है

नीलम नीलो कसी ससी है मध्य कंचन के तन
जाति कधों सिंगार पाँति साजी है।
आई स्यामताई की निकाई सब सिमिट के
जाहि देखि देखि रोम रोम पिय राजी है।
झीनी दरसात हैं बिमात छवि सरसात रूप
सुधासर में सवार सी बिराजी है।
प्रेम सखी मेरी जान सुखमा समूह राजी मनमन
राजी धों सिया की रोम राजी है।

यह ग्रन्थ सम्वत १७८१ में लिखा गया था।

विलास शाखाओं के अन्तर्गत निम्न छन्द में राम को नव वधू बनाकर सीता के हुजूर में पेश किया जा रहा है

आवक लगायो जस जात ऐसे पायन में
बिछिया कलित ह्व अधिक छवि छाई है।
घमि रह यो घरवारो लहँगो सबजारग
नील जरतारी सारी कंचुकी सुहाई है।
प्रेम सखी अंग अंग भूषण विविध साजि
बहू-बहू कहत वधूटी गहि ल्याई है।
सभगा ससी सिवा जू के तुरत हजूर
कियो नवल वधूटी एक सामने ते आई है।

इस स्वरूपता को यदि रसिक साधना के सन्दर्भ में देखा जाए तो अनुचित ठहराने की आवश्यकता नहीं पड़ेगी।

राम सखे

राम सखे का स्थान राममक्ति के रसिक सम्प्रदाय में अत्यधिक आदरणीय है। वे सख्य भाव के मुख्य प्रतिष्ठापक एवं प्रवर्तक थे। विक्रम की १८ वीं शती का अन्तिम चरण एवं १६ वीं शती का प्रारम्भिक चरण उनका मुख्य कार्यकाल रहा है। वे जयपुर राज्य के किसी ब्राह्मण के पुत्र थे। कुछ बड़े होने पर रामभक्ति में मग्न होकर तीर्थयात्रा करते हुए दक्षिण के प्रसिद्ध माध्व केन्द्र उडुपी जा पहुंचे। वहीं उन्होंने तत्कालीन माध्व आचार्य वशिष्ठ तीर्थ से दीक्षा ली। फिर अयोध्या चित्रकूट उचहरा आदि स्थानों पर काफी दिनों तक निवास कर बांधवत्र में मन्दिर बना गये और वहां उनकी मृत्यु हुई।

उनके साधनागत भाव के विषय में अष्टछाप के कवियों के समान ही प्रसिद्ध है कि दिन में वे सखा भाव से उपासना करते थे एवं रात को सखी भाव से दम्पति की रामलीला में सेवा करते थे। उनकी १० कृतियों का उल्लेख डा० भगवतीप्रसाद सिंह ने किया है जो इस प्रकार है — (१) द्वैत भूषण (२) दान लीला (३) पदावली (४) बानी (५) रूप रसामृत सिन्धु (६) मंगल शतक (७) राम माला (८) नृत्य राघव मिलन दोहावली (९) नृत्य राघव मिलन कवित्तावली (१०) रास्य पद्धति।[1] इनके अतिरिक्त जानकी सौ रतन माणिक्य नामक ग्रन्थ संवत् १८६६ में कानपुर के डायमंड जुबली प्रेस से प्रकाशित भी हो चुका है। वास्तव में डा० सिंह द्वारा गिनायी गई दान लीला जानकी सौरत्न माणिक्य की ही ग्रन्थ प्रतीत होता है। इस ग्रन्थ में कृष्ण-लीला के अनुकरण पर दानलीला चित्रित हुई है। इसके अतिरिक्त राम द्वारा सीता का शृंगार कुंज विहार राम विलास याममलीला एवं नाम की उपासना का आकर्षक एवं भावित वर्णन हुआ है। दान लीला का एक छन्द इस प्रकार है —

> विपिन प्रमोद सों जोरि महा दै आओ यही से बड़ी अलबेली।
> मानत न डर काहू को नैन कहूँ पाई अचानक आजु अकेली।
> कीजौ हमें करि नेग तुम्हें भावती चित्त की चोर हो रूप नवेली।
> बात हमारी मनो सब कान दै हो तुम तो दय जोग सहेली।

नृत्य राघव मिलन उनका दूसरा प्रसिद्ध ग्रन्थ है जिसकी रचना संवत् १८०४ में हुई थी। दोहे चौपाई एवं कवित्त छन्दों में इसकी रचना हुई है। दोहे

१ रा० म० र० स०, पृ० ४०६।

एव चौपाइयो की भाषा अवधी है पर कवित्तो म ब्रजभाषा का प्रचुरता से उपयोग हुआ है। इस ग्र थ म सद्धान्तिक निरूपण की ओर प्रवृत्ति अधिक है लीला चित्रण की ओर अपेक्षाकृत कम ध्यान दिया गया है। इसकी भाषा अपेक्षाकृत सीधा सादा है।

राम को रूप अनूप समुद्र मे
आगरि नाव निवाह नहीं है।
आसिन्ह देखि जु जाति वही सब
डूबि अथाहन थाह नही है।
घरि फिरे न घिरावन हार को
फेरे रह सो उठाऊ वही है।
राम सल मति चाप करो
चित पु बक सोइ की लीक सही है।

बसन्टवर प्र स स सम्वत १७३६ म मुद्रित उनकी पदावली म एक पद हम उदधृत कर रह है जिसम कि राम मीता क हानी खेलन का गारी चित्रण हुआ है

अहो पिय राम पकरि लिय लीन्हो कटि पट सरिवयन छीनो।
होरी सम रास मडल मे मन भायो सो कीनो।
मुख सों मसलि मथिली अखियन अ जन दीनो।
राम सन नलि अवध लाल प्रभ प्यारी क रस भीनो।

राम प्रपन मधुराचाय

रसिक साधना क क्षत्र म मधुराचाय का नाम मधुर प्रिया कहा जाता है। व ग्नना गन्ना क आचाय थ और कील्ह स्वामा की पाचवी पीढी म थ। कहते हैं कि पडयन्त्रपूवक उनकी गद्दी छीन ली गयी था पर व निद्व द्व भाव स चित्रकूट चल आय और सारा जीवन रसिक सिद्धाता क विवचन निरूपण एव प्रचार म लगाया। वस्तुत अब तक प्राप्त साहित्य म मधुराचाय स बडा विद्वान एव तत्त्व चिन्तक रामभक्ति का रसिक शाखा म दूसरा व्यक्ति प्राप्त नहीं होता। दार्शनिक धार्मिक (विशिष्टाद्वैत विषयात्मक) दृष्टि स गौडीय वष्णव म जो स्थान जीव गोस्वामी का है वही स्थान रामशाखा म मधुराचाय जी का है। परन्तु इनका अधिकाश सृजन सस्कृत म है हिन्दी म कुछ पद मात्र मिलते हैं। सस्कृत म इनक लिख चार ग्रथ बताए जाते हैं

### सिया सखी

विक्रम की १८ वीं शती के उत्तरार्ध में विद्यमान सियासखी का वास्त विक नाम गोपाल दास था। ये भी जयपुर राज्य के अन्तर्गत एक ब्राह्मण परिवार में उत्पन्न हुए थे। कुछ दिनों तक ये जयपुर के सीताराम मंदिर में महन्त भी रहे पर उनके साधक चित्त को वहां शान्ति न मिली और ये चित्रकूट चले आये। बहुत दिनों तक चित्रकूट के कामद गिरि पर रस साधना के उपरान्त पुनः जयपुर लौट गये थे। प्राचीन संग्रहों में इनके कतिपय पद उपलब्ध होते हैं जिनमें कि ब्रजभाषा के साथ राजस्थानी का भी मिश्रण है

सिया बाई जू सुनियो अरज हमारी।
औरन के तो और भरोसो म्हारे आस तिहारी।
करनी को तुम और न देखो अपनी बिरद सम्हारी।
ऐसो होन नहीं या जग में लोग हंसदे तारी।
रंग महल मे जावन दीजो सुनो पिया अवध बिहारी।
सिया सखी के सरबस तुम हो और सब नहि सारी।

### महाराज छत्रसाल

औरंगजेब एवं मुगल सेना से जीवन पर्यन्त युद्ध करने वाले एवं शिवाजी के साथ ही हिन्दू राष्ट्रीयता का ध्वज ऊंचा करने वाले छत्रसाल पन्ना के बुन्देला राजा चम्पतराय के पुत्र थे। इनका जन्म ज्येष्ठ शुक्ला ३ सं० १७०६ में हुआ था। सारे जीवन इन्होंने मुगलों और पठानों से युद्ध किया तथा संवत् १७८६ में उनकी मृत्यु पन्ना में हुई। प्रसिद्ध वीर रस के कवि भूषण को इन्होंने अपने यहां आश्रय दिया था। अपने वीरत्व के कारण और भूषण के आश्रयदाता के रूप में उनकी ख्याति बहुत फैली पर उनकी सृजनात्मक शक्ति का अधिक प्रसार नहीं हो सका। छत्रसाल का जीवन वास्तव में शौर्य एवं पराक्रम के क्षेत्र में एक मिशनरी भावना का जीवन था। अपने उद्देश्य की पूर्ति में उन्हें ईश्वर भक्ति से यथेष्ट प्रेरणा एवं शक्ति प्राप्त होती थी। इसी कारण रीतिकाल की अपेक्षा इनकी रचनाओं का टोन भक्तिकाल का है। वियोगी हरि द्वारा सम्पादित छत्रसाल ग्रंथावली में उनकी आठ रचनाओं का संग्रह किया गया है। वे रचनाएँ हैं (१) रामावतार के कवित्त (२) रामध्वजाष्टक (३) हनुमान पचासा (४) श्री राधाकृष्ण पचासा (५) कृष्णावतार के कवित्त (६) महाराज छत्रसाल प्रति प्राणनाथ के प्रश्न (७) दृष्टान्त और फुटकर कवित्त (८) दृष्टान्त तथा राजनीति राग समूह।

छत्रसाल में भक्ति का साम्प्रदायिक आग्रह नहीं था। यद्यपि वे मुख्यत रामभक्त थे पर कृष्ण के प्रति उनकी श्रद्धा कम नहीं थी। प्रणामी सम्प्रदाय के प्रवर्तक प्राणनाथ जी उनके गुरुतुल्य थे तथा पन्ना में ही रहते थे। उस सम्प्रदाय का एक मुख्य पीठ वहाँ पर आज भी है। प्राणनाथ जी सर्व धर्म-समन्वय में विश्वास रखते थे। संभवत उन्हीं के प्रभाव में छत्रसाल में धार्मिक सहिष्णुता एवं समन्वय वृत्ति आई होगी। इस वृत्ति का सुन्दर निदर्शन उनके निम्नांकित कवित्त में हुआ है

सीतानाथ सेतुनाथ, सत्यनाथ मधुनाथ
नाथ नाथ देव नाथ दीननाथ दीनगति।
रघुदेव जदुदेव जदुदेव, देव देव
विश्वदेव, वासुदेव व्यासदेव, देवरति।
रनवीर रघुवीर जदुवीर ब्रजवीर
बल्वीर धीर वीर सतवीर आत्मति।
रामापति, रनपति रमापति छमापति
राधापति, रसपति रसापति रासपति।

ऐसा लगता है कि इस एवं राम के श्यामा की रसिक साधना का इन पर पर्याप्त प्रभाव था। यह प्रभाव चित्रकूट की स्थानगत निकटता का भी हो सकता है एवं सखी सम्प्रदाय की रसिक भावना का भी परिणाम हो सकता है। छत्रसाल के हृदय में राम की मधुर लीला के प्रति पर्याप्त आकर्षण था तथा इनके द्वारा राम विहार संबंधी रचनाएँ पर्याप्त हैं। एक उदाहरण लें —

तीज पर्व पावनि सुहावनि है आई आजु,
पूजन को सोमवट गोठि बनितानि की।
माला घनश्याम को रिझाइबे अनेक वेष
आईं धाए चन्द्रमुखी सुख सरितान की।
कर्थों कांति दीपमालिका की चन्द्रमालिका की,
एक ओर है करोर एक ओर है जानकी।
जोरि जोरि पानि सीता कहें राम छत्रसाल,
राम कहें सीता से ओदर सतान की।

—छत्रसाल ग्रंथावली पृ० ८८।

कृष्ण की माधुर्य लीला का एक प्रसंग कवित्त हम नीचे उद्धृत कर रहे हैं जो अपने समय सौन्दर्य एवं भाव साम्य की दृष्टि से देव एवं पद्माकर के घनाक्षरियों की तुलना में सहज ही उपस्थित किया जा सकता है

स्याम स्याम रग एक ग्वाल ग्वालिनी अनेक
गोद स गुलाल लाल धाल मुरि मुरि क ।
बोलत धमार मजु फाग और क्वोलो राग
स्यामा बनी स्याम स्याम स्यामा नह घुरि क ।
कह छत्रसाल ऐसो चूकिब न दांव आज
कीज अनराग फाग वाही ठौर जरि कै ।
रूप रस रग की हिलोरनि मे बोरो अ म
जोरो नवनेह लाल रग म हिलुरि के ।

महात्मा सूर किशोर

१८ वी शती क मध्यभाग म ही कील्ह स्वामी क पौत्र शिष्य सूर किशोर जी हुए है । मधुराचाय जी क य समकालीन थ और उनके गलता छाड दन पर य भी गलता छाड कर सीकर रहन लग । सीता का य पुत्री क समान मानत थ अत वात्सल्य भाव स राम और सीता की भक्ति करत थ । कहत हैं कि राम को जामाता मानन क कारण य अयोध्या म जल भी ग्रहण नहीं करते थ । सीता की बालक्रीडाओं का यह चित्र दखिय

जनक लली मधुरे सुर गाव ।
कोइ सखि रन दिवस सुधि भूलीं कोइ सखि ब्याह की बात चलाव ।
कोई सखि रीझि रीझि गन गावें कोइ सखि मलयर भयर उडाव ।
कोइ सखि मधर मधुर सुर गावें बाजन ललित अलिबीनि बजाव ।
सूर किशोर बनयो नहीं बिन सखिपा कोउ जान न पाव ।

ब्रजभाषा म इनका मिथिला विलास नामक ग्रन्थ उपलब्ध है । शष फुटकर पद उनक मिलत हैं । कवि क रूप म उन्ह उतनी प्रसिद्धि नहा मिल सका है जितनी कि अपनी वात्सल्य निष्ठापूण भक्ति भावना क लिए प्राप्त हुई है । मिथिला म रहन का यह निश्चय दखिए । अवधी एव ब्रज दोनों ही भाषाओं का रग इस म मिला हुआ ।

नप क गह बाल विहार करें सिय की पद रज जहाँ लहिय ।
मनिमुद्ग उपामक राम विवाह सोई निजठौर हिय गहिय ।
कह सूर किशोर विचार यहा हिम का तप का बरखो सहिय ।
बिउरो चवि क पलिको भाव क मिथिल मह बाँधि कुटी रहिय ।

ऊपर उद्धृत दोनों छद मिथिला विलास स लिय गए हैं ।

हर्याचार्य 'हरि सहचरी'

राम भक्ति की रसिक शाखा के प्रमुख व्याख्याता मधुराचार्य के शिष्य थे। तथा उनके बाद गलता गद्दी की आचार्य पीठिका पर प्रतिष्ठित हुए थे। राम की रास लीला ये बड़े धूम धाम से मनाया करते थे। हिन्दी में इनका एक अष्टयाम तथा कुछ स्फुट पद मात्र मिलते हैं। संस्कृत में गीत गोविन्द के अनुकरण पर 'जानकी गीत' नामक एक ललित ग्रंथ की रचना की थी। उनकी व्रजभाषा के कृतित्व का एक उदाहरण निम्नलिखित है

माई री रास रच्यो सरजू तट साम श्यवन वट छाहीं।
नाचत राम गोपाल कुंज में वैदेही गर बाहीं।
रागिनि मे अनुराग लता लिली वन प्रमोद के माहीं।
हरि सहचरि सुख चहल पहल में लोक वेद सुधि नाहीं।

१८ वीं शती का उत्तरार्ध एवं १६ वीं शती का प्रथम चरण इनका रचना काल है। इनके बारे में निश्चित तिथियों को जानने का कोई साधन उपलब्ध नहीं है।

गुरु गोविन्द सिंह

सिक्खों के प्रसिद्ध दसवें गुरु गोविन्द सिंह जो केवल लड़ाकू वीर योद्धा ही नहीं थे वे भावुक भक्त भी थे। यद्यपि सिक्ख सिद्धान्तों के अनुसार वे निर्गुणोपासक थे परन्तु वास्तव में उनका झुकाव पूरी तरह सगुणोपासना की ओर था। सम्भवत देवी देवताओं की श्रद्धा उनके भीतर उस मानसिक शक्ति को स्फुरित करती थी जिसकी उस संकट के समय में उन्हें परमपिता आवश्यकता थी। उनका जन्म संवत् १७२३ में हुआ था और संवत् १७६५ में मृत्यु हो गई थी। वे स्वयं तो कवि थे ही कवियों का आदर भी बहुत देते थे। उनके दरबार में बावन रस के छन्द कहने वाले अनेक कवि सम्मान प्राप्त करते रहते थे।

अपने ग्रन्थ गोविन्द रामायण में रामकथा का सुन्दर और प्रभावशाली चित्रण उन्होंने किया है। सम्भवत राम का प्रतापी ऐश्वर्यशाली चतुर दमनकारी एवं मर्यादा पुरुषोत्तम रूप उनकी आत्म भावना के अधिक निकट था। इनकी रचना शुद्ध रूप से रसिक भावना के अन्तर्गत नहीं आती। वास्तव में वे तुलसी की परम्परा के कवि थे। उनका एक कवित्त हम उद्धृत कर रहे हैं

निर्जन निरूप हो, कि सुन्दर स्वरूप हो
कि भूपन के भूप हो कि दानी महादान हो?
प्रान के बचया दूध पूत के दवया
रोग सोग के मिटया किधौं मानी महामान हो?

> विद्या के विचार हो कि अद्वैत अवतार हो
> 
> कि सुद्धता की मूर्ति हो कि सिद्धता की सान हो ?
> 
> जोबन के जाल हो कि कालहू के गाल हो
> 
> कि सत्रुन के साल हो कि मित्रन के प्राण हो ?

इसी प्रकार निम्नलिखित सवैये में उन्होंने प्रभु प्राप्ति में प्रेम का महत्त्व बताया है

> ब्याह भयो दृग लोचन भूपि के बठि रह्यो बक ध्यान लगायो ।
> 
> न्हात फिरयो लियो सात समुद्रन लोक गयो परलोक गवायो ।
> 
> वासु कियो विखियान सो बठि के ऐसिहि ऐस सु बस बितायो ।
> 
> साचु कहौं सुनि लहु सब जिन प्रेम कियो तिन ही प्रभु पायो ।

रामप्रसाद बिन्दुकाचार्य

आपका जन्म संवत् १७६० में अवध प्रदेश के मनिहारपुर नामक स्थान में एक कान्यकुब्ज ब्राह्मण कुल में हुआ था। तरुणावस्था के प्रारम्भ में ही ये विरक्त होकर अयोध्या चले आये। कहते हैं कि एक बार जानकी नवमी के दिन सम्वत १७८७ में स्वयं जानकी जी ने अपने हाथ से इनके तिलक लगा दिया था। मृत्यु इनकी सम्वत १८६१ में मानी जाती है। इनके नाम से शिक्षा पत्री और गीता तात्पर्य निर्णय दो रचनाएं कही जाती हैं। परन्तु इनका महत्त्व कवि के नाते न होकर साधना एवं प्रभाव की दृष्टि से बहुत अधिक है। अपने समय के ये अत्यन्त प्रसिद्ध एवं प्रभावशाली संत थे।

मामा प्रयागदास

साधना एवं निष्ठा की दृष्टि से इस युग के एक अन्य प्रसिद्ध महात्मा हो गये हैं।

## १८वीं शती का निर्गुणमार्गीय ब्रजभाषा काव्य पृष्ठभूमि तथा संक्षिप्त रूपरेखा

निर्गुण भक्ति-मार्ग प्रेम प्रधान नादयोग के आधार पर विकसित हुआ है। सगुण साकार भगवान की परम्परा एवं अवतारवाद की अस्वीकृति के

कारण रागानुगा पद्धति के व्यवहार की आवश्यकता निर्गुण मार्ग में नहीं थी। राधा गोपी सखा नन्द सुबल या हनुमान अथवा वशिष्ठ के भाव की कल्पना करके उस हृदय भाव या काव्य की योजना का स्वीकरण निर्गुणियों की पद्धति में अनुकूल नहीं था। इसी कारण उनके सारे सम्बोधन एवं अभिव्यक्तियाँ सामाजिक सम्बन्धों के प्रतीकों पर आधारित हैं। इस दृष्टि से वे सूफी सिद्धान्तों के अधिक निकट हैं। ईश्वर को सामान्यतः इन लोगों ने स्वामी, पिता, माता अथवा पति के रूप में देखा है। यह परम्परा १८ वीं सदी के निर्गुणिया कवियों में पूर्ण तथा सुरक्षित रही है। यारी, बुल्ला, मलूकदास, सुन्दरदास, रज्जब सभी कवियों ने भगवान को इन्हीं रूपों में भावित किया है।

इस समय के निर्गुणमार्गी कवियों में एक सामंजस्य की वृत्ति और भी मिलती है। सगुणोपासना एवं अवतार तत्त्व का ऐसा तीखा विरोध इनमें नहीं रहा है जैसा कि हमें कबीर में प्राप्त होता है। चरणदास एवं प्राणनाथ के बारे में तो यह कहना ही कठिन है कि वे सगुणोपासक थे या निर्गुणोपासक।

निर्गुणी कवियों के बारे में एक तथ्य और भी द्रष्टव्य है कि वे या तो पूर्वीय प्रदेशों में केन्द्रित रहे या फिर राजस्थान उनका मुख्य केन्द्र रहा। इसका परिणाम यह हुआ कि शुद्ध ब्रजभाषा में काव्य रचना निर्गुणमार्गियों द्वारा कम ही हुई है। पूर्वीय प्रदेशों के सन्तों की भाषा या तो भोजपुरी रही या फिर ब्रज भाषा में भी पूर्वीय प्रयोगों का यथेष्ट उपयोग किया गया। राजस्थान में राजस्थानी शब्दों का भी अत्यधिक मिश्रण ब्रजभाषा में किया गया। रज्जबदास जैसे कवियों में यह राजस्थानी छाया अच्छी तरह देखी जा सकती है। सुन्दरदास की भाषा अवश्य स्वच्छ एवं प्रवाहपूर्ण ब्रजभाषा बनी रही है। सम्भवतः मतों में सर्वाधिक प्रधान व्यक्ति भी वही थे। प्राणनाथ जैसे सन्त जहाँ तथ्य के क्षेत्र में समन्वयवादी हैं वहीं भाषा में भी तरह-तरह के मिश्रण उपस्थित किये हैं। गुजराती, सिंधी, फारसी, तुर्की, ब्रजभाषा, बुन्देली, राजस्थानी आदि अनेक भाषाओं की विशेषता उनमें उपलब्ध हो जाती है। कभी कभी तो उनको समझना भी कठिन हो जाता है।

इस युग की एक अन्य विशेषता है कि सन्त मत अनेक छोटे छोटे सम्प्रदायों में बटता है। यह विघटन की प्रवृत्ति थी और एक प्रकार का धार्मिक पुनरुत्थान भी। इस प्रवृत्ति का समानान्तर स्थितियाँ राजनैतिक जीवन में भी देखी जा सकती हैं।

## दादूपंथ के कवि

रज्जब जी—सन्त सम्प्रदायों में कबीरपंथ के बाद सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण सम्प्रदायों में से एक दादू-पंथ है। दादू का व्यक्तित्व एवं महत्त्व लगभग कबीर

जैसा ही है। दादू के सैकड़ों शिष्य थे, उनमें से तीन—रज्जब जी, सुन्दरदास एवं जगन्नाथ प्रमुख हैं। इनमें से प्रथम दो का कार्यकाल विक्रम की १८वीं सदी के पूर्वार्ध तक रहा है।

रज्जब जी का जन्म सांगानेर के एक प्रतिष्ठित पठान वंश में सं. १६२४ में हुआ था। रज्जब अली खाँ इनका वास्तविक नाम था। रज्जब जी के विरक्त हो जाने के बारे में एक बड़ी विचित्र किंवदंती है। इस किंवदन्ती के अनुसार २० वर्ष की वय में तरुण रज्जब अली खाँ अपना विवाह करने के वर वेश में सांगानेर से आमेर जा रहे थे। रास्ते में दादू जी से साक्षात्कार हो गया। दादू ने उनके मन को इतना प्रभावित किया कि तत्काल विवाह का विचार छोड़ कर उन्होंने उनका शिष्यत्व ग्रहण कर लिया तथा दादू के साथ ही रहने लगे। रज्जब जी के बारे में यह भी प्रसिद्ध है कि आजीवन वे दूल्हे के वेश में ही रहे। वे कहा करते थे कि जिस वेश ने सद्गुरु के दर्शन कराकर उचित राह पर लगा दिया, उसे छोड़ना उचित नहीं है। मध्यकाल के सभी कवियों में हमें गुरु के प्रति आदर का भाव प्राप्त होता है, परन्तु रज्जब जी जैसी निष्ठा के दर्शन कम ही होते हैं। दादू दयाल जी की मृत्यु का इन्हें बहुत कष्ट हुआ था। उनकी मृत्यु के पश्चात कहा हुआ रज्जब का यह वाक्य प्रसिद्ध है

दीन दयाल दियो दव दीनो, दादू सो दौलत हाथ सो लीनी।
रोप अनीतन सो जु कियो हरि, रोजी जु रज्जब की जग छीनी।[1]

रज्जब जी की बानी ज्ञान सागर प्रेस बम्बई में सम्वत १६७५ में प्रकाशित हो चुकी है। इसमें १९४ अंगों में विभाजित उनकी ५४२८ साखियाँ हैं।[2] तथा २१८ पद, ११६ सवैये, ८ अरिल्ल, ८६ छप्पय तथा कुछ मिश्रित छन्दों की फुटकर कविताएँ भी संगृहीत हैं। कुछ अन्य छोटी छोटी रचनाएँ भी इस ग्रन्थ में प्रकाशित हैं। इस बानी के अतिरिक्त उन्होंने दो अत्यन्त महत्वपूर्ण ग्रन्थों का सम्पादन भी किया है। दादू जी की रचनाओं का संकलन सम्पादन 'अंगवधू' के नाम से एवं विभिन्न महात्माओं की रचनाओं का संकलन 'सर्वंगी' के नाम से रज्जब ने किया है। सर्वंगी अत्यधिक महत्वपूर्ण ग्रन्थ है। इससे जहाँ उस समय के सन्तों की वाणियों का सामाजिक रूप से पता चलता है, वहाँ रज्जब जी की उदारता वाली विचारधारा भी प्रकट होती है।

रज्जब जी के साहित्यिक महत्व का आकलन करते हुए आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने कहा है— "रज्जबदास निश्चय ही दादू के शिष्यों में सबसे

1. परशुराम चतुर्वेदी, उत्तरी भारत की सन्त-परम्परा, पृ. ४२५।
2. वही, सन्त काव्य, पृ. २१४ पर दी गई संख्या के आधार पर।

अधिक कवित्व लेकर उत्पन्न हुए थे। उनकी भाषा में राजस्थानीपन और मुसल मानीपन अधिक है तथा यद्यपि नाम्प्रदायिक काव्य गुण का सम प्रभाव है फिर भी एक आश्चर्यजनक विचार प्रौढ़ता वक्तृत्व और स्वाभाविकता है। और नाम जिसका कई पन्थ में कहते हैं रज्जब उस तत्त्व को मध्य हो छोटे छोटे दोहों में कह जाते हैं। इनके वक्तव्य विषय भी वही हैं जो साधारणत निर्गुण भावा पन्न साधकों के होते हैं पर साफ और सहज अधिक।[1] ऐसा लगता है कि रज्जब जी कथा-वार्ता की शैली के ममज्ञ थे इसी कारण दृष्टान्तों के बड़े मार्मिक प्रयोगों द्वारा एक प्रकार की नाटकीयता की स्थापना उन्होंने अपने काव्य में की है।

थकित होत पाको सुमन ज्यू कण हांडी माहिं।
माया कूब ऊथल निहचल वठ नाहिं।

मुसलमान होने के कारण सम्भवत वे सूफी प्रभाव को अधिक स्वाभा विक रूप में ग्रहण कर सके थे, इसी कारण उनके काव्य में प्रेम का वर्ग अति रिक्त रूप में तीव्र एवं प्रवाहशील है। विरहिणी की मर्मान्तक वेदना को चित्रित करने वाला पद नीचे हम उद्धृत कर रहे हैं—भाषा का राजस्थानी रंग भी उल्लेख्य है

म्हारो मंदिर सूनो राम बिन बिरहिण नींद न आवे रे।
पर उपगारी नर मिले, कोई गोविन्द आन मिलावे रे।
घती बिरहिण चित में आज अविनासी नहिं पावे री।
बहु वियोग जाग निसबासर बिरहा बहुत सतावे री।
बिरह कियो बिरहिणी बौरी घर बन कछु न सुहावै रे।
दह दिसि व्याकुल भयो चित चकरित कौन दसा बरसावे रे।
ऐसा सोच पड़या मन माहीं समझि समझि घू घावे रे।
बिरहबान घटि अंतर लाग्या घायल ज्यूं घूमावे रे।
बिरह अगिनि तनपिंजर छीना पिव कू कौन सुनावे रे।
जन रज्जब जगदीस मिलन बिन पल पल बरस बिहावे रे।

विरह के महत्त्व को प्रतिपादित करने वाला निम्नलिखित दोहा तो उनकी सूफी भावना एवं भावना को ही व्यंजित करता है

---

१ हजारी प्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य पृ० १६०।
२ संत काव्य पृ० ५८२।
३ कल्याण संतवाणी अंक, पृ० २५०।

दरद नहीं दीदार का, तालिब नाहीं जीव।
रज्जब विरह वियोग बिन कहा मिलै सो पीव।

रज्जब की मृत्यु सम्वत १७४६ में मानी जाती है। इस प्रकार उन्हें १२२ वर्ष की लम्बी आयु मिली थी।

### सुन्दरदास

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने अपने साहित्य के इतिहास में सुन्दरदास के महत्त्व का स्थापन करते हुए कहा है "निर्गुणपंथियों में ये ही ऐसे व्यक्ति हुए हैं जिन्हें समुचित शिक्षा मिली थी और जो काव्य कला की रीति आदि से परिचित थे। अतः इनकी साहित्य रचना साहित्यिक और सरस है। भाषा भी काव्य की मँजी हुई ब्रजभाषा है। उन्होंने सिद्धहस्त कवियों के समान बहुत से कवित्त और सवैये रचे हैं। संत तो ये थे ही पर कवि भी थे इससे समाज की रीति नीति और व्यवहार आदि पर भी पूरी दृष्टि रखते थे।"[1]

ऐसे महत्त्वपूर्ण व्यक्ति सुन्दरदास का जन्म वैश्य कुल में जयपुर राज्यान्तर्गत द्यौसा नामक कस्बे में सं० १६५३ चैत्र शुक्ल ९ को हुआ था। ६ वर्ष की आयु में ही इनके पिता ने दादू जी के चरणों में डालकर इनको दीक्षा दिला दी थी। उसके बाद से अधिकांशतः वे दादू जी के पास ही रहने लगे। जगजीवन जी इनके ज्येष्ठ गुरुभाई थे और वे स्नेहपूर्ण ढंग से सम्प्रदाय की साधना का मर्म उनके सम्मुख उद्घाटित करते चलते थे। दादू की मृत्यु के पश्चात् वे जगजीवन जी के प्रयत्नों से संवत् १६६३ में विद्याध्ययन के लिए काशी आये। काशी में विविध शास्त्रों का गंभीर अध्ययन करके सं० १६८२ में वे फतेहपुर (शेखावाटी) लौट आये। काशी से लौटने के बाद उन्होंने लगभग १२ वर्ष योगाभ्यास किया तथा फिर तमाम देशों का पर्यटन कर अनुभव प्राप्त करते रहे। योगाभ्यास एवं देशाटन से प्राप्त अनुभव उनके काव्य में स्पष्ट उपलब्ध हो जाते हैं। घूमघाम कर वे फिर सांगानेर (रज्जब जी की जन्मभूमि) चले आये। रज्जब जी के प्रति इनके मन में अत्यधिक स्नेह एवं आदर का भाव था। कहा जाता है कि संवत् १७४६ में रज्जब जी की मृत्यु की वेदना में ही इन्होंने अपने प्राण त्याग दिए। इस प्रकार सं० १७४६ ही उनका भी मृत्यु संवत् है।

सुन्दरदास द्वारा रचित साहित्य का परिमाण विशाल है। दो भागों में प्रयत्न सुरुचिपूर्ण ढंग से सम्पादित करके इनकी रचनाओं का संग्रह 'सुन्दर ग्रन्थावली' के नाम से पुरोहित हरिनारायण शर्मा ने प्रकाशित कराया है। उनमें

---

१ आचार्य रामचन्द्र शुक्ल हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० ८१ ८२।

सकलित छोटे बडे ग्रन्थो की सख्या ४२ है परन्तु ज्ञान समुद्र एव सुन्दर विलास ही आकार एव महत्त्व दोनो ही मे बडे है। ज्ञान समुद्र मे पाँच उल्लास या अध्याय है जिनमे श्रवण गुरु नवधा भक्ति अष्टाग योग सश्वर साख्य मत एव अद्वैत ब्रह्म ज्ञान का पाण्डित्यपूर्ण निरूपण किया गया है। ग्रन्थ पूर्ण रूपेण सिद्धान्तपरक कहा जा सकता है। सुन्दर विलास मे सन्तो द्वारा निरूपित विषयो एव आत्मानुभूतियो का ललित एव काव्यात्मक शैली मे वर्णन किया गया है। इस ग्रन्थ को सवैया भी कहा गया है। इसमे कुल ५६३ छन्द है। प० परशुराम चतुर्वेदी जी ने उनके सम्बन्ध मे रज्जब जी से तुलना करते हुए एक टिप्पणी दी है। उसमे कहा है – अपनी विद्वत्ता मे ये अपने गुरुभाई रज्जब जी से भी बढ़े चढे थे और साहित्यिक प्रवीणता भी इनमे उनसे अधिक थी।' पण्डित हजारी प्रसाद द्विवेदी के अनुसार जब कभी वेदान्त का तत्त्वज्ञान छोड कर ये अन्य विषयो पर लिखते थे तब निस्सन्देह रचना उत्तम कोटि की होती थी।

सुन्दरदास की इन दार्शनिक योगपरक रचनाओ से हमारे आलोच्य विषय का सम्बन्ध नही है। प्रस्तुत प्रसग मे वे अनावश्यक ही कही जायगी। परन्तु जहाँ पर प्रेम और भक्ति की अनुभूतिप्रवण कलात्मक रचनाए उन्होने की हैं वे हमारे लिये अवश्य ही प्रासगिक एव विवेचनीय हैं। नीचे हम उनकी ऐसी ही कतिपय रचनाए उद्धृत कर रहे है। निम्न दोहे मे प्रेम एव अनन्यता के साथ ही व्याकुलता की भी अनुभूति छिपी हुई है

प्रीतम मेरा एक तू सुन्दर और न कोइ।
गुप्त भया किस कारने काहि न परगट होइ।

निम्नाकित सवैये मे उन्होने प्रेम का शरीर एव चित्तवृत्तियो पर पडने वाला प्रभाव स्पष्ट किया है। इस पराभक्ति की अवस्था मे उनके अनुसार नवधा भक्ति में भक्ति करने का भी अवकाश शेष नही रहता। प्रेमाभक्ति की यह परिभाषा भी है और उसका व्यावहारिक रूप भी

प्रेम लग्यो परमेसर सों तब भूलि गयो सब ही घरबारा।
ज्यों उनमत्त फिरै जित ही तित नेकु रही न सरीर सभारा।
सांस उसास उठै सब रोम चलै दृग नीर अखडित धारा।
सुन्दर कौन करै नवधा विधि छाकि परयो रस पी मतवारा।'

१ सन्त काव्य पृ० ,८५।
२ हिन्दी साहित्य पृ० १४६।
३ ज्ञान समुद्र भक्ति निरूपण, ,८।

न लाज कानि लोक को न वद को कह्यो कर ।
न सक भूत प्र त को न दव यस ते डरे ।
सुने न कोन ओर की द्रसे न ओर इच्छना ।
कह न कहू ओर बात भक्ति प्र म लच्छना ।[1]

गापी भाव ओर इस प्र मा भक्ति का समानता ओर एकता दिखात हुए भी उ होन कहा है कि

प्रम अधीनो क्यो डोल क्यो की क्यो ही बानी बोल ।
जसे गोपी भूली दहा ता कौं चाह जासो नेहा ।[2]

उनक समस्त पाण्डित्य कलात्मकता काव्यकारिता एव व्यापक अनुभव का स्वाकार करत हुए भी हम यह कहन म सकाच नहा है कि आत्मानुभूति की जिस तीव्रता क दशन हम दादू जक जा म हात है उसका सुन्दरदास म अपेक्षाकृत अभाव है । परन्तु फिर भी व हमार आलाच्य युग क कुछ अत्यधिक महत्वपूण एव श्र ष्ठ कवियो म स हैं ।

## सतनामी सम्प्रदाय क कवि

### जगजीवन दास

सतनामा सम्प्रदाय का कोटवा शाखा क पुन सगठनकर्ता जगजावन दास जा का जम स० १७२७ माना जाता है तथा इनका दहान्त स० १८१८ म हुआ था । व बाराबका जिल क सरदहा नामक गाव क रहन वाल थ जा कोटवा स ४ मोल दूर है । जगजावन दास जा यावतजीवन गृहस्थी म हा रह । इन्होंने परमात्मा का अधिकतर सत्त या सत्य कहा है उसा क प्रति अपनी भक्ति प्रदर्शित का है । शरणागति एव प्रभुकृपा का इस सम्प्रदाय म बहुत अधिक महत्त्व है । उनक काव्य की भाषा यद्यपि अवधा है पर कहीं-कहा ब्रज क भी प्रयाग उनम उपलब्ध हो जात हैं । यत्र-तत्र उनम सूफा भावना की झलक भी मिल जाता ह । उनका एक पद इस प्रकार है

पपिहै पीय पुकारेउ पछिन आग रोय ।
तीनि लोक फिरि आयउ बिन दस सब्यो न कोय ।
जोगिन ह्व जग ढूढ़उ पहिरयों कुडल कान ।
पिय को अन्त न पायउ खाजत जनम सिरान ।

---

१ ज्ञान समुद्र भक्ति निरूपण ८ ।
२ वही वही ४१ ।

जगजीवन दास के रचे हुए सात ग्रन्थ कहे जाते हैं जिनमें से ज्ञान सागर प्रकाशित हो चुका है। अन्य ग्रन्थों के नाम हैं —प्रथम ग्रन्थ ज्ञान प्रकाश आगम पद्धति भटटा प्रलय प्रेम पथ और अघ विनाश।

दूलनदास

सत्तनामी सम्प्रदाय की कोटवा शाखा के पुन सगठनकर्ता जगजीवन साहब के शिष्य दूलनदास का जन्म लखनऊ जिले के समसी ग्राम में स० १७१७ माना जाता है। मृत्यु आपकी सवत १८३८ में हुई थी। ये एक जमीदार कुटुम्ब में उत्पन्न हुए थे और जीवन का अधिकांश भाग गृहस्थ रूप में जमीदारी की व्यवस्था करते हुए बिताते रहे। इस सासारिक जीवन के बावजूद उन्होंने अपना जीवन बड़े सादे ढंग से बिताया एवं आध्यात्मिक चिन्तन में सदैव लीन रहे। जीवन के अन्तिम भाग में अपना साधनात्मक जीवन रायबरेली जिले में एक गाँव में बस कर व्यतीत करते रहे।

अवधी भाषी प्रदेश में उत्पन्न दूलनदास के लिए यह स्वाभाविक ही था कि वे अवधी में काव्य रचना करते। फिर भी व्रजभाषा में उनके कुछ-न-कुछ पद अवश्य प्राप्त हो जाते हैं यद्यपि इनमें भी पूर्वीय प्रयोगों की प्रचुरता रहती है। सन्त दूलनदास के सम्बन्ध में एक बात विशेष रूप से ध्यान देने योग्य है कि यद्यपि वे निर्गुणमार्गी सत्तनामी सम्प्रदाय के अनुयायी थे पर उनकी अभिव्यक्तियाँ सगुण भाव के रंग में पूरी तरह रंगी हुई हैं। उन्होंने सगुण लीला के अनेक प्रसगों का बहुधा उल्लेख किया है। परन्तु वे उन घटनाओं या लीलाओं की ओर आकृष्ट हुए हैं जो प्रभु के रक्षक, शरणागत प्रतिपालक दीनबन्धु रूप को स्पष्ट करती हैं। गजेन्द्र मोक्ष द्रौपदी लाज रक्षा आदि प्रसगों का उन्होंने कृतज्ञ एवं आतुर भाव से उल्लेख किया है। इस प्रकार सगुण भक्तों का उन पर प्रभाव पड़ रहा था। उनका गजेन्द्र मोक्ष का पद इस प्रकार है

जब गज अरध नाम गुहरायो।
जब लगि आव दूसर अच्छर, तब लगि आपुहि धायो।
पाय पियादे में करुनामय गरुड़ासन बिसराय।
धाइ गजहि गोद प्रभु लीन्हों आपनि भक्ति दिढ़ाय।[1]

इस प्रकार उन्हें दास भाव का भक्त माना जा सकता है।

---

१ कल्याण सन्तवाणी अंक पृ० २२८।

## शुक सम्प्रदाय के कवि

### चरणदास

शुक सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापक स्वामी श्यामचरण दास का प्रारम्भिक नाम रणजीत था। भाद्रपद शुक्ल ततीया स० १७६० को इनका जन्म भागर वश म हुआ था।[1] भागवत कथा के गायक शुकदेव मुनि को य अपना गुरु मानते थे तथा सरस माधुरी जी के अनुसार १९ वर्ष की अवस्था म ही उन्होंने गुरुदीक्षा ले ली थी। सभवत प्रारम्भ म वे योग साधना म लगे रहे परन्तु उसमे मन नही भरा और सम्वत १७६३ म ब्रज चले आये यहाँ पर प्रेमाभक्ति के नीरव जन ने उन्हे सन्तुष्ट किया। एक स्थल पर उन्होंने लिखा है

> चार बेद किये व्यास ने अर्थ विचार विचार।
> ता म निकसी भक्ति ही रामनाम तत सार।

यह बात सूचित करती है कि उनका मन भक्ति म ही सन्तुष्टि प्राप्त कर सका था। यद्यपि इस सम्बन्ध म यह कहना कठिन है कि पहले वे भक्ति के माग म गये हैं या योग के। परन्तु इतना निश्चित है कि उनकी रचनाओं म भक्ति योग ज्ञान का सम्मुख समयोग है। भक्ति के इस क्षेत्र म भी उन्होंने विविध विचार धाराओं का समन्वय अपनी रचनाओं म किया है। पीछे चतुर्थ अध्याय म हम इन सब बातों का विस्तृत विवेचन कर चुके हैं। साधनागत इन समन्वयों के अतिरिक्त नैतिक शुद्धता सदाचार आदि को भी उन्होंने पर्याप्त स्थान दिया है।

सन्त चरणदास के ग्रन्थों के बारे म कुछ विवाद है। कुछ लोग इनके १५ या १७ ग्रन्थ मानते हैं। १८ ग्रन्थों का एक संग्रह श्री वेंकटेश्वर प्रेस बम्बई म प्रकाशित हो चुका है। लखनऊ के नवलकिशोर प्रेस म इनके ग्रन्थों का संग्रह भक्ति सागर के नाम से प्रकाशित हुआ है। उसम निम्नलिखित ग्रन्थ संगृहीत हैं —ब्रज चरित्र अमरलोक अखण्ड धामवर्णन धर्म जहाज ज्ञान स्वरोदय अष्टांग योग पंचोपनिषद् सन्देह सागर भक्ति पदारथ वर्णन मन विरक्त करन सार गुटका ब्रह्म ज्ञान सागर भक्ति सागर। इसके अतिरिक्त उदयपुर के सरस्वती भंडार पुस्तकालय म इनके हस्तलिखित ग्रन्थों की प्रामाणिक सूची उपलब्ध है।[2]

---

१ भक्ति-सागर म सरसमाधुरी द्वारा वर्णित चरणदासावतार पृ० ६ (नवलकिशोर प्रेस लखनऊ)।

२ डा० मोतीलाल मेनारिया राजस्थान का पिंगल साहित्य पृ० १८१।

इसमें संगृहीत ग्रन्थ लगभग वही हैं जो नवल किशोर प्रेस के संग्रह में हैं। अपने ग्रन्थ लेखन का रचना संग्रह सम्वत उन्होंने एक स्थान पर सम्वत १७८१ बताया है। निर्गुण और सगुण भक्ति दोनों को सूचित करने वाली हम इनकी दो रचनाओं को उद्धृत कर रहे हैं। प्रथम रचना निर्गुण प्रेमप्रतीक भावधारा के अन्तर्गत परिगणनीय है

> गदगद वाणी कंठ में आंसू टपकें नैन।
> वह तो विरहन राम की तड़फत है दिन रैन।
> हाय हाय हरि कब मिलें छाती फाटी जाय।
> ऐसा दिन कब होवगा दरसन करूं अघाय।
> पीव कहो के मत कहो वह तो पी की दास।
> पी के रंगराती रहे जग सूं होय उदास।
> आज्ञाकारी पीव की रहै पिया के संग।
> तन मन सों सेवा करै और न दूजो रंग।

चरणदास जी ने राधा और कृष्ण की तथा कृष्ण और गोपियों की अनेक लीलाओं का गान किया है। रास-नृत्य में निरत राधाकृष्ण का यह चित्र किसी भी युगलोपासक के लिए स्पृहणीय हो सकता है

> रास में निरत करत बनवारी।
> मुदित मनोहर रंग बढ़ावत संग वृषभानु दुलारी।
> मोर मुकुट छवि सीस विराजत नाक बुलाक सुढारी
> कर मुरली कटि काछनि काछे अलक घूंघरवारी।
> राधा जी के सीस चन्द्रिका नीलाम्बर जरतारी।
> गावें सखी स्याम स्यामा संग नवनित रूप उजारी।
> ताथिना ताथिना थेई बजत पखावज ताल बीन गति न्यारी।
> ठनन ठनन ठन नूपुर की धुनि झनन झनन झनकारी।
> चरणदास शुकदेव दया सूं पायो दरस मुरारी।[1]

चरणदास के अनुशीलन से ऐसा ज्ञात होता है कि वे बहुश्रुत और बहुपठित व्यक्ति थे। उनके काव्य में यद्यपि कृत्रिम भावकारिता का स्थान नहीं है परन्तु फिर भी अभिव्यंजनागत चमत्कारों का उनमें नितान्त अभाव नहीं है। दो

---

1 चरणदास भक्ति सागर पृ० २५६-२५७।

सीधी सादी सरल शैली में उन्होंने अपने कथ्य को उपस्थित किया है। ब्रज के अतिरिक्त उनकी भाषा में राजस्थानी पंजाबी एवं रेख्ता के भी प्रयोग हैं। प्रेम और भक्ति के प्रसगों में उनकी वाणी में एक अतिरिक्त भास्वरता आ जाती है।

## सहजो बाई

सहजो बाई महात्मा चरणदास की शिष्या थी तथा संवत १८०० में वे वर्तमान थी।[1] उनका रचनाकाल १८वी शती का अन्तिम भाग एवं १९वी शती का प्रथम चरण माना जा सकता है। साधना एवं भावात्मकता की दृष्टि से सहजो बाई के काव्य में निष्ठा की एक दीप्ति प्राप्ति होती है। अपने गुरु के प्रति उनके मन में अगाध निष्ठा थी

निश्चय यह मन डूबता मोह लोभ की धार।
चरनदास सतगुरु मिला सहजो लाई उबार।[2]

सहजो बाई के काव्य में साधनानुभूति की तीव्रता और निष्ठा के साथ ही जीवन के अनुभव एवं काव्य की चामत्कारिकता भी सजायी हुई है। उन्होंने सांसारिक कष्टों के प्रभावशाली चित्र उपस्थित करते हुये प्रभु भक्ति का उपदेश दिया है। यह भी कवयित्री की काव्य कुशलता एवं कल्पनाशक्ति का प्रमाण है। यों तो संसार की असारता स्वीकार सभी संतों ने आध्यात्मिक पथ की ओर मन को मोड़ना चाहा है परन्तु उस असारता का काव्य की परिपाटी पर जो बिम्बग्रहण होना चाहिए उसे करने में यों तो अधिकांश सत असफल हुए हैं अथवा उनकी प्रवृत्ति उस ओर नहीं रही है। परन्तु सहजोबाई ने मनुष्य के जीवन में नरक मृत्यु तक के अनन्त कष्टों के मार्मिक चित्र उपस्थित किये हैं। अर्थ सम्बन्धी कष्ट का एक चित्र देखिए

द्रव्यहीन भटकत फिरे ज्यों सराय को स्वान।
भिड़कि दियो जेहि घर गया सहजो रह्यो न मान।

सहजोबाई ने प्रेम मार्ग के भी अनेक मार्मिक वर्णन किये हैं —

---

१ सहजोबाई की बानी बेल्वेडियर प्रेस प्रयाग में सहजोबाई का जीवन चरित्र।

२ वही पृ० ? ।
सहजोबाई की बानी पृ० २६ दोहा सं० ७८।

प्रेम दीवाने जो भये प्रीतम के रंग माँहि।
सहजो सुधि बुधि सब गई तन की सोधी नाँहि।
प्रेम दीवाने जो भये पलटि गयो सब रूप।
सहजो दृष्टि न आवई कहा रंक कहा भूप।
प्रेम दीवाने जो भये कहें बहकते बैन।
सहजो मुख हाँसी छुटै कबहूं टपकैं नैन।[1]

दया बाई

दयाबाई सहजो बाई की गुरु बहिन तथा महात्मा चरणदास की शिष्या थी। इसीलिए इनका भी समय १८ वीं शताब्दी का प्रथम भाग माना जा सकता है। दयाबाई में लगभग वही प्रवृत्तियाँ हमें मिलती हैं जिनकी चर्चा हम सहजोबाई के प्रसंग में कर चुके हैं। बल्कि उनमें अपेक्षाकृत भावावेग का प्राबल्य अधिक है। उनके कुछ उद्गार भावोद्गार रचयिता एवं मीरा के समकक्ष रखे जा सकते हैं। कतिपय उदाहरण निम्नलिखित हैं

जनम जनम के बीछुरे हरि ! अब रह्यो न जाय।
क्यों मन कूं दुख देत हो विरह तपाय तपाय।
काग उड़ावत थक कर नैन निहारत बाट।
प्रेम सिंधु में परयो मन, ना निकसन को घाट।
बौरी ह्वै चितवत फिरूँ हरि आवै केहि ओर।
छिन उठूं छिन गिरि परूँ राम दुखी मन मोर॥[2]

दयाबाई के काव्य में सहजता एवं स्वाभाविकता का गुण बड़ी मात्रा में है। विद्वत्ता एवं व्यापक जीवनानुभवों के स्थान पर सहज पारिवारिक चित्रों के माध्यम से उन्होंने अपनी बात कही है। उन्होंने भगवान् और भक्त के मध्य माता एवं पुत्र का संबंध भी उपमान के रूप में उपस्थित किया है

नहिं संजम नहिं साधना नहिं तीरथ व्रत दान।
मात भरोसे रहत है ज्यों बालक नादान।
लाख चूक सुत से परै सो कुछ तजि नहिं देह।
पोष चुचक ले गोद में दिन दिन दूनों नेह।[3]

---

१ सहजोबाई की बानी पृ० ६ दोहा सं० ३४४।
२ दयाबाई कल्याण संतवाणी अंक पृ० ३१।
३ वही वही पृ० ३१।

## बावरी पंथ के कवि

### यारी साहब

बावरी सम्प्रदाय के अनुयायी यारी साहब का पूरा नाम यार मुहम्मद था। अपने सांसारिक जीवन में वे संभवतः एक सम्पन्न थे तथा उस वैभव को छोड़कर उन्होंने फकीराना वेश अपनाया था। परशुराम चतुर्वेदी का अनुमान है कि वे प्रारंभ में सूफी थे परन्तु बाद को बावरी पंथ के बीरू साहब के सम्पर्क में आने पर संत मत में दाखिल हो गये थे।[1] यारी साहब की एक रचना रत्नावली नाम से बेलवेडियर प्रेस से प्रकाशित हो चुकी है उसके सम्पादक के अनुसार वे संवत १७२५ से १७८० के बीच वर्तमान रहे होंगे परन्तु परशुराम जी का अनुमान है कि अठारहवीं शती के मध्य भाग में उनका स्वर्गवास हो गया होगा।[2] उनकी समाधि दिल्ली नगर में अब भी वर्तमान है।

यारी साहब के काव्य के बारे में अपना मत प्रकट करते हुए परशुराम चतुर्वेदी ने कहा है कि उनकी पंक्तियों में तल्लीनता एवं निर्द्वन्द्वता के भाव विशेष रूप में लक्षित होते हैं और अनुमान होता है कि ये सदा किसी ऊँचे भाव स्तर पर रहा करते थे। यारी साहब चूँकि तम गुण के भी निकट सम्पर्क में रह चुके थे इसलिए उनके काव्य में प्रेम का एक मार्मिक सौष्ठव प्राप्त होती है। यह हम पहले भी कह चुके हैं कि निर्गुणिया एवं सूफियों की प्रेम पद्धति लगभग समान होती है। कहानी का आवरण हटा देने के बाद शुद्ध प्रेमानुभूति ही दोनों में अवशिष्ट रहता है। यारी साहब के निम्न पदों में हम प्रेम की यही मार्मिकता मिलती है। प्रथम छन्द विरहिणी आत्मा का उद्घाटन है एवं द्वितीय में प्रेमानुभूति में पगी आत्मा का अभिलाषा व्यक्त हुई है

> बिरहिनी मंदिर दियना बार।
> बिन बाती बिन तेल जुगति सों बिन दीपक उजियार।
> प्रान पिया मेरे घर आया रचि पचि सेज सवार।
> सुखमन सेज परमतत रहिया पिय निरगुन निरकार।
> गावहु री मिलि आनंद मंगल यारी मिलि कै यार।
>
> —रत्नावली शब्द सं० १

---

१ परशुराम चतुर्वेदी उत्तरी भारत की संत परम्परा पृ ७८।
२ वही पृ ३८।

हौं तो सखी पिया सग होरी।
दरस परस पतिबरता पियाकी छवि निरखत भई बौरी।
सोरह कला सपूरन देखौ रवि ससि भे इक ठौरी।
जब तें दृष्टि परो अविनासी लागो रूप ठगोरी।
रसना रटत रहत निसिवासर नन लगो यहि ठौरी।
बहू यारी भक्ती कर हरि को कोई कहै सो कहो री।

—रत्नावली ना म० २।

धनवदास

यारी साहब के पाँच प्रमुख शिष्यों में से एक धनवदास थे। उनकी एक छोटा सी पुस्तिका 'शब्द प्रकाश' के नाम से प्रकाशित हो चुकी है। इस पुस्तक की भूमिका में इन्हें सवत १७१० से १८२७ के मध्य में स्वीकार किया गया है।[1] परन्तु यदि परशुराम चतुर्वेदी का यह अनुमान ठीक है कि यारी साहब का रचना काल १८ वीं शती का पूर्वार्द्ध था तो फिर धनवदास का समय अधिक से अधिक १८ वीं शती का उत्तरार्द्ध माना जा सकता है। प्रेम एवं पति-पत्नी के प्रतीक का प्रयोग धनवदास जी ने भी किया है

अविनासी दूलह बने मन मोह्यो जा को निगम बतावे नेन।
निरकार निरअक निरजन निर्विकार निरलेस।
अगद अजोनि भवन भरि पायो सतगुरु के उपदेस।

मारवाड़ी राजस्थानी शब्दों के प्रयोग के समेत कुछ पंक्तियाँ इस प्रकार हैं

पिय प्यारे रूप भलाना हो।
प्रेम ठगौरी मन रह्यो चित धाम बिकानी हो।
नवर कमल रस चाखियया सुख स्वाद बखानी हो।
दीपक ज्ञान पतग सों मिलि जोति समानी हो।[2]

बुल्ला (बूला) साहब

यारी साहब के एक अन्य प्रमुख शिष्य बुल्ला साहब थे। इन्होंने बावरी पंथ का प्रचार पूर्वी क्षेत्रों में किया था। गाजीपुर जिले में भुरकुड़ा ग्राम इनका मुख्य केन्द्र था। इनके बारे में प्रसिद्ध है कि वे कुनबी या कुरमी जाति के थे तथ

1 शब्द प्रकाश (बेलवेडियर प्रेस प्रयाग) जीवनचरित्र पृ० ४।
2 वही पृ० ४।
3 वही ६।

यारा साहब क सम्पक म आकर वराग्य क क्षत्र म आ गय थ तथा शीघ्र ही पहुँचे हुए सन्तो म उनकी गिनती होन लगी थी। परशुराम चतुर्वेदी क अनुसार उनका जन्म सवत १६८६ म हुआ था तथा मत्यु १७६६ म। वल्ला साहब की रचना शब्द सार क नाम स बेलवडियर प्रस प्रयाग स प्रकाशित हुई है। इनकी रचनाओ म भी अपन गुरु क ही समान प्रम प्रधान प्रधान भक्ति भावना का प्रकाशन हुआ है। नीचे जो पद हम उद्धत कर रह हैं उसम स यदि कुछ भवन जस कुछ शब्द निकाल दिये जाय तो यह कहना कठिन हो जायगा कि यह किसी गोपी का वचन है अथवा निर्गुण मार्गी भक्त का उद्गार। पद इस प्रकार है

आली आज कि रग प्रीति मन भावे।
गाय बजावत हसत हसावत सब रस लेय मनावें।
जन बुल्ला हरि चरन मनाव निरखि सुरति गति आपु मैं पावें।
—शब्द सार पृ० १५।

हरि हम देख्यो ननिन बीच तहा बसत धमारि कीच।
आदि अन्त मधि बन्यो बनाय निरगन सरगुन दोनो भाय।
चौन्हेव तिन्ह को लियो लगाय अनबूझे रहिगो मुह बाय।
सुन्न भवन मन रह्यो समाय तह ऊठत लहरि अन त आय।
जगमग जगमग है अजोर जनबुल्ला है सबक तौर।
—शब्दसार पृ १८।

आठ पहर चौसठ घडी भरो पियाला प्रम।[1]
बुल्ला कहै विचारि क इहै हमारो नेम।

या अपन प्रियतम को उन्होन नित्य एक रस तथा सवगुणसम्पन्न बताया भी है।

ना वह टूट ना वह फूट ना कबहीं कुम्हिलाय।[2]
सबरसो गण आगरो मोप बरनि न जाय।
(तुलनाय शृंगार कृष्ण स।)

गुलाल साहब

बुल्ला साहब और गुलाल साहब क मध्य बडा विचित्र सम्ब ध रहा है। कहत है कि अपन लौकिक सामाजिक जीवन म गुलाल साहब मालिक

१ बुल्ला साहब का शब्द सार साखी २ पृ० ।
२ वही साखी पृ ।

थे और बूला साहब (बुलाकीराम) नौकर। परन्तु जब बुलाकी राम सत मत म दीक्षित होकर बूला साहब बन गये तब गुलाल साहब ने भी उनसे सत मत की दीक्षा ली और वे उनके प्रमुख शिष्यो म से गिने गये। गुलाल साहब की बानी भी बेलवेडियर प्रेस प्रयाग से प्रकाशित हो चुकी है। इसके अतिरिक्त ज्ञान गुष्टि और राम सहस्रनाम भी कहे जाते है। गुलाल साहब का समय भी स० १७५० से लेकर स० १८१७ तक माना जाता है। भुरकुडा की गद्दी पर वे स० १७९५ से लेकर स० १८१७ तक आसीन रहे।[1] इनकी रचनाओ म भाषा का स्वर पूर्वी रचनाओ का है। परन्तु ब्रजभाषा के प्रयोग भी उनकी रचनाओ म प्राप्त होते है। इनकी रचना एव प्रेमवृत्ति का प्रकाशन एक पद नीचे उद्धृत कर रहे है

> राम चरन चित अटको।
> सहज सरूप भेल जब की हेया प्रेम लगन हिय लटको।
> लागि लगन हिय निरखि निरखि छबि सुधि बुधि बिसरी उर के नयन।
> उठत गुंज नभ गरजि दसहु दिसि निरपट झरत रतन।
> भयो है मगन पूरन प्रभु पायो निमल निरगुन सत सटनो।
> कह गुलाल मेरे वही लगन है उलटि गयो जस नटनो।[2]

भोजपुरी अवधी मिश्रित ब्रजभाषा म प्रभु अनुग्रह पर विश्वास प्रकट करने वाली ये पक्तिया भी द्रष्टव्य हैं

> यह मन चचल चोर अन्याई
> भक्ति न आवत एक छिना।
> कृपा कियो प्रभु दृष्टि निहार या।
> सब कहि लागि रहल को ना।[3]

---

१ परशुराम चतुर्वेदी उत्तरी भारत की सत परम्परा पृ० ४८४।
२ सन्त काव्य सतबानी भाग २ पृ० २२२।
३ वही पृ० २२८।

## १८वीं शती के कतिपय अ य ब्रजभाषा का य की रचना करने वाले सत कवि

### मलूकदास

मलूकदास का ज म सवत १६२१ म इलाहाबा के क ा नामक ग्राम म हुआ था। जाति स ये खत्री तथा पेश म यवसायी थे। प्रारम्भ स ही य कोमल प्रकृति क थे। तथा बहुत कम आयु म हा य वराग्य की ओर आकर्षित हो गय थ। लड़कपन स ही य साधुओ का स्वागत और सत्सग किया करत थ। उ होन तीर्थाटन भी किया था तथा सबस अधिक महत्त्वपूर्ण बात यह है कि गुरु स दीक्षा लन क उपरान्त भी यावज्जीवन गृहस्थ ही बन र । इनकी मत्यु सवत १७२६ म हुई थी। मलूकदास क रचे हुए नौ ग्र थ परशुराम चतर्वेदी न बताए है जिनक नाम स प्रकार है [१]

(१) ज्ञान बोध (२) रतन खान (३) भक्त व छावली (४) भक्त विरुदावली (५) पुरुष विलास (६) राम अवतार लीला (७) ध्रुव चरित (८) बालक लीला (९) रामावतार लीला।

मलूकदास का एक दोहा ससार म प्रसिद्ध है

> अजगर कर न चाकरी पछी कर न काम।
> दास मलूका कह गये सबके दाता राम॥

परन्तु मलूकदास आलस्य का उपदेश कभी नही देना चाहत। वास्तव म उन्ह ई वर और उसक अस्तित्व पर बहुत अधिक विश्वास था। यद्यपि व सत मतानुयायी एव निगुण उपासक थ परन्तु भावना क आवेग म निगु ण क ब धनो का त्याग कर एव परमेश्वर स अपना निजी सम्बन्ध स्थापित कर लेत हैं। दय एव विनय क भाव की व्यजना करन वाला उनका य सवया स बात का स्पष्ट करने म समथ है

> दीन दयाल सुनी जब त तब त हिय म कुछ एसी बसी है।
> तरो कहाय क जाऊ कहाँ मैं तरे हित की तब कसी है।
> तरोई एक भरोसो मलूक को तरे समान न दूजो जसो है।
> एहो मुरारि पुकारि कह्यो अब मरो हसी नहि तेरी हसी है।

---

१ उत्तरी भारत की सत परम्परा पृ ८।
२ परशुराम चतुर्वेदी सतकाव्य पृ० ५८।

मलूकदास पूर्वी प्रदेश में जन्मे थे और वहीं उनका कार्यक्षेत्र रहा। इसलिए उनकी रचनाएँ पूर्वी भाषाओं के अंतर्गत आती हैं। ब्रजभाषा में उनकी रचनाएँ कम ही प्राप्त होती हैं। मलूकदास ने मलूकदासी पंथ का प्रवर्तन भी किया था।

संत तुलसीदास निरंजनी

आपका समय संवत् १७०० के आसपास है। वे राजस्थान के प्रसिद्ध निरंजनी सम्प्रदाय के अनुयायी थे तथा ऐसा प्रतीत होता है कि दर्शन तथा वेदान्त का उनका गहरा अध्ययन था। उनकी रचनाओं का एक बड़ा संग्रह डॉ० बड़थ्वाल के पास था। संत तुलसीदास ने नवधा भक्ति का वर्णन अपने सम्प्रदायानुसार किया है

तुलसी यह साधन भगति तरसौं सींची सोय।
तिन में आपत पाव्या प्रेम मुक्ति फल जोय॥[1]

परन्तु सब मिलाकर उनकी रचनाओं में भावात्मकता का अभाव मालूम पड़ता है। सिद्धान्त कथन, वैराग्य, निर्गुण उपासना आदि का ही इनमें आधिक्य है। भाषा भी मधुर एवं चामत्कारिक नहीं हो सकी है।

धरणीदास

बाबा धरणीदास का रचनाकाल १७वीं शती का अंतिम एवं १८वीं शती का प्रथम चरण था। इनके जीवन मृत्यु के संबंध का प्रामाणिक निर्णय नहीं हो सका है पर उनके ग्रन्थ प्रेम प्रगास से ज्ञात होता है कि सं० १७[illegible] में उन्होंने वैराग्य लिया था। वे छपरा के किसी कायस्थ के पुत्र थे। रामानन्द की शिष्य परंपरा में विनोदानन्द को उन्होंने अपना गुरु बनाया है। धरणीदास के शब्द प्रकाश, प्रेम प्रगास तथा रत्नावली नामक तीन ग्रन्थ कहे जाते हैं। इनमें से प्रेम प्रगास ग्रन्थ में एक प्रेम कहानी भी हुई है। इस कहानी की योजना यह बताती है कि उन पर सूफी प्रभाव की स्पष्ट छाया थी। इसके अतिरिक्त सगुण भक्तों की भाँति उन्होंने ईश्वर के दयालु दीनबंधु आदि रूप का वर्णन किया है। प्रिय एवं प्रिया (परमात्मा एवं आत्मा) के प्रकार के भाव ही रखकर प्रतिपादन आदि रूपों का भी उद्घाटन हुआ है

---

1 संतकाव्य साखी ६।

प्रभु जी अब जनि मोहि बिसारो।
असरन सरन अधम जन तारन जुग जुग विरद तिहारो।[1]

प्र म का प्रगाढ व्यजना उनक द्वारा रचित भाजपुरी क पदा म अधिक मु दर हा सकी है। ब्रजभाषा का ता प्रयाग ही उनम अत्यत विरल है।

### प्रणामी सम्प्रदाय के कवि

**प्राणनाथ**

प्राणनाथ जी प्रणामी सम्प्रदाय क सस्थापक हैं। १८ वा शता की धम साधना क क्षत्र म उनका स्थान अत्यधिक महत्त्वपूण है। उन्होन सवधम सम वय का अपूव प्रयास उस युग म किया था। कहते है कि औरगजब की धर्मान्धता से क्षु ध होकर व उस समभान दिल्ली भी गय थे परन्तु वहा पर किसी न इनकी बाता पर ध्यान नहा दिया। वहाँ स निराश हाकर प्राणनाथ जी पन्ना चल गय एव छत्रसाल का हिंदू राष्ट्रीयता क पीछे भा उनका आशीवाद रहा है। इनक सम्प्रदाय का दो मुख्य गद्दिया म आज भी एक पन्ना म है और दूसरी सूरत म। १६७५ वि० क आसपास उनका जन्म हुआ था एव सम्वत १७५१ म वे स्वगवासी हुए थ। प्राणनाथ जा क गुरु का नाम दवचन्द्र था और सम्भवत वे कृष्णोपासक हरिदासी (सखी) सम्प्रदाय क शिष्य थ। राधाकृष्ण की युगल लीलाओं क गान की शि ा उन्ह सभवत अपन सखी भावापासक गुरु स ही मिली थी। पर प्राणनाथ जी का मनाप्राण व्यक्तित्व कवल गुरु द्वारा बनाई उपासना विधि म समा नहा सका। उन्ह और भी जिज्ञासा हुई और अनक धमग्रन्था का पारायण करक उन्होन अपन लिए जो रास्ता निकाल लिया है उसका समझना दूसरा क लिए भल ही कठिन हो पर स्वय प्राणनाथ जी अविचल वि वास क साथ अपन सामजस्यवादी माग पर चलत रह परन्तु कृष्णव प्र म माग का तिरस्कार उन्होंने कभी नहा किया। उनक अत्यन्त महत्त्वपूण ग्र थ तारतम सागर (स्वरूप सागर) स चुनकर प्र म-पाठ नामक पुस्तक प्रकाशित का गई है। अधिकारिया क हाथ म हा वितरित की जान वाली इस पुस्तक का एक प्रति हम प्राप्त हा गई है उसस ज्ञात हाता है कि राधाकृष्ण क लीलागान का उन्होन बाद का भी प्रत्याख्यान नहा किया। इस वाणी म यद्यपि निगु ण अथवा अन्य धम भावानुकूल रचनाए प्रभूत हैं पर लीला गान का अ ा भी कम नहा है।

---

१ प० रा चतुर्वेदी सतकाव्य पृ० ४००।
प्र मपाठ (प्राणनाथ का वानी) प्रकाशक अमर दास धनश्यामादास नमा दार्जिलिंग।

प्राणनाथ जी की रचनाओं के बारे में कुछ भी कहना इस समय कठिन है। १४ से लेकर २३ तक उनके ग्रन्थ माने जाते हैं। (१) रामग्रन्थ (२) प्रकाश ग्रन्थ, (३) षटऋतु (४) कलस (५) सबध (६) किरतन (७) खुलास (८) खलबात (९) प्रकरण इलाही दुलहन (१०) सागर सिंगार (११) बड़े सिंगार (१२) सिंधि भाषा (१३) मारफत सागर (१४) कयामत नामा। ये १४ ग्रन्थ ग्राउज ने अपने मथुरा ममायस में पृ० २०१ पर गिनाए हैं। परशुराम चतुर्वेदी ने (१) प्रगट बानी (२) ब्रह्म बानी (३) बीस गिरोहों की बाब (४) बीस गिरोहों की हकीकत (५) कीतन (६) प्र म पहेली (७) तारतम्य (८) राज विनोदा नामक इन ८ रचनाओं का उल्लेख डा० बडथ्वाल के आधार पर किया है।[1] चतुर्वेदी जी ने खोज रिपोर्ट के आधार पर विराट चरितामृत पदावली की भी चर्चा की है।[2] परन्तु जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं कि कुलजम शरीफ इनका सबसे महत्त्वपूर्ण एवं प्रामाणिक ग्रन्थ है। डा० शरण बिहारी गोस्वामी ने बताया है कि इस सम्प्रदाय के सखी भावोपासक 'तारतम सागर' को उनका सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ मानते हैं।[3]

इन रचनाओं का न तो ठीक से प्रकाशन हुआ है एवं न व्यवस्थित अध्ययन ही। अतः उनके सबध में प्रामाणिक रूप से कुछ कहना कठिन है। प्राणनाथ जी में समन्वय का एक विचित्र खिचड़ी रूप मिलता है। उन्होंने विविध धर्मों से प्रभाव ग्रहण किये पर लगता है कि सबको पचाकर एक व्यवस्थित साँचे में ढाल नहीं सके एवं उसी प्रकार उन्होंने हिन्दी (ब्रज खड़ी मारवाड़ी) उर्दू गुजराती फारसी संस्कृत सिंधी आदि विविध भाषाओं का एक साथ प्रयोग किया है। इस कारण वे दुरूह हो गये हैं एवं काव्य की रसात्मकता भी खो दी है। प्राणनाथ जी अपने युग के अत्यधिक महत्त्वपूर्ण एवं विचित्र व्यक्ति हैं जो सबधर्म समन्वय भी करते हैं एवं छत्रसाल के हिन्दू राष्ट्रवाद को भी गति देते हैं। तथा सखी भाव से (इन्द्रावती उनकी सखी साधना का नाम था) श्याम श्यामा की लाड़ लड़ान की एकान्तिक रहस्य साधना भी करते हैं। उनकी ब्रजभाषा रचना का एक उदाहरण निम्नलिखित है

> निसदिन गहिरो प्रेम सो, युगल स्वरूप के चरन।
> निमल मन होना याही सो और धाम बरनन॥

---

१ उत्तरी भारत की सन्त परम्परा पृ० ५०२।

२ वही, पृ० ५ ३।

३ डा० शरण बिहारी गोस्वामी हिन्दी कृष्ण भक्ति काव्य में सखी भाव पृ० ३६०।

प्रभु जी अब जनि मोंहि बिसारो।
असरन सरन अधम जन तारन जुग जुग बिरद तिहारो।[1]

प्रेम की प्रगाढ़ व्यंजना उनके द्वारा रचित भोजपुरी के पदों में अधिक सुन्दर हो सकी है। व्रजभाषा का तो प्रयोग ही उनमें अत्यंत विरल है।

### प्रणामी सम्प्रदाय के कवि

**प्राणनाथ**

प्राणनाथ जी प्रणामी सम्प्रदाय के संस्थापक हैं। १८वीं शती की धर्म साधना के क्षेत्र में उनका स्थान अत्यधिक महत्वपूर्ण है। उन्होंने सर्वधर्म समन्वय का अपूर्व प्रयास उस युग में किया था। कहते हैं कि औरंगज़ेब की धर्मान्धता से क्षुब्ध होकर वे उसे समझाने दिल्ली भी गये थे परन्तु वहाँ पर किसी ने इनकी बातों पर ध्यान नहीं दिया। वहाँ से निराश होकर प्राणनाथ जी पन्ना चले गये एवं छत्रसाल की हिन्दू राष्ट्रीयता के पीछे भी उनका आशीर्वाद रहा है। इनके सम्प्रदाय की दो मुख्य गद्दियाँ में आज भी एक पन्ना में है और दूसरी सूरत में। १६७५ वि० के आसपास उनका जन्म हुआ था एवं सम्वत् १७५१ में वे स्वर्गवासी हुए थे। प्राणनाथ जी के गुरु का नाम देवचन्द था और सम्भवतः वे कृष्णदासके हरिदासी (सखी) सम्प्रदाय के शिष्य थे। राधाकृष्ण की युगल लीलाओं के गान की शिक्षा उन्हें सम्भवतः अपने सखी भावापन्न गुरु से ही मिली थी। पर प्राणनाथ जी की महाप्राण व्यक्तित्व केवल गुरु द्वारा बनाई उपासना विधि में समा नहीं सका। उन्हें और भी जिज्ञासा हुई और अनेक धर्मग्रन्थों का पारायण करके उन्होंने अपने लिए जो रास्ता निकाल लिया है उसको समझना दूसरों के लिए भले ही कठिन हो पर स्वयं प्राणनाथ जी अविचल विश्वास के साथ अपने सामंजस्यवादी मार्ग पर चलते रहे परन्तु वैष्णव प्रेम मार्ग का तिरस्कार उन्होंने कभी नहीं किया। उनके अत्यन्त महत्वपूर्ण ग्रन्थ तारतम सागर (स्वरूप सागर) से चुनकर प्रेम पाठ नामक पुस्तक प्रकाशित की गई है। अधिकारियों के हाथ में ही वितरित की जाने वाली इस पुस्तक की एक प्रति हमें प्राप्त हो गई है उससे ज्ञात होता है कि राधाकृष्ण के लीलागान का उन्होंने बाद को भी प्रत्याख्यान नहीं किया। इस वाणी में दर्शन निर्गुण अथवा अन्य धर्म भावापन्न रचनाएं प्रभूत हैं पर लीला गान का प्रमाण भी कम नहीं है।

---

१ प० रा० चतुर्वेदी सन्तकाव्य पृ० ४००।
प्रेमपाठ (प्राणनाथ की वाणी) प्रकाशक अमरदास वनमालीदास श्यामा दार्जिलिंग।

प्राणनाथ जी की रचनाओं के बारे में कुछ भी कहना इस समय कठिन है। १४ से लेकर २० तक उनके ग्रन्थ माने जाते हैं। (१) रासग्रन्थ (२) प्रकाश ग्रन्थ (३) षटऋतु (४) कलस (५) सनंध (६) किरतन (७) खुलासा (८) खलवात (९) प्रकरण इलाही दुलहन (१०) सागर सिंगार, (११) बड़े सिंगार, (१२) सिंधि भाषा (१३) मारफत सागर, (१४) कयामत नामा। ये १४ ग्रन्थ ग्राउज ने अपने मथुरा मेमायस में पृ० २०१ पर गिनाए हैं। परशुराम चतुर्वेदी ने (१) प्रकट बानी (२) ब्रह्म बानी (३) बीस गिरोहों की बात (४) वास गिरोहों की हकीकत (५) कीर्तन (६) प्रेम पहेली, (७) तारतम्य (८) राज विनोद नामक इन ८ रचनाओं का उल्लेख डा० बड़थ्वाल के आधार पर किया है।[1] चतुर्वेदी जी ने खोज रिपोर्ट के आधार पर विराट चरितामृत पत्रावली की भी चर्चा की है।[1] परन्तु जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं कि 'कुलजम शरीफ' इनका सबसे महत्त्वपूर्ण एवं प्रामाणिक ग्रन्थ है। डा० शरण विहारी गोस्वामी ने बताया है कि इस सम्प्रदाय के सभी भावोपासक 'तारतम सागर' को उनका सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ मानते हैं।[3]

इन रचनाओं का न तो ठीक से प्रकाशन हुआ है एवं न व्यवस्थित अध्ययन हो। अतः उनके संबंध में प्रामाणिक रूप में कुछ कहना कठिन है। प्राणनाथ जी में समन्वय का रूप विचित्र खिचड़ी रूप मिलता है। उन्होंने विविध धर्मों से प्रभाव ग्रहण किये पर लगता है कि सबको पचाकर एक व्यवस्थित साँचे में ढाल नहीं सके एवं उसी प्रकार उन्होंने हिन्दी (ब्रज खड़ी मारवाड़ी) उर्दू गुजराती फारसी संस्कृत सिंधी आदि विविध भाषाओं का एक साथ प्रयोग किया है। इस कारण वे दुरूह हो गई हैं काव्य की रसात्मकता भी खो दी है। प्राणनाथ जी अपने युग के अत्यधिक महत्त्वपूर्ण एवं विचित्र व्यक्ति हैं जो सर्वधर्म समन्वय भी करते हैं एवं छत्रसाल के हिन्दू राष्ट्रवाद की भी शक्ति रूप हैं। सखी सखा भाव से (इन्द्रावती उनकी सखी साधना का नाम था) श्याम श्यामा की लाड़ लड़ान की एकान्तिक रहस्य साधना भी करते हैं। उनकी ब्रजभाषा रचना का एक उदाहरण निम्नलिखित है

निसिदिन गहिरा प्रेम सों जुगल स्वरूप के चरन।
निर्मल मन होनायाही सों और धाम बरनन॥

१ उत्तरी भारत की सन्त परम्परा पृ० ५ ।

२ वही पृ० ५ ०।

३ डा० शरण बिहारी गोस्वामी हिन्दी कृष्ण भक्ति काव्य में सखी भाव पृ० ९६०।

प्राणनाथ जी की रचना का एक अन्य उदाहरण है

यह सब इच्छा सो जो मगाव, पर सखिया को सेवा भाव।
सया सेवा करन बेलि लाव लेव एक दूजी प छिनाव।
श्री राज बठ वार्ता कर श्री स्याम जी वित्त धर।
सखिया प्रस परस कर हास लेव धनीजी को विविध विलास।
सखिया दौरि दौरि क जाव प्रारोगन की वस्तु लाव।
हुआ सन्ध्या का अवसर श्री राज स्यामा जी बठ सिंगार कर।
—प्र म पाठ पृ० २८

निर्गुण प्र म पद्धति क अनुसार भी इनकी रचनाए मिल जाती है

मरे धनी धाम क दूलहा, म क्यू ना सकी पहिचान।
सो रोऊ म याद कर कर जो मारे हेत के बान।
—प्र म पाठ पृ० ११४

महात्मा मुकुन्द दास जी

य स्वामी प्राणनाथ क शिष्य थ। इनकी रचनाए अधिक उपलब्ध नही है। कवल कुछ पद मिलत हैं। नीच कुछ पक्तियाँ हम उद्ध त कर रह हैं

बैद रिचा तलफत ब्रज धोरी विरह दाह मे जारी।
कृष्ण द्वारिका काहे न बसाई गोकुल गोप कुमारी।
लीला त्रिविध भई नाना विधि, बाल तरुन भा वृध मारी।
कहत मुकुन्द सतगुरु समरथ कोई न सक निरवारी।
—हस्तलिखित पत्र (चरण विहारी गोस्वामी क सग्रह स)

नवल दास

प्रणामी धम क अनुयायी थ। इनका समय स० १७५८ क लगभग माना गया है।[1] वृत्तान्त मन्जावनी तथा बोध सागर उनक दो मुख्य ग्रन्थ है। दव चन्द्र जी (प्रणामी धम क सस्थापक) न गुरुत्व ता क्रम ग्रहण की। एव गुरु न उनको कौन सा माग बताया इसका प्रवाहपूर्ण वणन भूपणदास न किया है

१ श्री सर्वेश्वर वन्दावनाङ्क पृ० ४००।

अखण्ड नित्य वृन्दावन भाख्यो सो हरिदास चित्त में राख्यो।
ताकी चर्चा कर प्रेम सो सेव नित आचार नेम सो। १३
निज शिष्या गुरु और बताई सो देवचन्द चित्त में लाई।
अपनो सखी भाव करि लीज पुरुष भाव अपनो तजि तीज। ७७
श्री कृष्णचन्द्र जान गुरु आपन श्यामा निज उपासना थापन।
सखा बिना इन पुरुष न पहुँचें कोटि कष्ट करि जो मन सोचे। ७८
तातें सखी भाव करि लीज पुनिमह नाम मन्त्र रस पीज।
यहै शिष्य स्वामी विधि कीनी, इच्छा पुरुष भाव की फीकी।
—श्री सर्वेश्वर वृन्दावनांक पृ० १००।

अथवा

नित्य वृन्दावन का वर्णन करते हैं

जहाँ छहों ऋतु निशाकर युत विरह नाहिं वियोग।
जहाँ श्याम श्यामा सखिन सहित कटाक्ष प्रेम संयोग।
जहाँ हरष शोक न जरा मारति, सत्व रज तम नाहिं।
उद्वेग विछुरन जहाँ नहिं है सदा आनन्द माहिं।[1]

## १८वीं शती का ब्रजभाषा सूफी प्रेमाख्यानक काव्य पृष्ठभूमि और संक्षिप्त रूपरेखा

प्रथम अध्याय में सूफी मत का ऐतिहासिक रूपरेखा स्पष्ट करते हुए हमने कहा था कि भारतवर्ष में हिन्दी का भक्तिकाल तमन्नुफ का स्वर्ण युग रहा है। वहाँ यह भी कहा गया है कि इश्कुल मरवी का वहदतुल वुजूद सिद्धान्त भक्तिकाल के सूफियों को प्रभावित कर रहा था। यह सिद्धान्त प्रेम प्रधान के प्रणव भाव तत्वान्वियों के निकट था—इसी कारण पारस्परिक सम्मिलन और प्रभाव की कल्पना में भावना ही सभी थी। परन्तु हमारे आलोच्य युग तक आते आते यह उपासनाधारा नि शेष हो चला। १७वीं १८वीं शताब्दी में धर्मान्धता अपना मस्तक उठाना प्रभात होता है। वहदतुल वुजूद के स्थान पर वहदतुल शुहूद की मान्यता बढ़ने लगता है। नक्शबन्दी सम्प्रदाय (वि० की १७वीं शती के मध्य भाग भारतवर्ष में प्रवेश का

1. श्री सर्वेश्वर वृन्दावनांक पृ० १०० १०१।

समय है) को केन्द्र बनाकर यह प्रेम मार्ग की अपेक्षा शरीअत को प्रधानता देने वाली प्रवृत्ति आगे बढ़ती है। इस रूढ़िवाद को औरंगजेब जैसा सशक्त एवं दुराग्रही शासक संरक्षक रूप में उपलब्ध भी हो जाता है। उदारतावाद के अन्तिम एवं सर्वोत्तम विचारक तथा संरक्षक दारा शिकोह के वध के साथ ही मानो उस विचार धारा की भी हत्या हो जाती है। हिन्दू मुसलमानों के मध्य की खाई चौड़ी होने लगती है। यह भी द्रष्टव्य है कि इसी काल में हिन्दू राष्ट्रवाद भी उभरता है। मराठा जाट गूजर सिक्ख एवं राजपूत शक्तियाँ मुगल शासन के विरुद्ध विद्रोह करती हैं। इसमें भी अन्तराल बढ़ता है। सूफी प्रेमाख्यानकों पर भी इसका प्रभाव पड़ता है। पूर्ववर्ती सूफी प्रेमाख्यानकों में भारतीय जन जीवन, कथा अभिप्रायों एवं प्रतीकों को जिस अकुंठित भाव से स्वीकार किया गया था उसका अब अभाव होने लगा। अपनी हिन्दुस्तानी परम्परा की पृष्ठभूमि के बावजूद जान कवि ने लैला मजनूं, तमीम अनसारी, खिजर खां देवल देवी आदि प्रेम कथाओं के कथानकों को अपनाया है। प्रेमाख्यानकों की जो विशुद्ध भारतीय परम्परा (जायसी आदि की) थी उसका प्रवाह समाप्तप्राय था। उसके स्थान पर दक्खनी (हिन्दी या उर्दू) खड़ी बोली में चलने वाली फारसी प्रभावित परम्परा से महत्त्वपूर्ण हो उठती है। जान कवि जैसे व्यक्ति प्रथम परम्परा से एकदम विलग तो नहीं हुए हैं पर दूसरी परम्परा के प्रभाव में आ अवश्य गये हैं।

## प्रेमाख्यानक कवि

### जान कवि

जान कवि उनका लेखन संबंधी उपनाम था। वास्तविक नाम न्यामतखाँ था। उनके पूर्वज मारवाड़ के चुहान चौहान वंशीय क्षत्रिय थे जो संवत १४४[illegible] में मुसलमान हो गये थे। अतः परम्परागत संस्कारों की दृष्टि से वे हिन्दू हृदय के निकट थे। वे संस्कृत, अरबी, फारसी तथा ब्रजभाषा आदि अनेक भाषाओं के अच्छे जानकार थे। कहते हैं कि जान कवि में आशुकवित्व भी था। उनके जन्म मृत्यु का ठीक निश्चय नहीं है पर ग्रन्थों पर जो रचनाकाल उल्लिखित है उससे ज्ञात होता है कि संवत १६७१ से १७२१ तक लगभग ५० वर्षों के विस्तृत अन्तराल में इनका रचनाकाल फैला हुआ है। उनके द्वारा रचित ७५ ग्रन्थों में से [illegible] ग्रन्थ तो सूफी परम्परा में शुद्ध रूप से प्रेमाख्यानक हैं। काव्य-वैभव की दृष्टि से जान कवि सर्वोत्तम सूफियों में नहीं ठहरते परन्तु एक मौलिकता उनकी द्रष्टव्य है। उन्होंने मसनवियों की दोहा चौपाई वाली शैली तो स्वीकार की पर माध्यम अवधी के स्थान पर ब्रजभाषा को अपनाया। माध्यम का यह परिवर्तन कथा की स्वाभाविकता और स्वच्छन्दता में भी [illegible] नहीं करता। कल्पना [illegible] की उनमें [illegible] एवं [illegible] प्रतिभा ज्ञात होती है। अतः

मजरी (६१) नन न्मयन्ती (६२) पमुनामा (६ ) मान विनोद (६४) विरही व मनोरथ (६५) जफरनामा (६६) पदनामा (६७) भाव कल्लोल (६८) क्ष्य कल्लोल (६९) नाम माला अनेकार्थी (७०) रतनावली (७१) सुधा सागर (७ ) व्यास मग्रह (७ ) लैला मजनू (७४) कवि वल्लभ और (७५) वस्क मनि।[1]

जान कवि क काव्य म तसव्वुफ क आध्यात्मिक आवेग के स्थान पर परिपाटी विहित वणन का आग्रह अधिक प्रतीत होता है। यह भी एक प्रकार स प्र माख्यानको क क्षत्र म रीतिकाल का प्रभाव कहा जा सकता है।

दुख हरनदास

दुख हरनदास कायस्थ थ एव प्रसिद्ध सत मलूकदास क शिष्य थे। इन पर सूफी प्रम माग एव सिद्धान्तो का प्रचुर प्रभाव था। गाजीपुर जिले म इनका जन्म हुआ था। यद्यपि जन्म समय का ठीक निश्चय नहीं है पर इतना प्रामाणिक रूप म ज्ञात है कि सवत १७२६ म पुहुपावती नामक प्रेमा ख्यानक का इन्होंने रचना की। इस ग्रन्थ का आदश जायसी की प्रम कथा पदमावत है। ध्यान देने योग्य बात यह है कि पदमावत के समान ही अवसर पाते ही लेखक न आध्यात्मिकता क सकेत दिय हैं एव प्रेम माग की कठिनाइयों या सिद्धान्तो की चर्चा की है। सम्पूर्ण ग्रन्थ अवधी म दोहा चौपाई की परम्परा प्राप्त शैली म लिखा गया है पर बीच बीच म घना क्षरी एव सवया म ब्रजभाषा का भी प्रयोग लेखक न किया है। ब्रजभाषा का एक कवित्त उदाहरण के लिए नीचे हम उद्धृत कर रहे हैं

बन भयो भवन गवन जब कीन्हो पीय
तन लाग सदन मदन साइ तापनी।
भूत भयो भूषन बा बूरी चुरइल भई
हार भयो नाहर करन मूंगी सांप की।
दु ख हरन पाव बिनु मरन की गति भई
कासों मैं बरनि कहों बिथा कहो आपनी।
फूल भयो सूल मूल कलो भई कांटा एमी
रान रात्रिनी भई सज भई सांपिनी।

[1] डॉ मोतीलाल मनारिया राजस्थान का पिंगल साहित्य पृ० ८२।
(हिन्दी दय रत्नाकर-बम्बई १९५८)

## १८वीं शती में रीति प्रवृत्तियों की छाया में पलने वाला ब्रजभाषा काव्य एवं उसके अध्ययन की दिशा। प्रेमाभक्ति की अभिव्यक्ति पृष्ठभूमि और रूपरेखा

प्रस्तुत प्रबन्ध में समय की सीमा संवत् १७०० से संवत् १८०० तक है। रीतिकाल का पूर्वार्द्ध भी यही है। ब्रजभाषा का काव्य ही हमारा भी विवेच्य है तथा रीतिकाल की प्रवृत्तियों का ९० प्रतिशत काव्य भी ब्रजभाषा के माध्यम से ही अभिव्यक्त हुआ है। प्रेमाभक्ति के जिन विभिन्न सम्प्रदायों के सिद्धान्तों की विवेचना हमने पीछे की है उनमें हम देख चुके हैं कि कृष्ण राधा एवं कृष्ण गोपियों की मधुर लीला ही प्रमुख रही है। इन भक्ति सम्प्रदायों के १८वीं शती के जिन कवियों का विवरण पीछे प्रस्तुत किया गया है उनमें भी हमने यह ध्यान दिया था कि वर्ण्य का स्वरूप शृंगारिक था तथा अभिव्यक्ति की विधि आलंकारिक। इस तथ्य को अगले अध्याय में हम और अधिक विस्तार से देखेंगे। रीतिकाल में भी ठीक यही प्रवृत्ति है। शृंगार एवं आलंकारिकता दोनों ही रीति काव्य की प्रधान विशिष्टताएँ हैं। फिर कितने ही रीतिकवि भक्ति सम्प्रदायों के अनुयायी भी थे। इन कवियों के जीवन सम्बन्धी यदि सभी तथ्य सामने आ जायँ तो हमारा अनुमान है कि रीति काव्य के अधिकांश रचयिता किसी न किसी सम्प्रदाय (मुख्यतः वल्लभ सम्प्रदाय) से सम्बन्धित दिखायी देंगे। ऐसी स्थिति में प्रेमाभक्ति काव्य एवं रीतिकाव्य के मध्य एक सामान्य विभाजक रेखा खींचनी कठिन है। आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने रीति कवियों की कविताओं पर भक्ति का आवरण भी माना है[1] तथा उनकी ईमानदारी भी स्वीकार की है। इस ईमानदारी को स्वीकृति देते हुए भी डॉ० बच्चनसिंह ने उसे क्षणिक और अस्थिर कहा है।[3] भक्ति भावना की यह ईमानदारी स्वीकार कर लेने के बाद समालोचक के सामने समस्या उठ खड़ी होती है कि क्या इन क्षणस्थायी अस्थिर किन्तु भक्ति भावापन्न रचनाओं को रीति-काव्य से पृथक करके प्रेमाभक्ति काव्य के अन्तर्गत परिगणित किया जाय? हमारा विचार है कि इस विश्लेषण एवं पृथक्करण के द्वारा ही इन कवियों के एवं काव्य के प्रति न्याय किया जा सकेगा। अतः आवश्यकता इस बात की है कि रीति काव्य के प्रणेताओं की रचनाओं का सूक्ष्मता से विश्लेषण करके यह निश्चित किया जाय कि इनमें से कितना अंश शुद्ध भक्ति

---

१ हिन्दी साहित्य पृ० ३०३।

२ हिन्दी साहित्य की भूमिका पृ० ११६ (दूसरा संस्करण)।

३ डॉ० बच्चनसिंह रीतिकालीन कवियों की प्रेम व्यंजना पृ० १०४।

भावापन्न है एवं कितना प्रश्न ऐहिक शृंगार का है जिसके साथ राधा कृष्ण के नाम भर जोड़ दिये गये हैं। वास्तव में सामाजिक कवच[1] दूसरे प्रकार वाला काव्य है। जहाँ तक आत्म-सन्तुष्टि या आत्मग्लानि के दबाव में भक्तिपरक काव्य रचना का प्रश्न है वह काव्य सृजन प्रक्रिया में किसी भी प्रकार उपेक्षणीय या कम मूल्यवान नहीं है। मनोवैज्ञानिक आवश्यकता तथा सामाजिक कवच वाली बात के सन्दर्भ में स्वयं धर्म के बारे में कहा गया कार्ल मार्क्स का यह कथन विचारणीय है— धार्मिक वेदना एक ओर वास्तविक वेदना की अभिव्यक्ति है एवं दूसरी ओर वास्तविक कष्ट के प्रति विरोध भी। धर्म-दलित व्यक्तियों की आह है हृदयहीन जगत का हृदय है एवं आत्मारहित परिस्थितियों की आत्मा है। यह जन का अफीम है।[2] रीतिकाव्य के भक्ति सम्बन्धी उद्गार ऐसे ही आह हृदय या आत्मा रूप हैं और उनकी किसी भी प्रकार अवहेलना न होनी चाहिए। आश्रयदाता की रुचि में अनुकूलित होने की बाध्य उनकी प्रवृत्ति ऐहिक शृंगार में प्रामुख्यिक प्रेम के क्षेत्र में प्रयाण कर वास्तव में वास्तविक कष्ट की अभिव्यक्ति ही करती होगी।

परन्तु यहाँ पर यह कह देना भी आवश्यक है कि इन कवियों के प्रेमा भक्ति सम्बन्धी उद्गारों में वह सहज अकुण्ठ वृत्ति नहीं मिलती जिसका कि भक्त कवियों में अभाव नहीं है।

रीति-कवियों ने सिद्धान्त कथन के क्षेत्र में भी नीति वैराग्य पराग बार माफिक बहुत से वचन कहे हैं जैसे कि पूर्व वर्णित कवियों में हम उपलब्ध हो जाते हैं।

परन्तु आगे हम जिन रीति कवियों को उपस्थित कर रहे हैं उनके नाम एवं रचनाएँ ध्यान में हमने उन्हीं को स्वीकार किया है जिनमें सचमुच ही भक्ति भाव को अन्तर प्राप्त होता है। स्थानाभाव में यह विवरण हम बहुत थोड़े में मात्रित करना पड़ता है—अन्यथा इस कसौटी पर रीति-काव्य की विस्तृत समीक्षा और मूल्यांकन सम्भव है।

---

१ डॉ० नगेन्द्र रीतिकाव्य की भूमिका पृ० १८ ।

तथा

आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी हिन्दी साहित्य पृ० ०१।

२ डॉ० नगेन्द्र इसे ही मनोवैज्ञानिक आवश्यकता कहते हैं।

—रीतिकाव्य की भूमिका पृ० ८ ।४।

३ आर यामसन के एन एम ऑन रलिजन में पृ० ४ पर उद्धृत।

## प्रमुख रूप से रीति और गौणतः प्रेमाभक्ति कवि

### सेनापति

सेनापति के बारे में कुछ विशेष विवरण ज्ञात नहीं है। अपने ग्रंथ कवित्त रत्नाकर में उन्होंने पिता का नाम गंगाधर तथा पितामह का नाम परशुराम दीक्षित बताया है। हीरामन दीक्षित के शिष्यत्व में उन्होंने विद्याध्ययन किया था।[1] सेनापति उनका कवि नाम था तथा किसी मुसलमान दरबार से भी वे सम्बन्धित रहे हैं।[2] उन्होंने अपना ग्रंथ कवित्त रत्नाकर किसी राजा को समर्पित किया था। सेनापति बड़े ही स्वाभिमानी कवि थे। उनका कवित्त रत्नाकर ग्रंथ संवत् १७०६ में लिखा गया था। काल की दृष्टि से वे भक्तिकाल और रीतिकाल की संधि में ज्ञात होते हैं। आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने उन्हें अपने साहित्य के इतिहास में रीतिमुक्त काव्य धारा में रखा है।[3] आचार्य शुक्ल ने उन्हें भक्तिकाल की फुटकर रचनाओं में स्थान दिया है।[4] नागरी प्रचारिणी सभा वाले हिन्दी साहित्य के बृहत् इतिहास के रीतिकाल वाले खण्ड (छठा भाग) में भी उन्हें रीति-कवि न कहकर भक्ति काल का कवि कहा गया है।[5]

वास्तव में सेनापति में रीतिकाल एवं भक्तिकाल दोनों की प्रवृत्तियों का सुन्दर समन्वय है। कवित्त रत्नाकर ग्रंथ की पाँचों तरंगों का संक्षिप्त विश्लेषण भी इस तथ्य को प्रकट करने के लिए पर्याप्त होगा। इस ग्रंथ की पहली तरंग श्लेष वर्णन में प्रयुक्त हुई है। इस तरंग में प्रत्येक छन्द में सभंग या अभंग पद श्लेष का अत्यन्त कुशलता से निर्वाह किया गया है। श्लेष की छटा शोभा और आग्रह रीतिकाल के किसी भी अलंकार प्रेमी कवि के लिए ईर्ष्या का विषय है। दूसरी तरंग में शृंगार-वर्णन हुआ है। शृंगार वर्णन भी नायिका भेद नख शिख वर्णन आदि की भाँति रीतिकालीन पद्धति पर हुआ है। इतना अवश्य है कि शृंगार की अपेक्षा वियोग-वर्णन में उनका मन अधिक रमा है, परन्तु विरह-वर्णन में मानसिक स्थितियों का वैसा सूक्ष्म विश्लेषण और अभिव्यंजन सेनापति में नहीं प्राप्त होता जैसा कि घनानंद आदि स्वच्छन्द धारा के

---

१ कवित्त रत्नाकर पृ० १ ८।
२ वही, वही पृ० १ ५।
३ हिन्दी साहित्य, पृ० ३४२ ३४ ।
४ हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० २०६ २१०।
५ हिन्दी साहित्य का बृहत् इतिहास षष्ठ भाग सम्पादक डॉ० नगेन्द्र पृ० २०५।

कवियों के काव्य हमें में उपलब्ध होता है। तीसरी तरंग प्रकृति वर्णन की है। यह उनकी प्रसिद्धि का मुख्य आधार है। प्रकृति के कुछ सन्निष्ट चित्र उपस्थित कर उन्होंने बहुत से सहृदयों की प्रशंसा प्राप्त की है। प्रकृति के उनके ये चित्र उन्हें अवश्य रीतिकालीन परिपाटी से अलग घोषित करते हैं क्योंकि सेनापति के ये प्रकृति चित्र स्वतन्त्र एवं निरपेक्ष रूप से प्रभाव उत्पन्न कर सकने में समर्थ हैं। परन्तु इस निरपेक्ष प्रकृति चित्रण के साथ ही ऐसे छन्दों का भी कमी नहीं है जिनमें प्रकृति पृष्ठभूमि के रूप में ही उपस्थित की गई है।[1] चौथी एवं पांचवीं तरंग में सेनापति की रामभक्ति भावना अभिव्यंजित हुई है। इनमें राम का चरित्र वर्णित है परन्तु राम के शृंगारी रूप की अपेक्षा पराक्रम और ऐश्वर्य से मंडित विग्रह के प्रति ही उन्होंने अपनी रुचि दिखाई है। भगवान के इस रूप के प्रति उनके मन में पूर्ण श्रद्धा थी। उनके भगवान भक्त-वत्सल थे विराट थे। उस भक्त वत्सलता तथा विराटता के सम्मुख उनका हृदय आत्मग्लानि तथा पश्चात्ताप से भर जाता है। वह सोचता है कि क्या हम सेवक का पद भगवान ने दिया है।

> आलस की निधि अधि बाल सु जगतिपति।
> सेनापति सेवक कहा धौं जानि कीनों है।

शरणागति में भक्त को अपनी रक्षा का पूरा विश्वास रहता है।[2] यह बात हम द्वितीय अध्याय में भक्ति विवेचन के प्रसंग में कह चुके हैं। सेनापति भी कहते हैं

> सोवै सुख सेनापति सीतापति के प्रताप।
> जाकी सब लाग पीर ताही रघुबीर ही।[3]

क्योंकि उसे विश्वास है कि

> अति अनियारे धन्वना से उभारे तई
> मर रखवारे नरसिंह जू के भग है।

---

१ कवित्त रत्नाकर ३।५६।५७।५८।५६।६१ आदि।
२ वही ५।२४।
३ वही ५।१६।
४ वही ५।३६।

पंचभक्ति भावा की दृष्टि से सेनापति गोस्वामी तुलसीदास की परम्परा में दास भाव के उपासक माने जावेंगे। तुलसी के समान ही उन्होंने अपने इष्टदेव के अतिरिक्त अन्य देवताओं के प्रति भी श्रद्धा व्यक्त की है। उनको निम्न पद किसी भी वृन्दावन रसोपासक कवि की रचना में रखा सकता है

महा मोह कंदनि में जगत जकंदनि में
दिन दुख दंदनि में जात है बिहाय कै।
सुख को न लेस है कलेस सब भाँतिन को
सेनापति याही तें कहत अकुलाय कै।
आवै मन ऐसी घर बार परिवार तजौं,
डारौं लोक लाज के समाज बिसराय कै।
हरिजन पुंजनि में वृन्दावन कुंजनि में
रहौं बठि कहू तरवर-तर जाय कै।[1]

इस प्रकार हम देखते हैं कि सेनापति में भक्तिकाल एवं रीतिकाल दोनों की प्रवृत्तियाँ समान रूप में मिली हुई हैं। प० उमाशंकर शुक्ल का यह मत उचित ही मालूम पड़ता है कि यद्यपि सेनापति ने रीतिकालीन परिपाटी पर रचना नहीं की है परन्तु फिर भी रीति युग की प्रवृत्तियों की छाप उनकी रचनाओं में प्रचुरता से पाया जाता है।[2]

आगे हम रीतिकालीन कुछ कवियों का परिचय देते जा रहे हैं जिनमें कि प्रेमभक्ति की भावना अभिव्यंजित हुई है। सेनापति इन कवियों से इस अर्थ में भिन्न है कि जहाँ रीतिकालीन कवि लौकिक काव्य और भक्ति-परक दोनों ही रचनाओं में कृष्ण के शृंगारी स्वरूप का आश्रय ग्रहण करते हैं वहीं सेनापति अपनी भक्तिभावना में आलम्बन के पराक्रम और ओज को व्यंजित करते हैं एवं स्वयं दास भाव के भक्त हैं न कि माधुर्य भाव के। परन्तु अपने लौकिक काव्य में उन्होंने शृंगार एवं नायिका भेद आदि की परिपाटी को पूरी तरह से स्वीकार किया है। इस प्रकार उनके काव्य के दो पक्ष स्पष्ट रूप सामने आते हैं। एक आमुष्मिक और दूसरा ऐहिक।

सेनापति हमारे आलोच्य युग के बहुत समर्थ कवियों में से हैं। उनका पक्ष और उनकी अभिव्यंजना दोनों ही सशक्त हैं। इनके बारे में आचार्य शुक्ल जी

---

१ कवित्त रत्नाकर, परिशिष्ट ७ पृ० १२२।
२ कवित्त रत्नाकर भूमिका पृ० ४।

न लिखा है भाषा पर ऐसा अच्छा अधिकार कम कवियों का देखा जाता है।[1]

**बनी**

हिन्दी साहित्य के इतिहास ग्रन्थों में तीन बनी नामधारी कवियों का उल्लेख हुआ है। एक तो बनी के भडौआ वाले बेनी तथा दूसरे लखनऊ के बेनी प्रवीन। ये दोनों ही परवर्ती कवि है। प्रस्तुत तीसरे बनी कवि प्रसनी के थे जिनके और संवत १७ के आसपास विद्यमान थे। उनका रचा हुआ कोई स्वतंत्र ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है परन्तु फुटकर कुछ छन्द मिल जाते है। भक्तिकाल के अन्तिम भाग में होने वाले बेनी में भक्ति का भाव पूरी तरह विद्यमान था। वे राधा कृष्ण युगल के नित्यविहार युग के उपासक थे। हमारा अनुमान है कि उनका काव्य वास्तविक रूप से मात्र शृंगारपरक न होकर युगल दम्पति के विहार में भी सम्बन्धित है। बनी कवि की निम्न अभिलाषा उनके भक्तिभाव को स्पष्ट करने में सहायक सिद्ध होती है

लहर सिर प छवि भोर पखा उनकी तय के मुकता थहर।
फहर पियरे पट बेनी इत उनकी चुनरी के भवा भहर।
रस रग निर भमिर है तमाल दोऊ रस ख्याल चहू लहर।
नित ऐसे सनेह सों राधिका स्याम हमारे हिये म सदा विहर।

**चिन्तामणि**

चिन्तामणि रीतिकाल के प्रारम्भिक रीति निरूपक आचार्यों म से हैं। आपका जन्म सवत निश्चित नहीं हो सका है। कानपुर जिले के तिकवांपुर ग्राम म ये रहने वाले थे। प्रसिद्ध है कि भूषण और मतिराम इनके छोटे भाई थे पर इधर इस सम्बन्ध म सन्देह प्रकट किया गया है। काव्य विवेक कविकुल कल्पतरु काव्य प्रकाश रस मजरी पिंगल और रामायण उनके पाच ग्रन्थों का उल्लेख मिलता है। यद्यपि काव्य के विविध अंगों पर इन्होंने ग्रन्थ लिखे हैं पर उनके महत्व का कारण उनका काव्य है न कि काव्य निरूपण। भक्तिकाल एव रीतिकाल की सन्धि के स्थान के कारण इनमें भक्ति की स्पष्ट छाया मिलती है। निम्न दाम्पत्य वर्णन वाले छन्द उनका यह विश्वास का भाव द्रष्टव्य है

---

१ हिन्दी साहित्य का इतिहास रामचन्द्र शुक्ल पृ० २०८।

२ हिन्दी साहित्य का वृहत इतिहास (षष्ठ भाग) पृ० (ना० प्र० सभा वाराणसी)।

राज रमा रमनी उपधान प्रभ वरदान रह जन मेरे।
है बल भार उदड मरे हरि के भुजदड सहायक मेरे।

## बिहारीलाल

बिहारीलाल का जन्म काफी विवाद का विषय रहा है। परन्तु अब लगभग यह स्वीकार कर लिया गया है कि उनकी स्थिति सवत १६८२ से १७२० के मध्य रही है। सम्भवत उनके काव्य के सृजन का सर्वोत्तम युग सवत् १७०० के आसपास रहा होगा। अभिव्यक्ति का जो सयम और अनुशासन उनके काव्य म प्राप्त होता है वह सूचित करता है कि प्रथम तारुण्य का आवेग न होकर प्रौढ होते हुए व्यक्ति की यह अभिव्यक्ति है। उसम भी नीति उपदेश, जीवनानुभव एव तत्त्व दर्शन के जो अग हैं ऐसा हमारा अनुमान है कि वे सवत् १७०० के आसपास के ही होग।

बिहारीलाल धौम्य गोत्रीय सोती घरबारी माथुर चौबे थ। ग्वालियर के रहने वाले थ। किशोरावस्था म ही बिहारी अपने पिता के साथ वृन्दावन आ गए थे। इस प्रकार उनका बचपन बुन्देलखण्ड म बीता था किशोरावस्था म वे ब्रज म आ गये। वृन्दावन म हरिदासी सप्रदाय के स्वामी नरहरिदास का शिष्यत्व उन्होंने स्वीकार कर लिया था। युगल रूप की दीक्षा इस प्रकार उन्ह अपने जीवन के प्रथम चरण म ही मिल गई थी। उनके काव्य के शृगारी स्वरूप के नीचे यह दीक्षा यदि लगातार काम करती रही हो तो आश्चर्य न होना चाहिए।

> नित प्रति एक ही रहत बस बरन मन एक।
> चहियत जुगल किसोर लखि लोचन जुगल अनेक।[1]

जिसका स्वरूप स्वामी नरहरिदास ने उनके सम्मुख स्पष्ट किया होगा। उसी रूप का ही वर्णन अपनी कवि कल्पना तथा ग्रन्थों के दबाव एव आश्रयदाता की रुचि के अनुरूप उन्होंने किया है।

स्वामी नरहरिदास ने ही शाहजहाँ से बिहारी की काव्य कला की प्रशसा करते हुए उन्हें परिचित करा दिया था जिसके फलस्वरूप वे मुगल दरबार म आ गये थ। इस तथ्य म यह भी प्रकट होता है कि वृन्दावन निवास काल म

---

१ बिहारी रत्नाकर स० २३८।

वारि अपनपो इयन ते उरि मनि कछू कछून।
रहत उतारत होय मांहि पियहू राई सून।[1]

राधा के रूप का व्यापक प्रभाव दर्शाने वाला यह रूप भी द्रष्टव्य है। राधा दुलहिन के वेश में कल्पतरु पूजने जा रही हैं। इस वधूवेश की छवि का वर्णन करते हुए हरिदासी सम्प्रदाय के स्वामी रसिकदेव कहते हैं कि जब अपने नूपुर की रुनुक झुनुक करती हुई पग रखती हैं तो पृथ्वी का उस छवि में छवि प्राप्त होती है

रुनुक झनुक पग धरति धरनि पर छवि पावति अवनी।
छिरकि सुगध मूल सव पूज्यो फूलनि मांग घनी।।[2]

श्याम पीताम्बरधारी प्रसिद्ध है परन्तु एक दिन राधा ने पीत-शृंगार किया इस रूप शृंगार के आगे कृष्ण चकित हुए कि अरे यह कौन पीताम्बर धारी आ गया ? पीले रंगो की यह सज्जा उपमान रहित निरलंकृत निम्न पद में दर्शनीय है

पीरी सारी पहिरें प्यारी।
अंगिया लहंगा तिहीं रंग की तापरि जरद किनारी।
पियरे ही भूषनि कुसमनि के कर गेंदुआ लिये फूल हजारी।
प्रीतम प्रेम प्रवाह परे ललि यहै कौन पीताम्बर धारी।।[3]

ऐसा ही एक उपमान (रति के उल्लेख द्वारा प्रतीप अलंकार आ गया है) रहित पुष्प शृंगार राम ने सीता का किया था। पर सौन्दर्य का कोई मानसिक प्रभाव उसमें उभर नहीं पाता केवल फूलों और उनसे बनाये जाने वाले वस्त्राभूषणों का परिगणन मात्र हुआ है

घूम घमारो गुलाब को घाघरो पीत चमेली की ओढ़नी झीनी।
कंज की लाल कसे कल कंचुकी लोल जहो की सजा पुंज दीनी।
चम्पे का हार कनरि की चन्द्रिका दखि के चित्त भई रति हीनी।
फटिक शिला प रामसख पिय फूल सिंगार सिया छवि कीनी।

---

१ बाल अली नेह प्रकाश।
२ रसिकदेव रस के पद २२ (अष्टाचार्यों की बानी ह० लि० प्रति)
३ पीताम्बरदेव की बानी पद ३३।
४ रामसखे जानकी नो रत्न माणिक्य (राम भक्ति साहित्य में मधुर उपासना में संगृहीत पृ० ३२३)।

ललित किशोरी देव जी के एक सोरठे के बाद इस ग्रन्थ को हम समाप्त करेंगे। इस दोहे में एक ओर तो चित्रात्मकता है एवं दूसरी ओर वह सूक्ष्मता है जो सम्पूर्ण चेतना पर व्याप्त हो जाती है

> राधे रूप रसाल छिन छिन उठत तरंग प्रति।
> अवधुत नैन विशाल ललित किशोरी प्राण हैं।[1]

(२) आकर्षण और प्रेम

रूप की यह अपार राशि प्रिय के मन में गहन आकर्षण और प्रेम को जन्म देती है। इस सम्बन्ध में यह द्रष्टव्य है कि चूँकि प्रेम की देवी एवं सौन्दर्य की राशि के रूप में प्रिया जी की कल्पना हुई है अतः आकर्षण एवं प्रेम का आधिक्य कृष्ण में दिखाया गया है। परन्तु सैद्धान्तिक रूप से प्रेम, रूप, आकर्षण आदि की एकता दम्पति में ही मानी गयी है। राधावल्लभीय रसिकदास जी ने बताया है कि प्रेम भी कहना सब चाहे है पर वास्तव में वह राधा और लाल के ही हृदय में पूर्णरूप में भरा हुआ है। संसार में तो उसकी लघु मात्रा ही दी है तथा रूप भी संसार में एक कण मात्र है वास्तविक असीमित सौन्दर्य तो दम्पति में ही है तथा दम्पति का रस लोक को दुलह दुलहिनिया में पाने वाले के लिए होता है पर यह दम्पति ऐसे हैं कि कल्प भी इनके लिए पल के समान बीत जाता है। लोक में जो शृंगार का गाढ़ा रस कहलाता है वह नित्य एवं एक रस राधा में ही है उन्हीं में उसे अपना महत्त्व प्राप्त होता है

> और दुलहिनी दूलह दिन दस ही जु कहाय
> ये दिन दूलह न्याइ कलप पल सम जु बिहाय।
> गाढ़ौ रस सिंगार लोक लोकनि नु कहाय
> नित्य एक रस थी राधा से यह कवि पाव।
> प्रेम प्रेम सब कहै कहू लघु बरसि पर यो है
> पूरन राधा लाल हिय नित रहत भर यो है।
> रूप रूप सब कहैं लोक मा इक इक कन हैं
> सत चित आनंदरूप अमादक दंपति तन है।
> ता रस रूप प्रेम आनंद भोगता दोऊ,
> भेदी बिरले रसिक और जान कहा कोऊ।[2]

कृष्ण और राधा के पारस्परिक एकत्र प्रेम आकर्षण प्राप्ति के लिए

---

१ ललित किशोरीदेव साखी।

२ रसिकदास श्री राधा विपिनन्दरी कोपरस्व (ह लि प्रति पृ० ६३)।

राधा रूप की आरती उतारने वाला कहा है।[1]

उनका मन राधा के रूप-नन्दन वन में रसिक बना मंडराया करता है।[2] प्रियादास के अनुसार घनश्याम कृष्ण चातक हैं एवं राधा गोरी घटा है।

> डिग विलास गण दान गढ़ और मान गढ़ नाम।
> गोर घटा उनयति इहाँ चात्रिक वह घनस्याम ॥[3]

राधा के मान लव सचिक्कण सुगन्धित कणों पर प्रिय बार-बार अपने प्राण निछावर करते रहते हैं। बालअली जी के राम स्वयं सीता से कहते हैं कि जैसा आनन्द तुम्हारे मुख कमल के मकरन्द पान में मुझे मिलता है वैसा आनन्द तो मुझे कोटि ब्रह्माण्ड मिलने पर भी नहीं प्राप्त होता है। ललित किशोरी देव ने राधा रूप का कृष्ण पर पड़ने वाला प्रभाव बड़े सरस शब्दों में प्रस्तुत किया है। कतिपय अनुभावों के माध्यम से मन की प्रसन्नता की व्यंजना में यह दोहा किशोरी या मनिराम मिश्र के भी सत्तात्मक शाह के साथ सुविधा से रखा जा सकता है

> हरष हरष मुसकात ए भरि भरि बलत नैन।
> पुलकि पुलकि अ गनि उठे बल बल भरि रति सैन।[4]

(३) मिलनाकुलता

इस स्पष्टरूपेण एवं प्रेम भावना का सहज विकास है कि मन में मिलन की तीव्र आकुलता उत्पन्न हो जाय। यह आकुलता प्रिय के प्रसंग में अत्यधिक भावावेश के साथ चित्रित की गई है। रामसखे के राम माता को स्वप्न में देखते हैं उनके उस स्वप्न वाले रूप का वर्णन करते हुए कहते हैं

---

१ (क) मंगल आरति करत किसोर
दीप दान करि चरन डंडवत चित्र जावक रहि मन ठौर।
—गदाधर भट्ट पद ४०।

(ख) करत कमनीय सिंगार कुंवर वर नीराजन करि मों।
—रूप रसिक देव नि० वि० पदावली ६६।

२ रूप रसिक देव नि० वि० पदावली ५४।

३ प्रियादास रसिक मोहनी दोहा २ ।

४ रसिकदास सौन्दर्यलता।

५ बालअली [illegible] रामजी के वचन सीताजी के प्रति।

६ ललितकिशोरी देव की वाणी माला।

*कसे मिले प्रसिद्धि प्रिया यह करों सो जतन बताई।*
*रामसख कहि-कहि है सोते सुधि बुधि सब बिसराई ।।*[1]

राधा के मोहन रूप म मोहित हुए मोहन राय उस रूप की प्राप्ति क लिए ललचाते रहते हैं।[2] वास्तव म मोहन का मन मधुप है जो प्यारी पदारविन्द के मकरन्द को चखत चखत इस फन्दे म फस गया है

मोहन को मन मधुप है पर यो प्रानि इहि फद।
प्यारी पद अरविंद को चाखि चाखि मकरद।

कृष्ण स्वय राधा स निवेदन करत हैं कि चलो प्यारी किसी एकान्त निभृत कुज म विहार करें जहा पर कि किसी पक्षी तक का खटका न हो और फिर ऋतु भी विहार की है

एक बात कहों श्रवन लगि चित द सुनहु पियारी।
सुभग फूल फूले बन्दावन तसी ये सरद उजियारी।
चलि राधे इन तर सुख लूट सखी रहे सब न्यारी।
मोहि तोहि जहाँ अपनुपौ भूले रह न सुरति सभारी।
जहाँ न परक्यौं होइ पछी को यों दुरि कहत बिहारी।
नरहरिदास पोय मन की जानी भाग सेज सवारी।

सिद्धान्तत दोनो नित्य एक रस विहार म निमग्न माने गये हैं ऐसी अवस्था म सहज ही यह प्रश्न उठ सकता है कि मिलन की यह आकुलता कसी? पर यही तो इस प्रेमी युगल की विशेषता है कि गौर श्याम तन मन से मिले रहते हैं पर फिर भी मिलन की चाह बनी ही रहती है।

छिन छिन उत्सव रसिक के महावेलि के भाव।
गौर स्याम तन मन मिले मिलन को चाइ।।[5]

प्रिया को तन मन से प्रियतम मिले रहते हैं और लाल को तन मन स प्यारी पर इस मिलन और नेह की बात कुछ अनोखी ही है इसके बारे म कुछ भी

---

१ राम सख पदावली (भुवनेश्वरनाथ मिश्र माधव रा० भ० म० उ० मे सगहीत पृ० ३२५)।
२ रूप रसिकदव नि० वि० पदावली पद ५ ।
३ यही लीला विंशति प्रम मजरी' ५।
४ स्वामी नरहरि दव रस के पद ६ (अष्टाचार्यों की बानी)।
५ ललित किशोरी दव साखी १३८।

यह पाने मे ललितकिशोरी देव अपने को असमर्थ पाते हैं । है भी तो यह अनिवच नीय मिलन और प्रेम

कहा कहौ या मिलन की जो मिलिवो जिय होइ ।
तन मन सो प्रीतम तऊ मिलन की खोइ ।[1]
परम नेह की बात यह मो प कही न जाय ।
तन मन सो प्यारी मिली तऊ लाल अकुलाय ।[2]

यही दशा राम की भी है । यद्यपि दम्पति सदा रसलीन रहते हैं पर प्रिय अपना अपनपौ त्याग कर अधिक अधीन हो गये हैं । वे सीता के नीलाम्बरा के पुण्य की सराहना करते हैं (कि उन्हीं के समान तन से लिपटे रहे) उनके नेत्र मे गराग हो जाना चाहते हैं [3]

यद्यपि दम्पति परस पर सदा प्रेम रस लीन ।
रहे अपन पौ हारि क प पिय अधिक अधीन ।
श्यामवरण अम्बरन की सुकृति सराहत लाल ।
छराहूरा म ग राग भो चाहत नैन विशाल ।।[1]

**(४) विरह और मान**

साहित्य शास्त्रियो ने विरह के चार अंग माने हैं —पूर्व राग मान प्रवास और करुण । इनमे से अजर अमर, अजन्मा नित्य विहार रत दम्पति के मध्य पूर्व राग प्रवास एव करुण का प्रसग ही नही उठता । ब्रजलीलाओ के अस्वीकरण के कारण इनमे से किसी भी अवस्था के स्वीकार करने का प्रश्न ही नही उठता था । इसी कारण विरह की केवल मान वाली स्थिति ही यहा पर स्वीकृत है । पर चतुर्थ अध्याय मे हम यह कह चुके हैं कि मान के वस्तु कोई स्थूल कारण यहाँ पर नही है जैसे कि ब्रजलीला गायको द्वारा स्वीकार किये गए हैं । साहित्य दर्पण मे मान के दो भेद किये गये हैं ।—प्रणय मान और ईर्ष्या मान ।[4] प्रणयमान के प्रसग मे विश्वनाथ कविराज ने कहा है कि प्रेम की कुटिलगति होने से अकारण ही कोप होता है । ईर्ष्यामान नायक का अन्य स्त्री पर अनुरक्ति

1 वही वही १३६ ।
2 ललित किशोरी देव सातो १४० ।
3 बालप्रसी नह प्रकाश ।
4 विश्वनाथ कविराज साहित्यदर्पण ततीयपरिच्छेद, श्लोक १८७ ।
5 वही वही ३।१६८ ।

जानकर होता है।[1] प्रथम नायक और नायिका दोनों में स्वीकार किया गया है।[1] इन रचनाओं में शास्त्रीय दृष्टि से प्रणय मान की न स्वीकृति है पर उभयपक्षीय न होकर यह नायिका में ही चित्रित किया गया है। संस्कृत में एक सूक्ति प्रसिद्ध है

नदीना च वधूना च भजगानां च सवदा।
प्रेम्णामपि गतिवक्रा कारण तत्र नेष्यते।

नदियां वधुएं सर्पों एवं प्रेम की गति अकारण ही वक्र होती है (साहित्य दर्पणकार ने प्रेम की वक्रता बनाई है।) प्रेम तथा वधूजन की यह अकारण वक्रता इन नित्य विहारी विहारिणि में मान के रूप में व्यक्त हुई है।

राधा अकारण ही मान कर बैठी एक सखी आकर उन्हें समझाती है और उनके इस वक्र स्वभाव के लिए कुछ डांटती भी है। उसके अनुसार श्यामा का तो स्वभाव ही मान का पड़ गया है कौन यह निर्णय करे कि अपराध किसका था—इनका या तुम्हारा? वास्तव में ये तो तुम्हारे रूप रस के लोभी हैं मुख देखते ही उनका दिन बीतता है। तुम तो क्षण मात्र में ही रस को विरस कर देती हो। राधे! जरा समझ बूझकर देखो तुम तो बिना पानी की नाव चला रही हो (बिना कारण ही मान किये जा रही हो।)

तुम्हारो तो परयो मान को सुभाव।
तुम्हारी खोट कइनकी कहिये कौन करे यह न्याव।
ये तो तिहारे रूप रस लोभी मुख जोवत दिन जाय।
छिन मे रस बेरस करि डारत कोप करे करवाय।
समझि देख राधे मन माहीं बिन पानी के नाव।
श्री रसिक बिहारी रस दरस दीने अपने अपने दाव।[3]

यहां पर यह याद दिला देना अनुचित न रहेगा कि सखियां यद्यपि प्रिया प्रियतम दोनों को समान प्रिय होती हैं पर मान के समय वे प्रिय का पक्ष लेकर प्रिय के मान मोचन का प्रयास करती हैं। उपरोक्त पद में सखी यही कार्य कर रही है—उसने श्याम का पक्ष लिया है। इस सखी ने कुछ शिकायत एवं आक्षेप के स्वर में मान मोचन करना चाहा था दूसरी सखी साम नीति का सहारा लेकर प्रिय की वकालत करती है और सफल भी हो जाती है

१ विश्वनाथ कविराज साहित्य दर्पण ३।१९९।
२ वही वही ३।१९८।
३ स्वामी रसिकदेव (हरिदासी सम्प्रदाय) सिंगार रस के पद सं० १३ (अष्टाचार्यों की वाणी)।

हिंडोल उनके सबसे प्रिय उत्सव हैं। अतः एव वर्षा के चित्रों का इसलिए इस काव्य में बाहुल्य है। दम्पति को लेकर ही अनेक प्रकार हास परिहास एवं क्रीड़ाएँ भी उपलब्ध हो जाती हैं। इस सारे साहित्य को आधुनिक नैतिक मानदण्डों से नापने पर बहुसंख्यक स्खलन के स्थल दिखाई पड़ेंगे। संभोग शृंगार के निरावरित ऐसे वर्णन बहुत से मिलेंगे जिन्हें 'शुद्धतावादी (प्यूरिटन)' अश्लील भी कहना चाहेंगे। पर इस संबंध में यह ध्यान में रखना आवश्यक है कि इन कवियों की अनुभूति साधना की है। ये समस्त कवि साधना पथ के सखि परिकर के एवं प्रिया प्रियतम के इस नित्यविहार का आध्यात्मिक मानसिक स्तर पर अत्यंत उन्मत्त भाव से स्वीकार करते थे। वास्तव में यह सारी साधना एक प्रकार के प्रेम रहस्यवाद (Love Mysticism) की है। इसमें बौद्धिक उन्नयन नहीं भावात्मक संवेग की एक मन संस्कार (Mental Culture) जन्य स्थिति होती है। ये समस्त रचनाएँ किसी आराध्य सत्ता को रिझाने के लिये भी नहीं लिखी गयीं दम्पति के स्वरूप का भावन ही इनकी मुख्य प्रेरणा थी। अतः लौकिक नीति के मानदण्डों पर इन्हें परखना ठीक न रहेगा। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से भले ही इनमें काम की अनुभूति मानी जाय पर साधना के क्षेत्र में इससे कामना के शून्य कहना ही उचित होगा।

आगे हम कतिपय इन क्रीड़ाओं के रूप को स्पष्ट करने का प्रयास करेंगे।

अभिसार —

जैसा कि अभी हमने कहा है इन कवियों का मन सर्वाधिक प्रिया प्रियतम के अभिसार वर्णन ही में लगा है। अभिसार क्रीड़ाओं की अनेक रस निर्भर स्थितियों की चर्चा इन कवियों ने की है। विहार का ऐसा ही अनुभूतिपरक पर साथ ही ऐन्द्रिक चित्र रसिकदास (राधावल्लभीय) का है। रस के सिन्धु में झकोरे लग रहे हैं भाव की तरंगें उठ रही हैं एवं प्रेम में पगे हुए अभिलाषाओं की मरोड़ में प्रबल झकझोरते हैं पसीने की थोड़ी बूँदें वक्र झलक आई हैं। एक दूसरे पर नेत्र लगे हुए हैं सुख के रोर में बंधन छोरते हुये रात जगे हैं। ऐसी बुद्धि कहाँ जो इस सबका वर्णन किया जा सके

रस सिंधु झकोर भाव हिलोर चाव मरोर प्रेम पग
प्रबल झकझोर श्रमकन थोर पटलो ओर अंग लग।
दृग दहू ओर अति सुख रोर बंधन छोर रैन जग
सुखदायक मोर सादर जोर त्रिभुवन ओर ओर नग।[1]

कभी-कभी तो यह मिलन लीला मन ही मन हो जाती है। सखियाँ जान भी नहीं पाती। मन ही मन एक दूसरे को अंक में भरकर आनंद भी ले लेते हैं

१ रसिकदास अष्टक ७ (ह० लि० प्रति, पत्र २६)।

और चोरा चोरी कटाक्ष भी चला देते हैं। कह भी लेते हैं नट भी लेते हैं, रीझते भी हैं खीझने भी हैं एवं हिलमिल भी जाते हैं

> दोउजन नैनन ही बतराव।
> श्यामास्याम सखिन के सगहि भेद न कोउ पाव।
> रहसि रंग राते रसभाते खिजिभावत हिलत मिलन लगि जाव।
> मन ही मन हित प्रेम के भरत पुनि हिय आनंद बढ़ाव।
> चोरा चोरा चलत कटाछनि सबकी दीठि बचाव।[1]

अभिसार समय की अभिलाषा का अत्यंत मार्मिक दृश्य अनन्य अली जी ने प्रस्तुत किया है। दो अंगो की पारस्परिक प्रतिद्वंद्विता दिखाकर विहार की उत्कट लालसा और व्याकुलता इसमें प्रकट की गई है। स्पर्श करने के लिए हाथ तरसते हैं एवं देखने के लिए दृग ललचाते हैं इस प्रकार भुजाओं एवं नयनों के मध्य होड़ पड़ी है। इस दोहे में प्रेम की उस गहन अवस्था का संकेत है जब बिना देखे भी नहीं रहा जाता और देख लेने पर स्पर्श आलिंगनादि भी अनिवार्य हो जाते हैं।

काव्य की सर्वोत्तम सिद्धि होती है जब किसी एक सूक्ष्म संकेत के द्वारा किसी पूरे दृश्य का बिम्ब उपस्थित कर दिया जाता है। व्यंजना शक्ति की पूरी सामर्थ्य होने पर ही यह उपलब्धि कवि को मिलती है। रूप रसिक देव का निम्नांकित दोहा ऐसी ही व्यंजना शक्ति से भरपूर है। कवि सुरति का चित्रण करना चाहता है पर उसे स्पष्ट ऐन्द्रिय रूप में न करके एक संकेत दे देता है कि प्यारी जब प्रिय को अपने चरण कमलों की माला पहनाती है तब अनिर्वचनीय आनन्द मिलता है

> कहा कहौ तिहि समै को सुख आनंद रसाल।
> पहिरावति प्यारी जबहि पियहि पदभुज माल।[3]

परिरम्भन आदि की इसी क्रिया को ब्रह्मगोपाल अत्यंत स्थूल रूप में वर्णित कर देते हैं

---

१ रूप रसिकदेव नि० वि० पदा० २६।

२ परसन को कर तरसहीं दरसन दृग चपलाइ।
होड़ परी भुज नैन सो लपट अति तरसाइ॥
—अनन्य अली की वाणी (डॉ० विजयेन्द्र स्नातक द्वारा राधावल्लभ सम्प्रदाय सिद्धांत और साहित्य में पृ० ४६० पर उद्धृत)।

३ रूप रसिकदेव लीला विंशति कुल विलास, ७।

प्रिया प्रिय पोढ़ि रहे पयक ।
■ सविवत्न लखे निज सारो अरि अरि निज निज अ क ।
परिरम्भन चुम्बन आलिगन करत सहज नि नक ॥[1]

अभिसार तथा मधुर युक्ति है कि प्रिय का कुण्डल प्रिया की अलक म तथा प्रिया का कंगन माला म एव मन म मन तथा नेत्र म नेत्र परस्पर उलझ गये हैं

पिय कुण्डल तिय अलक सो कर कंगन सो माल।
मन सो मनोहर मन सो रहे उरझि दोउलाल ॥

मिलन समय के हास परिहास एव पारस्परिक छेड छाड

राधन क साथ खीझना और रिझाना शृगार-रस के अनुपम पल हैं। यह खीझ एव छ छाड रति द्वारा पुष्ट होता है एव रति का और अधिक पुष्ट करता है। ऐसी अपेक्षाकृत सूक्ष्म एव आतरिक क्रीडाओं की ओर भी हन रसो पासका का ध्यान गया है। श्यामा श्याम रूप रस चख रहे है। कुज महल म अकेले है कोई झाकता भी नहा है। ऐसे एकात म राधा बैठी है लाल ठाड़े हैं एव रति के लिए बार बार कर पकडते है। पर राधा है कि रिझा रही है— मधुर स्वर म कहती है कि अभी खडे रहो एव कितनी सवारी यद्यपि एक दूसरे अग एक दूसरे के लिए ललचा रहे हैं हृदय म अभिलाषाए उमड रही हैं

स्यामा स्याम रूप रस चाख।
कुजमहल अकेले दोऊ तहा न कोऊ झाख।
बैठी आप ठाढ़े लाल पकरि पकरि कर राख।
ठाढ़े रहो कितनी सवारो मद मधुर सुर भाख।
अ ग अ ग ललचाइ रहे मन उमगी उर अभिलाख।

पर श्याम भी रिझान म पीछे नहीं है। प्रिया जो सोना चाहती है— नयन मूद लेता है पर प्रिय फिर देकर जगा देते हैं भन भी प्रिया भौंह तरेर। कभी कभी चुटकी भी बजाने लगते है। अतत प्यारी भी रतिवश होकर ललक कर प्रिय के कठ लग जाती है

---

१ ब्रह्मगोपाल हरिलीला ६।
२ बाल अली नेह प्रकाश प्रेम विलास।
३ स्वा० रसिकदेव सिंगार रस के पद ३।

पलक झपकति प्रिया जू की ज्यों ज्यों पिय दे फूंक जगावै ।
त्यों त्यों तरनि तरेरे त्योरे सों सौंहनि भौंह चढ़ावै ।
कबहुँ क कर पल्लवनि सों कोमल चट चटकी चटकावै ।
रूप रसिक जब प्यारी पिय के ललकि कंठ लपटावै ।[1]

प्रेम की यह खींचातानी भोजन के समय भी देखी जा सकती है । यमुना पुलिन पर कुंज में दोनों भोजन कर रहे हैं और एक दूसरे के कर से मुख झुक झुक कर कौर छीन लेते हैं । इस प्रकार हँसते हुए बहुत प्रकार से मनभाया करते हैं ।[2] जलक्रीड़ा में डुबकी लेकर पानी के भीतर ही भीतर प्रिया के अंगों का स्पर्श कर लेते हैं कोई इस भेद को जान ही नहीं पाता ।[3] संगीत और गान की गोष्ठियों का भी वर्णन इनमें मिल जाता है ।

अभिसार के चित्र बहुधा मांसल और ऐन्द्रिक हो जाते हैं पर नीचे हम नवागम्प्रदाय के स्वामी रसिकदेव का एक पद उद्धृत कर रहे हैं । इस पद में अभिसार का ऐन्द्रिक बिम्ब नहीं है पर उसमें ऐसी गहन अनुभूति का ऐसा सम्प्रेषण कराया गया है जो सारी चेतना पर अनायास ही छा जाता है

लेत परस्पर अंग सुवास ।
मन तरंग उठति मन मथ की और न कछु प्रकास ।
रोम रोम तन यह सुख विलसत भोजन भूख न प्यास ।
श्री रसिकबिहारी मगन रहत नित गहत न पटक उसास ।[4]

अंग की गंध लेने से मन में मन्मथ की तरंग उठती है और किसी बात के लिए अवकाश नहीं रहता । रोम रोम में यही आनन्द विलसता है न भोजन की भूख है और न प्यास । निरवधि समस्त नटक और चिन्ता से दूर इसी में वे मगन रहते हैं । समस्त चित्र गहन मानसिक अनुभूति को उपस्थित करता है ।

सुरतान्त एवं जागरण

सुरतान्त एवं जागरण-काल के प्रेम-सौन्दर्य का भी अत्यंत कुशल एवं बारीक रेखाओं में अंकन इन कवियों ने किया है । सुरति के सेज पर उठकर जागे हुए युगल का यह शारीरिक चित्र देखिए

१ रूप रसिकदेव नि० सि० पदावली ६७ ।
२ रसिकदास कामन मदूर भाग ३ प० २६१ ।
३ रूप रसिकदेव नि० सि० पदा० ५५ ।
४ स्वा० रसिकदेव सिंगार रस के पद ७ ।

प्रिया प्रीय सुरति सेज उठि जाग।
घूमत नैन भरन अलसाने मनहु समर सर लाग।
सिथिल अंग छूटी सिर अलक बदन स्वेद कन लाग।[1]

यह श्रृंगार वस्तु चित्रण रूप में हुआ है पर अधिक सूक्ष्म रूप में पीताम्बर देव ने इसे उपस्थित किया है। कठिन सुरति की ओर उन्मुख वाली छबीली की मूर्तिमती रागिनी (राग की नवरी) कहा है जिसके कि सौन्दर्य का नीराजन स्वयं किशोर करते हैं

तब छबीली तान सुनि कठिन सुरत की ओर।
उठी राग की सरवरी आरति करत किसोर।[2]

राघव भोर होने पर जागते हैं पर आँखों में नींद भरी है। मंद मंद घूम रहे हैं एवं आलस्य में सिया तन की ओर झुक झुक पड़ते हैं। सिया तन की ओर झुक झुक पड़ना जो नींद भरे होने का संकेत करता है वहाँ राम की गहरी अनुराग व्यंजना भी होती है। ऐन्द्रिक बिम्ब के साथ मानसिक पक्ष का मणि काचन संयोग स्पष्ट हो गया है

राघव भोर ही नींद भरी अंखियन मन भावन।
उठि उठ फूलन शय्या पर कोटिन काम लजावन।
मृदु मलयात जम्हात सिया तन झुकि झुकि परत सुहावन।
राम सखा या मधुर रूप लखि सो जिय अतिहिं जियावन।[3]

होली एवं हिंडोल आदि उत्सवों के भी प्रभूत वर्णन इन कवियों ने किये है। ऐसे छन्दों की संख्या सहस्रों में पहुंच सकती है जिनमें वसन्त होली वर्षा एवं झूलन की शोभा वर्णित हो। शरद ऋतु एवं रासलीला के भी पर्याप्त चित्र उपलब्ध होते है। विस्तार भय से हम इनके उदाहरण यहाँ पर नहीं दे रहे हैं।

(६) सहचरी सेवा

नित्य विहारोपासकों की साधना सखीभाव की होती है यह हम पहले भी कह चुके है। सखीभाव में सखियाँ युगल दम्पति की सुख सुविधा की सारी व्यवस्था करती हैं उनके नित्य विहार का दर्शन सुख लूटती है एवं इस सेवा तथा

---

१ स्वा० नरहरिदेव श्रृंगार रस के पद २।
२ पीताम्बरदेव परमोज्ज्वल श्रृंगार रस की साखी ५।
३ रामसखे पदावली (रा भ०सा में उ० पृ ३२५)।

इस दर्शन म ही व अपनी कृतार्थता मानती हैं। राधाप्रियवर की सखियाँ गाथा का छोड़कर अयत्र सवत्र वे तत्सुखी भाव से ही साधना करती हैं। अष्टयाम का सेवा विधियाँ इन्हीं की सेवा के लिए स्थापित हुई हैं। व उन्हें सवेरे गा गाकर जगाती हैं मुख धुलाती हैं भोजन कराती हैं शृगार कराती हैं उन्हें सिंहासन पर पधराती हैं पान खिलाती हैं विहार क लिए कुंज म चलन के लिए प्रेरित करती हैं सगीत नत्य का आयोजन करती है रास रचाती हैं शया विद्या दती हैं तथा शयन समय मान का अनुराध करती है।[1] मान क समय वे मान मोचन करती हैं विहार क समय सजा। श्याम दूल्हा है एव सखिया बराती बन जाती है

सखी बरात पिय स्याम कत।
अदण साज बन राज धाम पीत फूल तन पहिरि धाम।
अब मौरि ले सिर धारि मौरि द्रुम गुच्छप्रति पत्र मौरि।
फल प्रवाल तोरन बनाय छुवत पवन आसि परासि धाय।
पिय प्यारी बन तन सुवास सहचरि भ्रमरी सब आस पास।

सखियाँ साथ म सम्मुख आनाय भी करती ह। एक बार सखियाँ कृष्ण को अपन समान स्त्री बना पहना करी न ल आई जहाँ नर्तिता विलासिनी चतुरता एव शिक्षा प्राप्ति सखियाँ थी। व सब चकित हैं

लख्यों सखी सिरमौर रूप इह कौन वधू कित आई।
सबके मन को करत हरत बस निरखत सुधि बिसराई।

परन्तु एक चतुर सखी जान गई—वह खोजकर गई और प्रिया की प्रिय का रूप लेकर ले आई और उस वधू कृष्ण स कहा

---

1 सखियाँ सज रचना करके राधा से अनुरोध कर रही हैं
   निज कर सेज सवारी पचि पचि
      पौढ़िये जू प्यारी बलि जाऊ।
   सुमन सुमन बिबि रचि रचि पचि-पचि
      सुमन के सारा बलि जाऊ।
   सौरभ-सना घनी घन हित
      चित द अनुरागा बलि जाऊ।
   रूप रसिक सुख बिलसहु दुलसहु
      मैं बलि बलिहारी जाऊ।
         —रूप रसिक देव नि० वि० दशावली ६४।

2 राधासुधानिधि पद २१।

ये पतिनी ये पीव तिहारे मिलि विलसो सुखदाई[४]।

सब सखियां उत्साहपूर्वक विवाह का कम ठान देती हैं तब धूम धाम में दोनों का विवाह करा देती हैं।[१]

राम की सखियों तो और भी ढीठ मालूम पड़ती हैं। वे राम से कहती हैं कि तुम्हें स्त्रीवत में सजाकर हम लाल लाड़ली जी के हुजूर में नचावेंगी

कंचन की गुजरी बिछिया सुमरी लहंगो पगिया पहिराइहो।
कचकी साज सवाइ बिरी पहिराय चुरी अछतन दमाइहो।
माग सवारि कै प्रेम सखी सिर सेंदुर में फिरि अंक लगाइहो।
है तिय की छवि सुन्दर जू हम लाडिली जू के अजूरि नचाइहो।

वास्तव में पीताम्बर देव ने ठीक ही कहा है

तपत पीव सीतल प्रिया प्रेम प्रथम अधिकार।
सहचरि रस जल बरसहीं ग्रीष्म रति सुखसार॥[३]

(७) सिद्धांत-कथन

इस युग के समस्त कवियों की यह सामान्य विशेषता है कि उन्होंने सिद्धांत कथन अलग से किया है। गुरु निष्ठा परोपकार वैराग्य विषयों से अरुचि श्यामा श्याम की एकता मञ्जरी भाव प्राप्ति के सबध में उन्होंने खूब लिखा है। चतुर्थ अध्याय में हम उन ग्रन्थों को उद्धृत कर चुके हैं अतः यहां पर दोहराना ठीक न रहेगा। उदाहरण के लिए हम ललित किशोरी देव की कतिपय साखियां उद्धृत कर रहे हैं

१—ललित लाडले ललित वर ललित सुकेल उदार।
जै जै श्री हरिदास की अद्भुत नित्य विहार।
२—तन करि मन करि वचन करि कीजै पर उपकार।
ताही में हरि मिलत हैं निहचै करि उर धार।
३—भजन करो भोजन करों सोवों पाइ पसारि।
कुंज बिहारिनि लाडिली नेकु न भूल पारि।[४]

---

१ पीताम्बर देव पद ३६।
२ प्रेम सखी सीतारामनखशिखवर्णन (रा०भ० म०उ० पृ० ४ २)।
३ पीताम्बर देव परमोज्ज्वल श्रृंगार रस की साखी १ ।
४ ललित किशोरी देव साखी ८८ २२२ २७७।

## २ ब्रज लीला-गायकों द्वारा सृजित काव्य

राधा और कृष्ण (सीता और राम) यद्यपि आलम्बन यहाँ भी रहते हैं पर उनके परिकर का विस्तार बढ़ जाता है। वल्लभाओं की संख्या बढ़ जाने के कारण भिन्नता की मात्रा बहुत बढ़ जाती है। नाना प्रकार की नायक एवं नायिका सम्बन्धी धारणाएं जन्म लेती हैं।[1] नायिकाओं के बढ़ने के साथ ही स्वकीया पर कीया विरह मान स्थापित की स्वीकृति अनिवार्य हो जाती है। दूती या सखी का दायित्व भी किंचित् भिन्न हो है। किशोर लीलाओं के अतिरिक्त ब्रजलीला की स्वीकृति के कारण बाल एवं पौगण्ड लीलाएँ भी इस साहित्य में चित्रणीय हैं। एवं उपास्य के साथ युगल तत्त्व पूरी तरह आरोपित नहीं होता। यहाँ राधा भी हैं तथा अन्य गोपियाँ भी हैं। राधा की स्थिति अधिक से अधिक प्रधान गोपी की रहती है। इस अन्तर के पड़ जाने के कारण विहार लीलाओं में भी बड़ा अन्तर पड़ जाता है। नित्य विहारोपासकों में हमने दो बातों को विशेष रूप से लक्षित किया था

(१) कृष्ण-सौन्दर्य का चित्रण अत्यन्त विरल है।

(२) राधा की आतुरता मिलनवाञ्छा आदि का चित्रण भी न्यूनतम हुआ है।

कृष्ण का रूप एवं राधा की अभिलाषाएं केवल युगल स्वरूप चित्रण के समय ही कवियों का ध्यान आकर्षित करता हैं अन्यथा रूपवती राधा हैं एवं अभिलाषमय कृष्ण। परन्तु इन लोगों में यह बात नहीं है। ब्रज-लीला (गोपीभावोपासक) गायकों ने राधा एवं गोपियों के रूप के विवरण भी दिये हैं पर मोहन के जिस भुवनमोहन रूप और रूप प्रभाव का उन्होंने चित्रित किया वह उन्हें पूर्व विवेचित गायकों और काव्य से नितान्त भिन्न कर देता है। इसी प्रकार यद्यपि मोहन की मिलन एवं अभिसार की आकांक्षा व्यक्त करने का भी यत्न की है परन्तु उनका अधिक ध्यान गोपिकाओं या राधा के तन मन की प्रवृत्ति का चित्रण करने की ओर अधिक रहा है। होरी झूलना आदि उत्सवों तथा समय बाते की आशाओं के अतिरिक्त विरह की विभिन्न स्थितियाँ कुब्जा के प्रति ईर्ष्या अथवा मुरली उपा लम्भ आदि के भी मार्मिक चित्र इन कवियों द्वारा उपस्थित किये जा गये हैं। हम

---

१ नीचे हमने ब्रजलीला-गायक लिया है पर इसके अन्तर्गत हम विवेचना के लिए राम भक्ति-साहित्य की भी वे रचनाएँ ले रहे हैं जो शुद्ध नित्यविहारोपासना या सखी शाखा से भिन्न हैं। इसे आवरण सीता भी कहा जा सकता है।

२ चतुर्थ अध्याय में इन बातों का हम विस्तार से विवेचन कर चुके हैं।

इन कवियों के काव्य के प्रधान प्रधान पक्षों के विश्लेषण एवं उद्घाटन की चेष्टा करेंगे।

(१) रूप चित्रण

जैसा कि अभी ऊपर संकेत किया जा चुका है स्त्री और पुरुष दोनों ही तत्त्वों के रूप का चित्रण करने का प्रयास इन कवियों ने किया है। परन्तु चित्रण की प्रणाली और अभिव्यंजना का ढंग वही है जिस कि पीछे हम विवेचित कर चुके हैं।

कृष्ण का रूप सौन्दर्य और उसका प्रभाव

परम्परा प्राप्त उपमानों के आधार पर कृष्ण के रूप के वस्तुगत चित्रण में ये कतिपय उदाहरण हम दे रहे हैं

इन्द्र नील इन्दीवर घन छवि छवित श्याम शरीर री।
भौंहें चाप सर कुंकुम टीको नासा राजत कीर री।
अधर बिंब मृदु हास चन्द्रिका दशन सिखर मनि पाति री।
चारु चिबुक अम्ब फलवारी ग्रीव कम्बु मणि कान्ति री।[1]

ऊपर की पंक्तियाँ विभिन्न अंगों के लिए उपमा जुटाती हैं परन्तु इनसे इन अंगों का कोई कल्पनाग्राह्य रूप हमारे नेत्रों के सामने नहीं आता। यद्यपि मनोनुयायी मनोहर दास ने भी कृष्ण के रूप का वर्णन करना चाहा है। परन्तु न तो उस रूप का कोई बिम्ब हमारे सामने उपस्थित हो पाता है और न उस रूप की अनुभूति ही हम भली प्रकार हो पाती है। उपमानों की मधुर कल्पना के स्थान पर इस छन्द में केवल वस्त्राभूषण ही गिनाये गये हैं

केसर की भूमिका प जरो खिरकी की पाग
झूमिका कनक स्वच्छ मोर पच्छ लटक।
झगा बूटेदार दोदामी को कष्ट बार रच्यो
उपरैना पटका सुनेनी चित्र चटक।
गुंजावलि बाजूबन्द पहुचीया अनलस
सूथन नूपुर सुर पग जूरी मटक।
जगमग राधिका रमण सिंहासन ठाढ़
मनोहर मुसकान माही अटक।[2]

देव का छन्द ठीक इसी परम्परा में है। यह बात दूसरी है कि उन्होंने अपने छन्द में वस्तुगत साधन का अधिक प्रयोग किया है तथा देव का छन्द उसके प्रभाव की ओर भी संकेत करता चलता है

---

१ वृन्दावन देव गीतामृत गंगा ४।६६
२ मनोहर दास राधारमण रस सागर स ११

पायन नूपुर मंजु बजै कटि किंकिन में धुनि की मधुराई।
सांवरे अंग लसै पटपीत, हिये हुलसै बनमाल सुहाई।
माथे किरीट बड़े दृग चंचल, मंद हंसी मुख चंद जुन्हाई।
जै जग मंदिर दीपक सुंदर श्री ब्रज दूलह देव सहाई।[1]

इस प्रकार के वस्तुगत अलंकार प्रधान रूपचित्रण में यत्र-तत्र कल्पना का भी रुचिर प्रयोग मिल जाता है। कृष्ण की पीली पगड़ी वाम भाग की ओर झुकी हुई है और उसके ऊपर मोर के चंद्रिका सुसज्जित है। ऐसा प्रतीत होता है कि सुमेरु पर्वत पर अखण्ड इन्द्रधनुष उगा हुआ है। रत्न जटित मणि कुण्डल मुख पर ऐसे प्रतीत होते हैं मानो नक्षत्रगण अपना राजा समझ कर चन्द्रमा की सेवा कर रहे हों

पीत पाग रही वाम भाग झुकि तापर सिखी सिखण्ड री
मानुहु मेरु शृंग पर ऊग्यो मघवा धनुक अखण्ड री।
रतन पेच मणि कुण्डल राजत छाजत उपमा अनूप री।
मनु उडुगण सेवत मुख चन्दहि जानि आपन भूप री।[2]

रूप का वह चित्रण सबसे अधिक मार्मिक होता है जिसमें वस्तुगत स्वरूप के स्थान पर प्रभाव की व्यंजना होती है। सोमनाथ का निम्नलिखित छन्द रूप का प्रभाव ही अधिक उत्पन्न करता है।

मोहन पंकज से दृग हैं इतने,
    पै तनकौं तिरछे मुसकाय कै।
कोटि मनम्मथ के मथि प्रान
    परी कल कानन मैं रट गराय कै।
त्यों नगिनाथ लसे अधरों जय
    कानन बांसुरी की धुनि छाय कै।
को वह नारि जु धीर धरै उर
    प्रेम की पीर गंभीर पचाय कै।[3]
        — रास पंचाध्यायी पृ० ४१ (छन्द ६५)

बिहारी का निम्नलिखित दोहा भी एक भिन्न प्रकार से रूप की व्यंजना करता है

---

१ देव सुख सागर तरंग पृ० १०२।
२ वृन्दावन देव गीतामृत गंगा ४।६६।
३ सोमनाथ रास पंचाध्यायी छन्द ६५ पृ० ४१।

भृकुटी मटकनि पीत पट चटक लटकती चाल।
चल चख चितवनि चोर चित लियो बिहारी लाल।[1]

सौन्दर्य का वस्तुपरक एवं अनुभूतिपरक रूप सम्मिलित रूप पर मतिराम के निम्नांकित सवैया में व्यक्त हुआ है। प्रारम्भिक पंक्ति में वाह्य शृंगार का चित्रण हुआ है। दूसरी पंक्ति में मुस्कान चेष्टा तथा कुण्डल के हिलने से उत्पन्न होने वाली सत्यात्मक शोभा चित्रित हुई है। तृतीय पंक्ति में शरीर के अंग विशेष नेत्र के आकार एवं नेत्रों के व्यापार का प्रभाव कवि ने चित्रित किया है और अन्त में इन सभी को समेट कर मन में जो अनुभूति जगती है उसके लिए नायिका विरोध मूलक उक्ति को अपनाती है। बहुधा जहाँ वाणी शिथिल और भ्रममय होने लगती है वहीं ये अलंकार उसकी सबसे अधिक सहायता करते हैं

मोरपखा मतिराम किरीट में कंठ बनी बनमाल सुहाई।
मोहन की मुसकानि मनोहर कुंडल डोलनि मैं छवि छाई।
लोचन लोल बिसाल बिलोकनि को न बिलोकि भयो बस माई।
वा मुख की मधुराई कहा कहौं मीठी लगै अंखियान लुनाई।[2]

समर्थ कवि कभी कभी रूप का वस्तुगत अंकन शैली का चमत्कार प्रभाव का व्यंजित करने वाला किसी सूक्ष्म रेखा से भी बहुत बड़ा काम ले सकता है। वृन्दावन देव ने निम्न पंक्तियों में यही किया है। कृष्ण के अंग शृंगार आदि के लिए उपमान का वर्णन न जुटा कर नायिका मात्र इतना कह देती है कि उस रूप राशि के एक अंग का अवलोकन संसार की किसी भी नारी का अपनपन में बाहर कर देने के लिए पर्याप्त है

आजु भली विधि देखि के माई सु आई गोवधननाथहि हौं री।
एक ही अंग निहारि जो नारि रहै अपनपन ताहि कहौं री।[3]

पतिव्रत के सारे अभिमान उस रूप का निहार तन के बाहर धर रह जाते हैं

सुरी किन्नरी नरी विश्व मे को है ऐसी नारि री
रहै आपनोपन पतिव्रत लिये एक ही अंग निहारि री।

बात बड़ी कह दी गया है। कोई कर क्या यह रूप ही ऐसा है—नायिका की

---

१ बिहारी लाल सतसई सं ३ २ (बिहारी रत्नाकर प्रथागार बनारस)।

२ मतिराम रसराज छन्द ४१०।

३ वृन्दावन देव गीतामृत गंगा २।२२।

४ वही वही ४।६६।

(२) नायिका भेद

जैसा कि ऊपर हम संकेत कर चुके हैं ब्रजभाषा में बहु बल्लभाश्रय की धारणा के कारण इस साहित्य में भी नायिकाभेद के अनुरूप चित्रण पाये जा सकते हैं। परकीया प्रयाधिका नायिका के ये चित्र देखिये

(क) लई कन्हैया ने हौं घेरि।
खोरि साँकरी माँझ सभोक आइ गयौ कितहू तें हेरि।
कौरो भरी उर धरी औचका अकेली काहू गुनाऊ टेरि।
आनन्द घन घरि सराबोर करि पठई घर नौ निपट सघेरि।[1]

(ख) पाछे गोपाल आगे गुरुलोग रहो अति लाजनि सों दबि नीठ में।
ग्रीव फिरायन चाहि सकी मुरि सोक में आये वे मेरी ए दीठ में।
नागर प्यारे के देखनि की सखि यास में आनी यहै उर नीठ में।
आस भई मुख्य विहि काज या वैर बयो सास भई नहि पीठ में।[1]

(ग) कैसे जल लाऊ मैं पनिघट जाऊ?
होरी खेलत नन्दलाडिलो क्यों कर निबहन पाऊ।
वे तो निलज फाग मदमाते हौं कुलवधू कहाऊ।
जो छुव रसिक बिहारी अचर तो धरती फार समाऊ।[1]

इसी प्रकार मनोहर दास जी द्वारा चित्रित गुप्ताभिसारिका नायिका का यह चित्र है

सरद की रैनि उजियारी अभिसार प्रिया
प्रीतम पै सेत सारी खोर अंग कीने हैं।
मालती मुक्ता मल्ली माला अंग अंग सोहे
आभूषन हीरनि जटित रंग भीने हैं।
चांदनी में मिलि चली देखन न पावै आली
अंग की सुगंधि अनुसार कै हू चीने हे।
राधिका रमन मिले मनोहर भांति भांति
लिने मन भिले मानो शोभा जल मीने हैं।

---

१ घनानंद ग्रानंद पदावली १६७।
२ नागरी दास निम्बार्क माधुरी पृ ६२१ पर उद्धृत।
बणीठणी जी (रसिक बिहारी) निम्बार्क माधुरी पृ ६ ४ पर उद्धृत।
४ मनोहरदास राधारमण रस सागर छन्द सं १६।

रूप की उत्कृष्टता का यह दृश्य भी दृष्टव्य है। एक ही उपमा में राधा की अप्रस्तुता का सम्मिश्रणकवि की रचना शक्ति का भी प्रमाण है और अलंकार की सार्थकता का भी। अलंकार द्वारा ध्वनित दृश्य गोपिकाओं की मन स्थिति और शारीरिक अवस्था का पूर्णतया भावन कराने में समर्थ है और यही काव्य की सार्थकता होती है। प्यासा जिस प्रकार तीर के समान जल पर टूटता है वैसे ही अत्यन्त आतुरता से वे प्रिय से मिलती है। यह बिम्ब पुनः भावप्रवरण कल्पना द्वारा प्रसूत है एवं भाषा ही इसे सम्प्रेषित कर सकने का एकमात्र माध्यम है

> लालहि देखन बाल चली हैं।
> गृह गृह ते सजि भूषण अम्बर भूलस कामलता सी फली हैं।
> प्यासे ज्यों नीर पै तीर ज्यों टूटत यों अतिआतुर जाय मिली है।
> श्री वृदावन प्रभु को अवलोकत मानहु मन की सनफली हैं।[1]

इसी प्रकार मनिराम[2] देव घनानन्द[3] सोमनाथ[4] चरण दास[5] मनोहरदास[6] आदि में अभिलाषा एवं उत्कठा के प्रभूत चित्रण उपलब्ध हो जावेंगे। सीमित क्षेत्र एवं सीमित उपमानों के माध्यम से भी इन कवियों ने अभिलाष तथा उत्कंठा जैसी वृत्तियों के आकर्षक अनुभूतिप्रवरण बिम्ब उपस्थित किये हैं।

(३) मिलन और अभिसार की लीलाएं

इन कवियों ने मिलन एव अभिसार के वैसे रंगीन चित्र नहीं खींचे हैं जैसे कि विरह वर्णना के। इस वर्णना के घनीभूत प्रवाह को उन्होंने अपने काव्य में और उसके द्वारा उत्पन्न करना चाहा है। सयोगवर्णन के जो चित्र ये कवि उपस्थित करते हैं वे तत्त्वतः युगलोपासना के क्षेत्र में पहुंच जाते हैं परिणामतः पीछे विवेचित चित्रों से तनिक भी भिन्नता हम दृष्टिगोचर नहीं होती। पर अभिसारोन्मुख कुछ अन्य क्रीडाएं जिनका नित्य या तो नित्यविहारोपासना में अभाव है या फिर मात्र राधा और कृष्ण के मध्य वे छद्म क्रीडाएं है उनका सखियां रस के लिए आयोजन करती है। यह आयोजन कृत्रिम सा लगने के कारण उतना रस निर्भर नहीं हो पाता

---

१ वृदावन देव गीतामृत गगा २।१०।
२ रसराज ६०।
३ ब्रजमाधुरी सार पृ० ३१२ छंद ३२।
४ घनानद प्रकीर्णक १३।६।
५ सोमनाथ रत्नावली स्फुट, ३४।
६ भक्ति सागर पृ० ५००।
७ राधारमण रससागर छंद २५।

जितना कि व्रजलीला उपासकों में राधा कृष्ण के बीच होने पर भी प्रिय लगता है। इसका कारण है कि परकीया प्रसंग के भीतर ही दान लीला आदि मार्मिक हो जाता है। इसके अतिरिक्त वहाँ पर केवल राधा और कृष्ण ही भाग नहीं लेते कृष्ण अन्य गोपिकाओं के संग भी गोरस दानलीला का नाटक करते है।

वृन्दावन देव के गीतामृत गंगा में इस दानलीला का अत्यन्त नाटकीय ढंग से वर्णन हुआ है। व्रजांगनाओं का एक समूह गोरस बेचने निकलता है कृष्ण के सखा रास्ते में टोक कर पूछते हैं—तुम लोग जिसकी बहू और बेटियाँ हो बिना गोरस दान के जा नहीं सकोगी। गोपिकाएँ भी मुँह तोड़ उत्तर देती है कि तुम्हारी कौन सी थाती हमने रख ली है जो तुम ऐसी बातें करते हो। वे कहती हैं

अपने अपने घर ठाकुर हैं सब आँखि करत काप तुम रातीं।[1]

(अध्यात्म पक्ष में इसका अर्थ यों भी लग सकता है कि सभी ब्रह्म रूप ही है फिर ऊँच नीच का कोई प्रश्न ही नहीं है) और फिर यदि ठाकुर हो ही तो

मायो तो देव न भाँति को लेव कहा भयो जानि बडो जो भयो जू।[2]

लगता है कि तुम लोगों के दिमाग चढ़ गये हैं—आँखों में मद चढ़ गया है। गोपियों और सखाओं में और भी तमाम झड़प होती है आखिरकार चिढ़कर कृष्ण सखा कहते हैं

समझो कहा आखिर होई गवारि करी बहुत हम कानि तिहारी।
ज्यों ज्यों गहो नरमो हम त्यों ही त्यों मूड़ चढ़ी बढ़ि बोलत सारी।
बोहनी तो कर जाहु न बोलत आई बड़े घर की जु सकारी।
वृन्दावन प्रभु गोपति राव हैं नंद जु को घर छोनो कहा री।[3]

तुम गवारियों की मर्यादा का निवाह अब तक हमने बहुत किया हम नरमी में बोलते थे इसलिए सर पर चढ़कर आई हो पर बिना दान दिये जा नहीं सकती हो। गोपों के राव नन्द जू के पुत्र हमारे साथ हैं।

पर गोपियों पर इस झिड़की का कोई प्रभाव नहीं पड़ता वे मुँहतोड़ प्रत्युत्तर देने में मग्न हुआ उत्तर देती है कि हाँ जी हम तो गवारिनें हैं हो पर सत्कीर्तियों के राव तुम लोग तो हमारे ही बीच पले हो (और यही स्थान नहीं मिला) और हमारे ही समान गवारपन का काम रास्ता रोककर कर भी रहे

---

१ गीतामृत गंगा ३।५।
२ वही ३।७।
३ वही ३।१२।

हो प्रभ राह रोगे भावन ?

तुम तो जदुवंशिन राव हुते तउ श्राय गवारिन मांझ पले हो।
पूछ बड़ो सु उड़ाव द आपको लाम तुम्हें जु प्रवीन भल हो।
हमें तो सब जान गवारि हैं ये सब तो तुमहू हम मांझ रले हो।
वृंदाबन प्रभु बसे रहो तुम रोके गवारनि चाल चले हो।[1]

इस प्रकार य नाटकीय संवाद चलत रहत ह और फिर चतुराई पूर्वक कृष्ण दान ले ही लेते है। वृन्दावन देव का यह प्रसंग अत्यन्त नाटकीय एव संवादकौशल म भरा हुआ है उत्तर प्रत्युत्तर एव पुन उसका उत्तर अत्यन्त कुशल संवाद-कला के आधार पर है। कथन की छान्दस ऐसी सवाद रचना भक्ति-काल के कवियों म भी कम ही देखने को मिलती।

चरणदास द्वारा चित्रित दान लीला म भी नाटकीयता एव स्वाभाविकता का सुन्दर समाग हो गया है।[2] इस दान लीला के अन्तगत चित्रित एक प्रसंग लीजिए। श्याम की जबरदस्ती म खीझ (रीझ) कर एक गोपी कहती है कि अच्छा ! आओ बनाओ तो हम तुम्हें पेट भरकर गोरस पिलाती है। कृष्ण बठ जाते है तो वही की मटकी म उसका कर से अगूठा दिखा देता है और पूछती हैं कि जरा स्वाद तो बताइये मन भाया माठापन है न ?

उठ बोली एक ग्वारिनी भौंह मटक कर मुसकाय।
पीवो गोरस पेट भर तुम दोऊ कर ओक बनाय।
बठ जबहू चाव सों कीनो ओक बनाय।
पीवन की इच्छा करी मन मे अति ही ललचाय।
मटकी सो उहकाय के गुठा दियो दिखाय।
कहो स्वाद बतलाइये कछु मीठो है मन भाय।[3]

कृष्ण की इन दान लीलाओ के अनुकरण पर राम भक्त म रामसखजी ने भी दान लीला की ठीक ऐसी ही कल्पनाए की है। यहाँ पर सीताजी अकेली ही राम को मिल जाती हैं

विपिन प्रमोद से बोरि महा ह य आवो दही ल बड़ी अलबेली।
मानत ना डर काहू को नेकहू पाई अचानक आजु अकेली।

१ गीतामृत गगा ३।३३।
२ दानलीला वर्णन भक्ति सागर पृ० ४८६ ४८६।
३ चरणदास भक्ति सागर पृ० ४८८।

दीजौ हम करि नग तु है भावतो चित्त को चोर हो रूप नवेली।
बात हमारी सुनौ सब कान दै हो तुम तौ दय जोग सहेली।[१]

रास-लीला

अन्य लीलाओं के समान ही इन नाना प्रकार के सगुणोपासकों (निकुंज एवं प्रावरण लीला के गायक) में रासलीला में भी यह अन्तर है। हमारे प्रस्तुत समालोच्य काव्य की रासलीला भागवत की परम्परा में है। शरद की छिटकी हुई चाँदनी में गोपिकाएँ मुरली की ध्वनि सुनते ही अपने अपने घरों से कृष्ण की ओर दौड़ पड़ती हैं

जैसी रही जोइ सोइ चली है तमकि तसी,
काहू की न मान कोऊ आतुरता बढ़ी है।
अस्त व्यस्त भूषन बसन भन मन काज
मनमथ राज चटसार मानो पढ़ी है।
मनमुख नाद सुधी गति मन मई बाधा
आगे पूनी साधा प्रेम गजराज चढ़ी है।
रमण सों मिली राधा शोभा सिंधु ते अगाधा
मानो हर मूरति सनेह साँचे गढ़ी है॥[२]

गोपिकाएँ जैसे तैसे कृष्ण के पास पहुँचती हैं पर वे व्यंग्य रूप में पूछते हैं कि तुम सब यहाँ क्यों आई? उन्हें अपना अपना धर्म याद दिलाकर घर लौटने के लिए प्रेरित करते हैं। इस पर वे उत्तर देती हैं

रावरी हाँसी कि जोवन सो,
घर बाँसुरी की सुन तान तरेरी।
जाग उठी मनमथ की आगि
दिनोंदिन बाढ़ति मानि घनेरी।
सींची हम अधरामृत सों
'सोमनाथ' कही जिनि बान बरेरी।
नातरु या विरहानल में
जरि होयगी छार भभूति की ढेरी।[३]

---

१ रामसखे : जानकी नौरत्न मालिका (रा०भ०म०उ० पृ० ३२३ पर संगृहीत)।

२ मनोहरदास : राधारमण रस सागर, पृ २५।

सोमनाथ : रास पचाध्यायी पृ ३७।

बिहारी ने रासलीला के उस अंश का भी वर्णन किया है जिसमें गोपियाँ कृष्ण के साथ सम्मिलित होकर रास करती हैं तब प्रत्येक गोपी को यह अनुभव होता है कि कृष्ण उसी के पास है

गोपिनु संग निसि सरद की रमत रसिकु रसरास।
लहाछेह अति गतिनु की सबनु लखे सब पास।[1]

इस अद्भुत गति में होने वाले परम रमणीय रास को देखने के लिए देव वधुएँ भी व्याकुल हो रही हैं। नभमंडल के ऊपर सुरों के विमानों की भीड़ लग गई है

वृन्दावन कानन पै भीर है विमान की
देव बधू देखि देखि भई है मनचला।
बनी कल गान के वितान धुनिवाय बध्यो
रमालोक लोभित ह्वै मूलो उर अचला।
द्वै द्वै बिच गोपिन के ललित त्रिभंगी लाल
नागरिया पदन्यास बाजै छुनछुनला।
रास रंग मंडल अखंड नृत्य होन लाग्यो
संग ह्वै कै भ्रमत मानो मेघचय चचला।[2]

जल क्रीडा

रास के पश्चात् जलक्रीडा में थकावट दूर करने का प्रसंग भागवत में भी आता है।[3] वृन्दावन देव ने वहाँ से प्रेरणा लेकर अपने रासलीला वाले अंश में उसका वर्णन किया है। यह वर्णन निम्बार्क परम्परायुक्त एवं भावपूर्ण प्रतीत होता है। इस तरह के वर्णन एक प्रकार के संस्कार (Ritual) जैसे प्रतीत होते हैं।

क्रीडत कालिंदी तट गोपिन संग लीन।
सुन्दर विशाल नैन सुरत रंग भीन।
मनो मीन वाल उपय लोहित वपु कीन।
उरसि तिय नख प्रकार सोहत अति नीको।
जाहि देख द्वज चन्द लागत अति फीको।

१ बिहारी रत्नाकर दोहा २६१।
२ नागरीदास निम्बार्क माधुरी पृ ६२०।
३ श्रीमद भागवत १०।३३।२३–२५।
४ वृन्दावन देव गीतामृत गंगा ५।१६

होली

बसन्त ऋतु में होली का मदनमय उत्सव माधुर्य भाव के उपासक सभी कवियों के मन को आकर्षित कर सका था। आगे चलकर रीतिकाल में दरबारी कवियों ने होली के अनेक रंग भरे चित्र उपस्थित किये हैं। पद्माकर का 'लला फिर आइयो खेलन होरी' वाला छन्द प्रसिद्ध ही है। रीतिकाल के होली सम्बन्धी पदों के पीछे वस्तुतः इन कवियों का होली वर्णन विद्यमान था।

इन कवियों ने होली के खेल का ही वर्णन नहीं किया है, होली खेलने की अभिलाषा का भी परिचय दिया है। होली मनभाया वसन्त का त्योहार होता है, ऐसी स्थिति में नायिका यदि प्रारम्भ में ही उस दिन की प्रतीक्षा करती हुई होली खेलने की योजना बनाये तो वह नितान्त स्वाभाविक होगा। पुष्टिमार्गीय जगन्नाथ कविराय का पद इसी आकांक्षा को व्यक्त करता है

अहो हरि होरी में तब जो गये तुम भाजि।
गारी देहु अरु मराउ
मुख मार्डोंगी आज।
हौं अपनो मन भायो करि हौं
सुनि ब्रज राज कुमार।
जगन्नाथ कविराय के प्रभु
भाई सकल घोष सिरताज।[1]

अनीप्सा जी के पद में नायिका नायक को वर्जित कर रही है कि मेरे ऊपर रंग न डालो। धमकाती भी है कि यदि न मानोगे तो पिचकारी छीन लूंगी। पर कृष्ण नायक नहीं मानते तो कहती है कि अब तुम सुभग गारी सुनना चाहते हो। इस वर्जन एवं निषेध में अनुराग एवं स्वीकार की गहरी व्यंजना है जो रसिकों से छिपी नहीं है —

ए जु ! नीके तुम जाहु चले जिन डारो मेरी सारी।
सुनि श्याम सखि श्याम सों हैं निहारा नाहीं छिनाय लहु कर तें पिचकारी।
अब कछु मोपे सुन्यो चाहत हो गारी धरम मोते इत रसिक बिहारी।[2]

होली के चित्र नित्य विहारोपासकों में उतने सजीव नहीं बन पड़े हैं जैसे कि इन कवियों के हैं।

---

१ जगन्नाथ कविराय कीर्तन संग्रह भाग २ पृ० ४५।
२ बन ठनाजी (रसिक बिहारी) निम्बार्क माधुरी का संग्रह, पृ० ६०४

इसी प्रकार ग्रन्थ उत्सवों के पद भी कीर्तन ग्रन्थों आदि में बिखरे पड़े हैं। अष्टयाम सेवा विधि से सम्बन्धित पदों की संख्या भी विशाल है।

## (४) विरह

नित्य विहारोपासकों एवं ब्रजभावापन्न गायकों के मध्य विरह संबंधी एक बड़ा अन्तर है। निकुंज लीलाओं में विरह अत्यन्त सूक्ष्म (मन की वृत्ति विशेष) स्वीकार किया गया है क्योंकि राधा और कृष्ण के मध्य वियोग की स्थिति युगलोपासना की आत्मा के विपरीत है। पर ब्रज लीला-गायकों ने न्यून विरह का जम कर गायन किया है। सूरदास का — ऊधो विरहो प्रेम करै — हम चतुर्थ अध्याय में उद्धृत कर चुके हैं। वहाँ पर हमने इस सम्भावना की ओर भी संकेत किया था कि विरह को मूल्यवान् मानने के पीछे सूफी प्रभाव भी हो सकता है। गोपियों के प्रत्युत भाव से प्रभु के प्रति सीधे विरह एवं प्रेम निवेदन तथा किसी लौकिक प्रेम कहानी के माध्यम से प्रेम एवं विरह की तीव्र अभिव्यंजना में कोई अन्तर प्रतीत नहीं होता।

अस्तु लौकिक विरह के विविध रूप इस इस साहित्य में उपलब्ध हो जाते हैं। घनानन्द ने निर्भ्रान्त शब्दों में घोषित किया था कि यदि मन में गोपियों की सिसक और कसक न आयी तो रसिक कहलाना व्यर्थ ही है। रसिकता कुछ और ही वस्तु है।[१] इसी कारण इस सिसक और कसक का वर्णन इन कवियों ने अत्यधिक मन लगाकर किया है।

काव्य शास्त्रियों ने विरह के पूर्वराग, मान, प्रवास और करुण ये चार भेद किए हैं। रीतिकालीन कवियों ने इन सभी का चित्रण परिपाटी निर्वाह के लिए किया था। प्रमाभक्ति के इन कवियों में इनमें से प्रथम तीन स्थितियाँ मिल जाएँगी पर उदाहरण देने के लिए नहीं है। करुण विप्रलंभ को भगवान के परिकर में स्वीकृति नहीं है। पर शेष तीनों को उन्होंने यथार्थ के स्तर पर भावित किया है।

### पूर्वराग

विरह का प्रथम प्रकार पूर्वराग माना गया है। साहित्य दर्पण में इसकी परिभाषा देते हुए कहा गया है कि इसमें अभिप्राय है रूप सौन्दर्य आदि के श्रवण अथवा दर्शन से परस्पर अनुरक्त नायक नायिका की उस दशा का जोकि उनके

१ गोपिन की ससक कसक जो न आई मन रसिक कहाए कहा रस कहू औरई। —प्रकीर्णक ३१।

समागम से पहले हुआ करती है।[1] घनानन्द द्वारा वर्णित यह विरह पूर्वराग ही है जो रूप दर्शन से उत्पन्न हुआ है

आनि हौ मेरी प चोरी भई लखि फेरी फिर न सुजान की घेरी।
रूप छकि तित ही बियकी अब ऐसी अनेरी पत्याति न बेरी।
प्रानन साथ परी परहाय विकानि की बानि प वानि बसेरी।
पायन पारि लई घन आनद चायनि बावरी प्रीति की बेरी।[2]

सोमनाथ का यह विरहिणी भी प्रिय के दर्शन से उन्मत्त बनी चली आयी है

सोमनाथ मोहिनि जिलाकि छवि छाको छकी,
डोही घ चि गांसो पचबान बतियान में।
गागरि गिराय बिसराइ कुल कानि ग्वालि,
ल्याई भरि माहन की नेह घ लियान में।

प्रवास

ब्रज नाना के अन्तर्गत कृष्ण का ब्रज छोड़कर मथुरा एव द्वारका चले जाना विरह-काव्य का प्रमुख स्थान रहा है। अपनी प्रीति बढ़ाकर कृष्ण चले जाते हैं। प्रान भी अवधि भी न जाते हैं पर प्रान नहीं। गोपियाँ इस कठिन वियोग में व्यग्र हो जाती रहती है। इस घटना ने अगणित कवियों के मानस को आन्दोलित किया है तब मन्दराग छन्दों में वियोग की यह गाथा फूटी है। वृन्दावन देव का छन्द उसी स्थिति का व्यक्त करता है

आयो है मास सावन न आये मन भावन जे लाये गुन गावन ए
चातक हू चहूँदिन।
दुख की निशानी इह ठानी विधि विरहिन को पीव पीव बानी
सुनिहोत मन महादिन।
ये तो महाज्ञानी वधु मन में न आनी प और नहीं प्रानी अब
जीव लागि कौन दिन।
वृन्दावन प्रभु पानी जात न बिरानी पीर मीन की कहानी इह
याहि तो अधिक तिन।

गिरधारी का यह छन्द भी प्रवास जन्य विरह की वेदना को अभिव्यक्त करता है।

---

१ विश्वनाथ कविराज साहित्य दर्पण ३।१८८।
२ घनानद सुजान हित २।
३ सोमनाथ रसपीयूषनिधि, स्फुट ३६।
४ गोवामृत गंगा ८।५८।

राधा यमुना के किनारे श्याम की याद करती हुई जो आंसू बहा रही है वे यमुना के जल को भी खारा बना देते हैं

स्याम सुरति करि राधिका तकति तरनिजा तीर।
अंसुवनि करत तरौंस को खिनकु खरौंहौं नीर।[1]

चन्द्रसखी के इन पदों में भी प्रवास जन्य विरह ताप प्रकट हुआ है

पलक न लगे स्याम बिन पलक न लागे मेरी।
हरि बिन मथुरा ऐसी लागत है चन्द्र बिन रैन अंधेरी।
इत मथुरा उत गोकुल नगरी बिच बिच जमुना गहरी।
सांवरे की खातिर जोगन हूंगी घर घर दूंगी फेरी।
चंद सखी भज बालकृष्ण छवि हरि चरनन की चेरी।[2]

मान

नित्य विहारोपासकों के काव्य विवेचन के प्रसंग में मान की चर्चा हम कर चुके हैं। प्रेम के क्षेत्र में मान का बड़ा ही महत्वपूर्ण स्थान होता है। मान का इन कवियों ने बहुत चित्रण किया है। अन्तर इतना है कि अकारण मान के साथ ही सकारण मान भी इन कवियों ने चित्रित किया है। परन्तु एक समानता है — प्रिया का ही मान इन कवियों के लिए भी चित्रणीय रहा है। यह सम्भवतः काव्य परिपाटी का दबाव था। हिन्दी काव्य की परम्पराओं में प्रियतमा के मान की ही परिपाटी रही है।

प्रिया मान किए बैठी है दूती की सखी आकर समझाती है कि रात छोटी है यह मधु यामिनी यों ही बीत जाएगी इसलिए कुंज भवन चलकर रमण करो। यह सत्य है कि प्रिय के निकट अनाधिक कामिनियां हैं परन्तु सचाई यह है कि तुम्हारे बिना वे सारी सलोनी कामिनियां अलोनी लग रही हैं। उनके साथ तो तेरी ही शोभा होती है जैसे कि स्वर्ण के साथ माणिक्य या कि सांवल बादलों के साथ विद्युत छिटा ही शोभा पाती है। अतः हे मानिनी मान थोड़ी देर के लिए ही अच्छा है। वह उपमा देती है कि दूध के उफान के समान ही मान करना ठीक है (दूध का उफान पानी के छींटे पड़ते ही शान्त हो जाता है वैसी ही दूती वचन की शीतलता मान को समाप्त कर देने के लिए पर्याप्त होनी चाहिए) मान के लिए दूध के उफान की उपमा देना स्वतन्त्र निरीक्षण शक्ति का प्रमाण है

१ बिहारी रत्नाकर २६२।
२ चंदसखी के भजन और लोक गीत (प्रभु दयाल मित्तल) १२६ पृष्ठ ४५।

दूध को उफान ऐसो मान कीजै मानिनी,
रुठे कुंज सदन रमन गमन कीजै,
बीती जात बातन ही मधु यामिनी।
तो बिनु सलौनो सब लागत अलौनो,
जदपि निकट हैं अनेक नत कामिनी।
वृन्दावन प्रभु संग तूहीं यों विराजति है,
जैसे हेम मानिक और श्याम घन दामिनी।[1]

दूती मनाते मनाते थक जाती है पर वह प्यारी मानती नहीं है। कुशल वाक्पटु दूती अनेक कौशल करके हार जाती है। लौटकर वह स्पष्ट कह देती है कि तुम्हारी प्रिया रूपवती तो बहुत है ऐसा लगता है कि वह रूप का प्रकाश है स्वयं विधि के हाथ का वह सवारी हुई है परन्तु (मुझे क्षमा किया जाय) ऐसी अनखारी नारी मैंने नहीं देखी है। यह तो तुम्हीं जानते होगे कि तुमने अपनी प्रीति अन्यत्र कहाँ विस्तारित की है पर वह सुकुमारी आपका नाम लेते ही गाली देने लगती है। उसके (दूती के) अनुसार आज तो उसका रूप इतना निष्ठुर है कि पैर पड़ने पर भी वह मानने के लिए प्रस्तुत न होगी

हौं तो पचिहारी बिहारी मानति न प्यारी तिहारी।
रूप की उजारी नारी विधिना सवारी पै
ऐसी अनखारी नारि मैं न निहारी।
तुम जानो प्रीति प्यारी और कासों बिसतारी
लिंग की गये तें गारी देति सुकुमारी।
वृन्दावन प्रभु ऐसी देखी न निठुर आज
मानिहै न पाइ पर कहे हू हहा री।[2]

प्यार को मनाने जाना ही पड़ता है। वे नति का आश्रय लेकर मानवती प्रिया का चरण सेवा करते हैं। ऐसी स्थिति में मान को टूटना ही चाहिए वह टूटता है

मान कियो मानिनि मनायो हू न माने।
मैंव मानहूँ में सोय रही मानिनि न मान कै।
उर्भाक पिय देखे धाय चांपत चरण।
सखी सन द उठाई पिय बढे पगपान के।
पिय को परस जान जान के भई अजान।
चतुर बिहारी जु सों बोली पिय मान कै।

१ वृन्दावन देव गीतामृत गंगा ६।५।
२ वही वही ६।१६।

रहो रहो रसिक राय छिनहु न होहु न्यारे
हम तुम पौढ़े दोऊ एक पट तान के।[1]

**प्रेम वचित्य**

गौडीय वैष्णव आचार्यों ने करुण विप्रलम्भ के स्थान पर प्रेम वचित्य नामक एक नया प्रकार स्वीकार किया है। प्रमातिशय के कारण स्वामी विशेष रूप में ही प्रिय के निकट होने पर भी जब विरह जैसी अनुभूति होती है तब उसे प्रेम वचित्य कहा जाता है[2]। प्रेम-काव्य की अमूल्य निधि घनानन्द के काव्य में प्रेम वचित्य के हृदयस्पर्शी चित्रण हमें मिलते हैं। एक उदाहरण —

झिग बठे हू पठि रहें उर में धरक धरक दुख दोहतु है।
दृग आगे ते बरी कहू टर न जग जोहनि अन्तर जोहतु है।
घन आनंद मीत सुजान मिले बसि बीच तऊ मति मोहतु है।
यह कैसी सजोग न बूझि परै जु वियोग न क्यों हू विछोहतु है।[3]

**(५) उपालम्भ**

प्रेम और वियोग के क्षेत्र में उपालम्भ काव्य भी सहृदयों के मध्य सदा आदर पाता रहा है। भ्रमरगीत के नाम पर लिखा गया उपालम्भ काव्य हमारे साहित्य के सर्वोत्तम अंशों में से एक है। कुब्जा और मुरली के प्रति लिखे गए उलाहने भी कृष्ण काव्य में कम नहीं हैं।

अत्यन्त सहज स्त्रियोचित शब्दावली में वृन्दावन देव ने व्रजबालाओं से यह शिकायत कराई है। गोपियों को प्रिय के प्रेम पर कैसा विश्वास था— मथुरा कौन बहुत दूर है पर तनिक सा सन्देश भी उन्होंने नहीं दिया। हृदय एकदम निष्ठुर कर लिया उस प्रेम की बात उन्होंने साची ही नहीं। इसके ऊपर भी एक विनोद काम उन्होंने किया है—कुब्जा के प्रेम रंग में रंग गए हैं। कुब्जा के लिए उलाहना चन्द्रसखी ने भी दिलाया है।[5]

नागरीदास ने मुरली उपालम्भ सम्बन्धी अत्यन्त मार्मिक पद लिखे हैं।

---

१ गो० हरिराय (रसिकराय) कीर्तन संग्रह तीसरा भाग पृ २०८।
२ उ नी०म० पृ ५४८।
३ सुजान हित १ ४ (घन आनंद ग्रंथावली)।
४ वृन्दावन देव गीतामृत गंगा ८।४६।
५ चन्द्रसखी और उनका काव्य (सम्पादिका पद्मावती शबनम) पृ० ४ ४७।

के चित्रण में इन कवियों का मन बहुत न । लगा है । नागरीदास निम्न पद में कृष्ण के बालरूप का वस्तुगत रूप पर चित्रण करते रह जाते हैं उस मानसिकता की स्थापना नहीं कर पाते जो सूर या परमानन्ददास के काव्य में हमें उपलब्ध होता है । पद इस प्रकार है

कबहु गहि फिरत पूछ बछियान की
किंकिनी कनक कटि मधुर बाज ।
गोप-गोपिन हगनि से खिलौना खिलत
मुख-कमल मुरि हसनि भ्राज ।
बदन दधि-छवि धूरि धूसरित भ ग
अबहि ते मदन-भति पगनि पेल ।
कठ बघना दिये पाय पजनि भनक
दास नागर हिये भ्रागन खेल ।[1]

हरिदासी सम्प्रदाय में यद्यपि बाल लीला की स्वीकृति नहीं है पर स्वामी रसिक देव ने बाल लीला नामक ४६ छन्दों की एक छोटी-सी पुस्तिका भी लिखी है जिसमें बाल लीला की अपेक्षा बालक कृष्ण एवं बालिका राधा के मिलन पर अधिक ध्यान दिया गया है । इसमें बाल भाव का माधुर्य भाव की ओर मोड़ने की चेष्टा की गई है ।

निम्बार्कीय वृन्दावन देव की रचना गीतामृत गगा का प्रथम घाट बाल लीलाओं का है तथा द्वितीय घाट पौगण्ड लीलाओं का । वृन्दावन देव का भी मन इन लीलाओं में अधिक नहीं रमा है । जन्म की बधाइयाँ गा देने अथवा सूचना रूप में कुछ कह कर वे आगे बढ़ जाते हैं मार्मिक चित्र कम ही उपलब्ध होते हैं। ऐसा ही एक पद निम्न कहा जा सकता है

ब्रजरानी की गोद विनोद कर हरि
मोद भरी यों लडावति मया ।
नये गावत गीत नचावति द चुटकी तिहि
जो तिहु लोक नचया ।
समात न नन्द आनन्द मे देखि सुत
स मनोरथ पूरयो है दया ।
कबहू दिन ह्वै वह मो लला स
वृन्दाबन ज हैं चरावन गया ।[2]

---

१ नागरीदास ब्रज माधुरी-सार पृ० २ २ ।
२ गीतामृत गगा १।२२।

इसी प्रथम दोहे में ही उन्होंने श्याम सगाई भी उपस्थित कर दी है।[1] चन्द्रसखी के भजनों में भी मान लीला के कतिपय पद उपलब्ध हो जाते हैं।

## (७) सिद्धान्त कथन

पूर्व विवेचित नित्य विहारोपासकों के समान सिद्धान्त कथन-सम्बन्धी साहित्य इन भक्तों में भी उपलब्ध हो जाता है। परन्तु ध्यान से अनुशीलन करने पर एक तथ्य नितान्त उजागर हो उठता है कि नित्य विहारोपासकों में अनिवार्य रूप से सिद्धान्त-कथन किया है परन्तु इन कवियों में यह अनिवार्यता नहीं है। इसका परिणाम यह भी हुआ है कि परिमाण की दृष्टि से नित्य विहारोपासकों में सिद्धान्त-कथन की मात्रा कहीं अधिक है। इसका कारण हमें यह प्रतीत होता है कि जिस एकान्तिक (रहस्यात्मक) भक्ति-पद्धति को उन्होंने स्वीकार किया था उसके बारे में नैतिकता एवं अश्लीलता का भ्रम हो सकने का अवकाश था। इसी कारण वे सिद्धान्त-कथन के लिए विवश हो गए थे। इन लोगों का सिद्धान्त-कथन एक प्रकार से अपनी रचना की व्याख्या ही है। निकल्सन ने बताया है कि ईरानी सूफियों को भी इस भ्रम से बचने के लिए अपनी रचनाओं का अर्थ स्पष्ट करना पड़ा था।[3] परन्तु ब्रजबाला-नायकों के समक्ष ऐसी कोई समस्या नहीं थी। पुराण हमारे यहाँ धर्म-ग्रन्थों के रूप में मान्य थे तथा पुराणों में यह शृंगारादि की लीला भली भाँति चित्रित एवं व्याख्यात हो चुकी थी। सामान्य जन के हृदय में उसकी यथेष्ट प्रतिष्ठा हो चुकी थी। इस कारण सिद्धान्त-कथन द्वारा अपने युगल एवं उनकी भक्ति के मन्तव्य को स्पष्ट करने का प्रश्न इन कवियों के सामने नहीं उठा था। फिर भी यत्र-तत्र हमें सिद्धान्त-कथन के कुछ-न-कुछ पद उपलब्ध होते ही हैं। संसार से विराग[4] गुरु का महत्त्व-स्थापन[5] प्रेम धर्म का महत्त्व एवं गोपियों का महिमा-गान[6] आदि सिद्धान्त-सम्बन्धी अनेक बातें इनमें कही गई हैं। गोपियों के महत्त्व को स्वीकार करने वाला गो० हरिराम का निम्न पद द्रष्टव्य है जिसमें साथ ही साथ वल्लभाचार्य एवं विट्ठलनाथ जी की स्तुति भी है

हौं वारी इन वल्लभियन पर।
मेरे तन को करौं बिछौना सीस धरौं इनके चरनन तर।

---

१ गीतामृत गंगा १।२८।
२ पद्मावती शबनम् चन्द्रसखी और उनका काव्य पृ० १०।
३ आर० ए० निकल्सन दि मिस्टिक्स ऑफ इस्लाम पृ० १०२।
४ नागरीदास ब्रज माधुरी सार पृ० १६० १६१।
५ कीर्तन संग्रह भाग ३ पृ० २४७-२४८ आदि।
६ वही वही पृ० ४६।

> यह मेरी देखो मेरी अखियन मण्डन मध्य विराजत गिरिधर।
> यह तो मेरे प्राण जीवनधन दान दिये श्री वल्लभ वर।
> पुष्टि प्रकार प्रगट करिबे को फिर प्रकटे श्री विट्ठल वपु धर।
> रसिक सदा आस इनकी कर वल्लभियन की चरण रज अनुसर।[1]

गो० हरिराय जी ने एक अन्य पद में कहा है कि "मनुष्य तुझे लज्जा आनी चाहिए यदि तूने गोपाल-लाला का गान नहीं किया, श्याम लाला में मन नहीं लगाया, सुबोधिनी सुनी नहीं, घड़ी आध घड़ी हरि की सुस्वादु सेवा नहीं की तथा कृष्ण का नाम रटा नहीं, वल्लभ एवं विट्ठल प्रभु की शरण में जाकर तूने माथा नहीं झुकाया।"[2]

## (४) संत परम्परा के अन्तर्गत रचा गया प्रेमाभक्ति-काव्य

चतुर्थ अध्याय में सगुणोपासक प्रेमा भक्ति-सम्प्रदायों में उपास्य, लीला, धाम एवं परिकर आदि की चर्चा करते हुए हमने देखा था कि ये सभी तत्त्व नित्य स्वीकार किए गये हैं। व्रज, वृन्दावन, साकेत आदि स्थान भी भगवान की स्वरूप शक्ति के ही विलास हैं—इस धारणा ने उन सम्प्रदायों में प्रतीक पद्धति की स्थापना नहीं होने दी। प्रतीक में मूल वस्तु का परिचय किसी अन्य वस्तु के द्वारा दिया जाता है। जब प्रस्तुत पर अप्रस्तुत का अभेदारोप हो और प्रस्तुत स्वयं निगीर्ण रहे तब अप्रस्तुत ही प्रस्तुत का स्थानापन्न बन कर प्रतीक का काम देता है।[3] परन्तु राधा, कृष्ण, गो, गोप, गोपी, वृन्दावन, अयोध्या आदि किसी परोक्ष प्रस्तुत के लिए प्रयुक्त होने वाले प्रतीक नहीं हैं। वे स्वयं नित्य हैं। अतः प्रतीक सर्जन या अन्योक्ति पद्धति का इन सगुण भक्ति सम्प्रदायों में नितान्त अभाव है।

निर्गुणमार्गी धारा के भक्तों की स्थिति बदल जाती है। वहाँ पर ब्रह्म नित्य है परन्तु उसके आकार, रूप, धाम या परिकर अथवा लीला क्रमों की कोई धारणा प्रकल्पित नहीं हुई है। जब इस परोक्ष सत्ता की अनुभूति या उसके विषय में किसी विचार को वे अभिव्यक्त करते हैं तब उन्हें ऐसे अप्रस्तुतों की आवश्यकता पड़ती है जो उनकी पहुँच के भीतर भी हों तथा उस अनुभूति को अभिव्यक्त भी कर सकें। इस प्रकार अप्रस्तुत ही प्रस्तुत का स्थानापन्न बन जाता है। स्पष्ट है कि यह पद्धति प्रतीकवाद की है। भक्ति की प्रेम सम्बन्धी इसी विशेषता के कारण वे उपास्य को विविध सामाजिक सम्बन्धों के रूप में प्रत्यक्षतः भावित

---

१ कीर्तन संग्रह भाग ३ पृ० २५६।
२ वही वही पृ० २५७।
३ डा० संसारचन्द्र हिन्दी-काव्य में अन्योक्ति पृ० ६६।

इसी कारण सहजा बाई भी कहती है

पानी का सा बुलबुला यह तन ऐसा होय।
पीव मिलन की ठानिये रहिये ना पड़ि सोय।[1]

ईश्वर की प्राप्ति के लिए अत्यन्त सहज साधन है—नाम जप। सन्त गुलाल साहब का कहना है कि दूसरे सारे व्यवहार छोड़कर केवल नाम जप को अपना ले

कह मन सहज नाम ब्योपार, छोड़ि सकल ब्योहार।
निसु बासर दिन रैन कहत हैं नेक न धरत करार।[2]

नाम जप के साथ अन्त शुद्धि का भी बड़ा महत्त्व बताया गया है। सन्त रज्जबदास का कहना है कि

रज्जब अज्जब राम हैं कहे सुने मे नाहि।
यह अशुद्ध अंतःकरण वह देख दिल माहि।

इस साधना में गुरु का अत्यधिक महत्त्व है। शिष्य वनराजि के समान है जिस पर गुरु ज्ञान का जल बरसाता है। जिसमें कि छोटे-बड़े विविध स्वादों वाले अकुर स्वाभाविक रूप से उग आते हैं

जन रज्जब गुरु ज्ञान जल सींचे सिख बनराय।
लघु दीरघ अरु स्वाद विधि ह्वै अंकूर स्वभाव।

इसी प्रकार नम्रता साधु संगति परोपकार आदि नैतिक वृत्तियों को इस काव्य मे बार-बार उपस्थित किया गया है।

उपास्य के सम्बन्ध में विचार करते समय या तत्सम्बन्धी स्वानुभूति की व्यंजना करते समय इन कवियों का काव्य एक विशेष भास्वरता से दीप्त हो उठता है। उपमा और रूपक प्रतीक और सकेत बार-बार उसे प्रकट करने का प्रयास करते है। रज्जब कहते है कि शरीर घट घटा के समान है जिसमे कि ब्रह्म रूपी विद्युत का निवास है पता नहीं कब वह अंतर में प्रकट हो जाय

रज्जब बूंद समद की कित सरक कहू जाय।
साभा सकल समद सो त्यू आतम राम समाय॥

चरणदास एकदम कबीर के स्वर को ही अपना कर कहते हैं न वह साभा के भीतर है न बाहर

---

१ सहजोबाई की बानी पृ० ४३।
२ गुलाल साहब कल्याण सतवाणी अक पृ० २२६।
३ सत काव्य पृ० ३७५।
४ वही पृ० ३७४।
५ वही पृ ३७६।

हद कहू ता है नहीं बेहद कहू तो नाहि।
हद बेहद दोनों नहीं चरणदास भी नाहि।[1]

अपने आत्मानुभव का स्पष्ट कथन हुए सुन्दरदास ने कहा कि आत्मानुभव का आनन्द अनिर्वचनीय है। जो अमृत पी लेता है वही उसका स्वाद बता सकता है बिना पिए तो बकवाद होता है

मुख तें कह्यो न जात है अनुभव को आनंद।
सुन्दर समझ आपको जहा न कोई द्वंद॥
सुन्दर जिनि अमृत पियौ सोई जान स्वाद।
बिन पीये करतो फिरै जहा तहा बकवाद।

इस ग्रन्थ के साथ अपने भाव सम्बन्धों का स्पष्ट कथन समय इन कवियों ने प्रिया प्रियतम के प्रतीक बहुत अपनाए हैं। कुछ उदाहरण हम नीचे दे रहे हैं

(१) अविनासी दूलह मन मोह्यो
जाको निगम बताव नेन।[3]

(२) काग उड़ावत कर थके, नैन निहारत बाट
प्रेम सिन्धु में पर्यो मन ना निकसन को घाट।

(३) पतिव्रता के पीव बिन पुरुष न जनम्यों कोई।
रूप रंग अरु रामहि रच, तिनके चित नहिं कोई।[4]

(४) जो हरि कौं तजि आन उपासत सो मतिमंद फजीतहि होई।
ज्यों अपने भरतारहि छाड़ि भई बिभचारिनि कामिनी कोई।
सुन्दर ताहि न आदर मान फिरै बिमुखी अपनी पति खोई।
बूडि मरै किनि कूप मझार कहा जग जीवत है सठ सोई।[6]

(५) अजहु मिलो मेरे प्रान पियारे।

परन्तु यहाँ पर यह कह देना आवश्यक होगा कि यह माधुर्यभाव का कथन नहीं है। प्रिया प्रियतम यहाँ उपमान भर हैं उपमेय तो कुछ परमतत्त्व है जिसके प्रति ये कवि प्रेम रखते हैं। यों सगुण भक्तिधारा के प्रभाव से सन्तगण कभी-कभी पिय

---

१ चरणदास ब्रह्मज्ञान सागर वर्णन (भक्तिसागर) पृ० ३११।
२ साखी आत्मानुभव को अंग १ और १०।
३ धर्मदास अमोपुट पृ० ४।
४ दयाबाई कल्याण सतवाणी अंक पृ० २७१।
५ सतकाव्य पृ० ३७७।
६ सुन्दर विलास पतिव्रत को अंग १।
७ परमोदास सत काव्य पृ ४०१।

से होती सेवन की भी योजना बनती है। यही कारण अरगनागर आदि कवियों ने होली मिलन की अभिलाषा प्रकट की है। पर वास्तव में उनका इन प्रसंगों में प्रवीराय का सा तन्ना समाधीन होगा।

ज्ञान भक्ति एवं प्रेमपरक इन प्रवीराय के अतिरिक्त दास भाव के भी यथेष्ट प्रसंग इन कवियों में उपलब्ध हो जाते हैं। मन भीखा साहब प्रार्थना करते हैं—

> प्रभु जी करहु अपनो चेर।
> मैं तो सदा जनम को रिनिया लेहु लिखि मोहिं केर।[1]

सामान्यत प्रभु की दासता या सख्य भाव में भजन की धारणा इन सम्प्रदायों में नहीं है।

इन निर्गुणिया प्रेममार्गी सन्तों का काव्य इस प्रकार पिछली दो प्रकार की रचनाओं से भिन्न है परन्तु जहाँ तक प्रेम की महत्ता का प्रश्न है वह समान भाव से विद्यमान है। एक दूसरी समानता यह भी है कि अभिव्यंजना कौशल का अपेक्षाकृत निखार निर्गुण प्रेममार्गी काव्य में भी उपलब्ध होने लगता है, हाँ कि उसकी मात्रा उतनी नहीं है जितनी कि सगुण परम्पराओं में दृष्टिगोचर होती है।

## १८वीं शती के ब्रजभाषा प्रेमाभक्ति साहित्य का मूल्यांकन

आलोच्य युग के प्रेमा भक्ति साहित्य की भाव सम्पदा एवं वक्तव्य का विश्लेषण करते समय तथा कवियों का परिचय देते समय हम बीच बीच में अभिव्यंजनागत विशेषताओं का बराबर उल्लेख करते गये हैं। वास्तव में रचना में एक ऐसी अन्विति विशेष होती है जिसके कारण भावपक्ष एवं कलापक्ष का आत्यन्तिक विभाजन सम्भव ही नहीं होता। पीछे रूप रसिक देव द्वारा लिखे छन्दों की ऐसी ही स्थिति रचित मीमांसा हमने की है। अत यहाँ पर अभिव्यंजना कौशल पर विस्तृत विचार करना उचित न होगा। इसके अतिरिक्त यदि मात्र अलंकार छन्द मुहावरे गिना देने से ही काव्य सम्पदा का महत्त्व निर्धारित हो सकता है तो हम कहना चाहेंगे कि इस काव्य में अधिकांश अलंकार एवं बड़ी संख्या में छन्द रूप तथा भाषा सम्बन्धी विशेषताएँ उपलब्ध हो जायँगी। या इस साहित्य में काव्य के कुछ उत्तम अंश भी मिल जायँगे और एकदम हीन कोटि की तुक

---

[1] कल्याण संतवाणी अंक पृ० २३३

(३) ग्पाने सीमित क्षेत्र म सीमित रहने व लिए काई स्थान हाना चाहिए ग्रौर हमारी समझ म यह स्थान सम्प्रदाय निष्ठा का था। शासन धर्म ग्रादि जब साहित्य का नियम करने लगते है ता निश्चित रूप से रचनाकार की क्षमता म हास होता है। यह स्थिति इस समय उत्पन्न हो गयी थी। इस युग तक ग्राते ग्राते सम्प्रदायो के बधन कडे होने लगे थे। ग्रव काव्य सृजन के प्राकृत विकास का माग ग्रवरुद्ध हाने लगा था। भक्ति यही पर यह याद रहे कि इन कवियो का मुख्य प्रयोजन था साधना काव्य सृजन नहीं। चिन्तन मनन की दृष्टि से जड बन गये देश म प्रत्येक धर्म म भी नये ग्रायामो का ग्रभाव हो गया था ग्रत धर्म फिर कर उन्ही बिन्दुग्रो के ग्रासपास उन्हें रहना पडता था। वस्तुत परिवतन के लिए ग्रावश्यकता थी कि पतनोन्मुख सामन्ती सामाजिक व्यवस्था बदले। उत्पादन वितरण विनिमय म साधनो का रूप बदले बिना सामाजिक सगठन म परिवतन सम्भव न था। स्वय समाज की विविध इकाइयाँ भी बदलने की बजाय ग्रधिकाधिक प्रस्तरीकृत (Fossilized) हो रही थी। बदलाव की प्रक्रिया इसी कारण उन्नीसवी शती म ग्राकर ग्रहण करती है जब नयी सामाजिक शक्तियाँ सामने ग्राती है ग्रौर तभी काव्य म नयी ग्रभिव्यजनाए भी रूप ग्रहण करती हैं।

(४) सम्प्रदाय निष्ठा के साथ ही यह भी स्मरण रखना होगा कि इस समय सखी भाव का क्षेत्र बढता जा रहा था। वल्लभ चैतन्य निम्बार्क ग्रादि विविध सम्प्रदायो म सखी भाव से युगलोपासना बढ रही थी। पतनशील सामन्ती व्यवस्था के हीनवीर्य प्रेम ग्रौर विलास म यह स्वाभाविक भी था तथा व्यभिचार के खुले वातावरण म ऐसा प्रेम एक ग्रादर्श भी था।

(५) भक्तिकाल के प्रारम्भिक के कवियो म सम्प्रदाय के सिद्धान्तो की विवेचना बहुत कम हुई थी परन्तु ग्रालोच्य युग तक ग्राते ग्राते सिद्धान्तकथन की मात्रा बढ गई। ऐसा लगता है कि इन कवियो के मन म यह शका उठने लगी थी कि शायद उनकी बात को सही परिदृश्य म नहीं समझा जा रहा है। शृगारिकता का जो भ्रम उनके काव्य म उत्पन्न हो सकता था सम्भवत उसी के निवारण के लिए यह प्रभूत सैद्धान्तिक साहित्य रचा गया है। इस साहित्य का पढ़ते समय बहुधा रीतिकाल के लक्षण ग्रन्थ याद ग्रा जाते है। दोनो ही प्रकार की रचनाए लक्षण ग्रन्थ है। कभी कभी तो प्रारम्भिक के सैद्धान्तिक विवेचन म शैली भी रीतिकाल की ही स्वीकार की गई है। रूप रसिक देव द्वारा सम्पादित युगल शतक तथा महावाणी म दोहा म लक्षण एव पदो म उसकी निवृत्ति की गई है। चैतन्य मतानुयायी ब्रह्मगोपाल की हरिलीला का भी क्रम यही है। जहाँ पर यह शैली नहीं भी स्वीकार की गई वहाँ सिद्धान्त कथन ग्रलग से किया गया है। इस तथ्य से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि भक्ति का वह तीव्र ग्रावेग कम पडने लगा था जिसकी शक्ति के कारण भक्ति काल के कवि को सिद्धान्त कथन म

## समसामयिक रीति काव्य से १८वीं शती के प्रेमाभक्ति-काव्य की तुलना

पूर्ववर्ती भक्तिकाव्य से तुलना करते समय इसके रीति-काव्य के साथ इसकी समानता इंगित की थी। वस्तुतः इन दोनों प्रकार की रचनाओं के मध्य इतनी समानता है कि तनिक भी असावधानी उनके इस मूल अंतर को मिटा देती है। इससे पूर्व कि हम इस सम्बन्ध में और कोई स्थापना करें इन दोनों काव्यों के कुछ समानता सूचक अंश उपस्थित कर देना उचित रहेगा

(१) प्यारी तू कमनता निज पनी।
बिन ही पनचि बंधि प्रिय उर मौंह रहन निज चढ़ी।
— रूप रसिक देव नि० वि० पदावली ३६

तुलनीय

निय चित कमनती पनी बिनु जिहि भौंह कमान।
चल चित बेझ चुकति नहिं बंक विलोकनि बान॥

—बिहारी सतसई ५६

(२) अनौखे वनी भूषन हार।
लागे नीर चुवान पुनक तन नीठि सुवाय वार।
— रूप रसिक देव नि० वि० पदावली ४२

तुलनीय

रहा गुह्यो बेनि लखे गुहिवे के त्यौनार।
लागे नीर चुवान जे नीठि सुखाए बार॥

— बिहारी सतसई (रत्नाकर) ४८

(३) लाल उर बसी उर बसी प्यारी।
मनि भूषन की धरत उतारी छ कबहू नहिं न्यारी।
रूप रसिक देव नि० वि० पदावली ८३।

तुलनीय

तो पर वारी उरवसी सुनि राधिके सुजान।
तू मोहन के उरबसी ह्वै उरबसी समान।

— बिहारी सतसई (रत्नाकर) २५

प्र शावन देव ने इसी उपमान का प्रयोग एक दूसरे स्थल पर किया है। जो कि प्रसंगान्तर के कारण नाना स्थानों पर उपमान अलग अलग भावों का व्यंजनाम करता है। मानवती नायिका से दूती कहती है कि अधिक देर तक मान न करना चाहिए उसके अनुसार —

दूध को उफान ऐसो मान कीजे मामिनी
गीतामृत गंगा ६।५

ये कुछ साम्य अनायास ही कविताओं में उतर आये हैं परन्तु यदि प्रयासपूर्वक समान साम्य ढूँढे जाय तो भाव भाषा औपम्य विधान एवं शिल्प की प्रभूत समानताएं मिलेगी। केवल यदि छन्द को ही ले लिया जाय तो प्रेमाभक्त कवियों में पदों के साथ ही कवित्त सवैया रोला दोहा सोरठा चौपाई पद्धरी अरिल्ल छप्पय आदि छन्द प्रयुक्त हुए हैं। इनमें भी दोहा रीति कवियों का अत्यधिक प्रिय छन्द है। पीछे इसी अध्याय में हम देख चुके हैं कि प्रेमाभक्ति के कवियों के काव्य में नायक नायिकाभेद के उदाहरण भी मिल जाते हैं। यह नायिका भेद उज्ज्वल-नील मणि के अनुकरण पर न होकर काव्य शास्त्र के अनुकरण पर है। इतना अवश्य है कि यत्नपूर्वक इन भेदों प्रभेदों के उदाहरण उपस्थित नहीं करने चाहे है।

इतनी समानताओं के होते हुए भी एक बड़ा अन्तर भी मिल जायगा। हम इस अन्तर पर प्रकाश डालने के पूर्व कुछ अन्य तथ्य उपस्थित कर रहे हैं

(१) प्रस्तुत प्रबन्ध में ही शुद्ध प्रेमाभक्ति के अस्सी से अधिक कवियों का परिचय दिया गया है जब कि हिन्दी साहित्य के बृहत् इतिहास (षष्ठ भाग नागरी प्रचारिणी सभा) में रीति कवियों की संख्या केवल पचासी ही है। स्मरणीय यह है कि प्रबन्ध का आलोच्य काल केवल सौ वर्षों का ही है जब कि इतिहास में दो शताब्दियों के कवियों पर विचार किया गया है। इसके अतिरिक्त भक्त कवियों के साहित्य की साम्प्रदायिक गोपनीयता और हस्तलिखितता के कारण अनुपलब्ध एवं रीति कवियों के समान राज्याश्रय के अभाव के फलस्वरूप दरबारी पुस्तकालयों की सुरक्षा के अभाव में कृतित्व की विनष्टि न जाने कितने कवियों को प्रकाश में ही नहीं आने दिया। आश्चर्य बात है कि जहां प्रेमाभक्ति सम्बन्धी शोध कार्य अपनी प्रारम्भिक अवस्था में है एवं जिसकी सीमाओं में यह प्रबन्ध भी परिगणित है वहां यह इतिहास अद्यतन खोज की चरम परिणति और विश्वास के साथ सामने आता है।

(२) कवियों की संख्या ही नहीं कवियों की रचना का परिमाण भी रीतिकालीन कवियों की अपेक्षा कहीं अधिक है। पृथक् पृथक् भी कवियों ने प्रभूत साहित्य का सृजन किया है। अनन्यअली रसिकदास हित रूपलाल नागरीदास आनन्दघन रूपरसिकदेव जैसे कवियों की रचनाओं की संख्या काफी बड़ी है। सम्मिलित रूप में भी इस साहित्य का योग सम्पूर्ण रीतिकाल के कवियों से अधिक

ही सिद्ध होगा।

इन तथ्यों से दो निष्कर्ष बिना किसी विवाद के सामने आ जाते हैं— (१) अधिकांश भक्त जन कवि भी थे तथा (२) इन कवियों के सम्मुख अभिव्यक्ति संयम का कोई अनुशासन नहीं था। इन दोनों बातों की ही विवेचना उचित होगी

(१) अधिकांश भक्त कवि थे —भक्ति के क्षेत्र में लीला-गान चरम साध्य है। इसके लिए जिस साधना मार्ग को स्वीकार किया गया है उसमें लीला-गान अत्यन्त सहायक होता है। वल्लभ सखी चैतन्य राधावल्लभीय निम्बार्क आदि सभी सम्प्रदायों में कीर्तन एवं संगीत को पूजा विधि एवं सेवा प्रणाली में महत्त्वपूर्ण स्थान है। परिणामस्वरूप भक्त के चारों ओर एक ऐसा वातावरण बना रहता है जिसके कारण उसे भी काव्य रचना के लिए प्रेरणा और उत्साह रहता है। इसके अतिरिक्त काव्य सृजन प्रक्रिया में उसे युगलरूप या अन्य उपासना सम्बन्धी तथ्यों का मनन भी करना होता होगा। ऐसी स्थिति में भक्त-कवि को अपनी रहस्यानुभूति में सहायता भी मिलती होगी। काव्य रचना से लीलागान ही नहीं होता वरन् ध्यान भी हो जाता है। अतः काव्य साधन हो जाता है एवं रहस्यानुभूति साध्य। सूफियों के बारे में भी कहा गया है कि प्रत्येक सूफी विचारक कवि था।[1] यही बात ब्रजभाषा भक्त के लिए भी कही जा सकती है। परन्तु रीति कवि इसी स्थान पर एक भिन्न भूमि पर खड़ा दिखाई देता है। उसके सामने रचना करने का न तो ऐसा कोई तात्कालिक प्रेरणा हेतु था कि प्रतिभा हो या न हो पर कुछ पद लिखे ही जायें और न किसी आलौकिक साधना में ही उसे सहायता मिलती थी। परिणामस्वरूप रीति-कवि वे ही बन गए हैं जिनमें प्रतिभा का कुछ न कुछ विलास अवश्य था। इसके अतिरिक्त रीति-कवि के सामने अभिव्यक्ति के अनुशासन की समस्या था। उसे ऐसी बात कहनी थी जिसे समझदार सराहें एवं सुकवि रीझें। पर भक्त कवि के सम्मुख श्रोता-समाज या पाठक-समाज का ऐसा कोई नियंत्रण भी अपने नहीं था। वह मन चाहे ढंग से दूनी लय एवं विस्तृत पदों में भी अपनी बात कह सकता था। प्रायः उसे कवि रूप में अर्जित करना तथा था जीविका का साधन बनाना था नहीं। ऐसी स्थिति में अभिव्यक्ति में संवारने-सजाने का काम करने की उसे कोई आवश्यकता ही नहीं थी।

इन तथ्यों का परिणाम यह हुआ कि जहाँ रीति कवि एवं कवियों की संख्या कम है वहाँ काव्य रचना की दृष्टि से वे अधिक समृद्ध हैं। प्रेमासक्ति का एक साधारण कवि रीति काव्य के साधारण कवि की अपेक्षा इसी कारण काव्य रचना की कसौटी पर हीन उतरता है। ध्यान रखना होगा कि बात की प्रसंग

[1] हा० हे हसन स्कोट इन लिटरेचर ऑफ सूफिज्म पृ० १८।

ही रखना चाहिए।

ऐसी अवस्था में एक प्रश्न उठता है कि फिर रीतिकाल के अलंकरण आदि के प्रभाव कैसे आ गये ? इसका अन्य ही उत्तर है कि एक तो वे तत्व समस्त वातावरण में व्याप्त थे दूसरे प्रेमासक्ति के भी अच्छे कवि रीतिकाल के अच्छे कवियों के कुछ न कुछ सम्पर्क में आते रहते थे। किशनगढ़ जयपुर जोधपुर के दरबारों पर वृन्दावन देव का प्रभाव था। उधर सावंतसिंह ब्रजनागरी सुन्दरि कुंवरि जैसे कवि उनके निकट सम्पर्क में थे। बिहारी नरहरि दत्त के सम्पर्क में आये थे। घनानन्द एवं नागरीदास तो दरबारों में सम्बन्धित या दरबारों के स्वामी रहे हैं। फिर रीतिकाल के कवि स्वयं जब भक्तिपरक रचनाएँ करते थे तो उनकी कल्पनागत स्वच्छन्दता स्वभावतः आ जाती होगी। कभी कभी भक्तों ने एन्द्रिक काव्य को स्वयं पारमार्थिक अर्थ में भी ग्रहण किया (चैतन्य महाप्रभु विद्यापति एवं जयदेव की रचनाओं के गहरे समर्थक थे)। इस प्रकार के आदान प्रदानों ने पारस्परिक प्रभावों को गति दी होगी।

ऊपर विवेचित अन्तरों में दोनों प्रकार के काव्यों के मूल स्वरों का अन्तर समझना समझदार पाठक के लिए कठिन न होगा। एक के मूल में साधनानुभूति का स्वर है एवं दूसरे की जड़ में काव्यानुभूति। यह नकली सिक्कों की कमी होना हो क्षेत्रों में नहीं है उनमें सावधान रहने की आवश्यकता है। और व्युत्पन्न पाठक में ऐसी सावधानता की अपेक्षा की जाती है।

अभिव्यंजना के क्षेत्र में रीतिकाल ने इन कवियों को यदि प्रदान किया है तो ग्रहण भी कम नहीं किया है। लीलागान की दोनों परम्पराओं – ब्रज लीला एवं निकुंज लीला – की समस्त स्थितियाँ दृश्यों घटनाओं के ऊपरी स्वरूप को राधाकृष्ण के नाम के साथ ही रीतिकालीन कवियों ने प्रेमासक्ति के कवियों से ले लिया है। मूल दार्शनिक दृष्टि उन्होंने छोड़ दी थी एवं उन लीलाओं को अपने लौकिक शृंगार परक अर्थों की ओर उन्होंने मोड़ लिया था। इस परिणति का एक शुभ प्रभाव भी हुआ कि रीतिकाल का काव्य उन्हीं लीलाओं का चित्रण करते हुए भी भक्तिकाल से एक भिन्न रसात्मक स्तर पर प्रतिष्ठित दिखाई देता है जब कि प्रेमासक्ति का साहित्य उसी स्तर पर पूर्ववर्ती भक्ति की अपेक्षा नीचे स्तर पर उतर आता है।

परन्तु इससे इस प्रेमासक्ति-काव्य का महत्त्व तनिक भी कम नहीं होता। प्रारम्भिक भक्तों एवं रीति कवियों का मध्यवर्ती कड़ी ये कवि हैं। भक्तिकाल की परिणति रीतिकाल में होती है यह बात हिन्दी साहित्य के इतिहास ग्रन्थों में बहुधा कही गई है। परन्तु इस विकास की प्रक्रिया क्या रही है इसे स्पष्ट करने के उपयुक्त प्रमाणों का कुछ अभाव सा दृष्टिगोचर होता है। इससे यह धारणा बन जाती है कि सूरदास तुलसीदास कबीर या मीरा का काव्य ही देव प्रताप साहि

# उपसहार

अठारहवा नती के व्रजभाषा क प्र मामक्ति काव्य का अध्ययन करन क उपरान्त कतिपय बात हमारे सम्मुख अत्यन्त स्पष्ट रप म उभर कर आ जाती है। उन्ह सक्षेप म इस प्रकार उपस्थित किया जा सकता है

(१) भाव की दृष्टि स प्र मामक्ति का पाच प्रमुख भक्ति भावो शान्त दास्य सख्य वात्सल्य और मधुर म विभाजित किया जा सकता है। इनम मी अठारहवा नती के साहित्य म प्रधानता शान्त दास्य एव शृ गार का ही है।

(२) लीला की दृष्टि स अठारहवी शती क व्रजभाषा के प्र मामक्ति साहित्य म तीन परम्पराओ की स्पष्ट स्थिति देखी जा सकती है

(क) व्रजलीला (आवरणलीला)

इस लीला प्रकार म समस्त शास्त्रपुराणादि वर्णित कृष्ण चरित्र का घटनाए एव अभिव्यक्तियाँ स्वीकार की गई हैं। काव्य चित्रण की दृष्टि से इस लीला की प्रमुख विशेषताए निम्नलिखित है

(एक) इसम कृष्ण क रप चित्रण की ओर अधिक ध्यान दिया गया है।

(दो) इस परम्परा क काव्य चित्रा क अनुसार कृष्ण बहु-वल्लभा पति है।

(तीन) इस काव्य म भिन्न प्रसगा म आवश्यक रूप स राधा का ही वर्णन नहा किया जाता। जहा पर राधिका चित्रण की ओर ध्यान भी है वहा उनका रप परकीया नायिका का अधिक है – स्वकीया पत्नी का गृहस्थ रूप विरलता म ही उपलब्ध होता है।

(चार) व्रजलीला काव्य म परकीया भाव का बहुमान प्राप्त हुआ है।

(पाच) व्रजलीला म विरह पूर्वराग मान प्रवास एव प्र म वचित्य—इन सभी की स्वीकृति है। वास्तव म विरह तत्व का भूरान्त रूप व्रजलीलाओ म है।

(छह) व्रजलीला म प्र म का आधार गोपी प्र म है। इस प्रकार मधुर भाव क क्षेत्र म भी यह लीला गोपी भाव पर अधिक बल देती है। इसी कारण इस परम्परा के काव्य म गोपीभाव की अभिव्यक्ति नाना प्रकार स हुई है।

यहाँ पर नहीं उठाया जा सकता। परन्तु मानना न इस प्रेम प्रतीकवाद का आगे एक दूसरा प्रतीक पतिव्रता उपस्थित किया है। इससे प्रतीत होता है कि प्रेम का अनन्यता के क्षेत्र में व स्वकीया की नैतिक दृष्टि का स्वीकार करते थे।

(सात) विरहानुभूति इस परम्परा के काव्य की एक मुख्य विशेषता है। आवरण नीता (ब्रजलीला) के गायकों ने विरह भक्ति को जो मान दिया है सम्भवतः उसके मूल में यह विचारधारा विद्यमान थी।

(३) साधना की दृष्टि से यह काव्य प्रेम परक रहस्यवाद के अन्तर्गत परिगणित किया जाना चाहिए। बाह्य प्रतीकोपासना के साथ ही नित्यलीला की एक नितान्त मानसिक साधना इसमें अन्तर्निहित है। किन्तु लीला के गायक तो शुद्ध रूप से इस प्रेम रहस्यवाद के अन्तर्गत माने जा सकते हैं।

(४) अठारहवीं शती की ब्रज भाषा की प्रेमाभक्ति काव्य अपने तथ्य एवं शिल्प की दृष्टि से भक्ति काल एवं रीतिकाल का मध्यवर्ती है। इस सम्बन्ध में निम्न तथ्य ध्यान में रखने होंगे

(क) इस साहित्य में वर्णन लीलाओं का रूप एवं उनकी मूल विचार वस्तु भक्तिकाल की ठीक अनुसरण है। इसी कारण काव्य की दृष्टि से पढ़ने वाले व्यक्ति को यह काव्य पिष्टपेषण युक्त एवं एक सीमा के बाद उबाने वाला प्रतीत होता है। परन्तु यह ध्यान में रखा जाना चाहिए कि यह काव्य शुद्ध काव्य रचना की दृष्टि से न रचा जाकर साधना साधन के रूप में लिखा गया था।

(ख) मूल तत्व समान की समानता होते हुए भी १८वीं शती का यह साहित्य अनुभूति की भावगतमयता की दृष्टि से भक्तिकालीन प्रेमाभक्ति काव्य की अपेक्षा हीनतर है। ऐसा प्रतीत होता है कि वैयक्तिक साधना में पूर्ववर्ती तीव्रता एवं आत्म विश्वास का अभाव होने लगा था। इस काव्य में सम्प्रदायाचार्यों के गुणगान की बढ़ता हुआ स्वर इस आत्मविश्वास की हीनता का द्योतक है।

(ग) अलंकृति भाषा के परिष्करण एवं अभिव्यंजना के उपादानों प्रसाधना का अधिक सचेष्ट प्रयोग इस काव्य में है। इस दृष्टि से प्रस्तुत साहित्य के शिल्प विधान पर रीतिकालीन प्रवृत्तियों की स्पष्ट छाया है।

(घ) रीतिकालीन काव्य ने नायिका भेद नायक के रूप और रूप प्रभाव विरह की विविध दशाओं वत्सलताओं के साथ नाना कीड़ाओं आदि के प्रसंग एवं भाव प्रेमाभक्ति की ब्रजलीला (आवरण लीला)—परम्परा से प्राप्त किये हैं। संयोग एवं मिलन का घनीभूत सत्वगतमयता नायिका का सौन्दर्य एवं

सौन्दर्य का प्रभाव नायक की मिलनाकुलता आदि दशाएँ नित्य रास-लीला परम्परा से ग्रहण की गई हैं। बिहारी जैसे कवियों में आलोचकों ने भिन्न प्रसंगों का जो उल्लेख किया है उसके मूल में कवि का मानसिक भाव विद्यमान है।

(३) प्रेम प्रतीक वाली भावधारा ने रीति काव्य को बहुत प्रभावित भी नहीं किया एवं अपने शिल्प विधान में यह धारा रीति काव्य से कम से कम प्रभावित सी होती है। सुन्दरदास या नरोत्तमदास जैसे कवि कम ही मिलेंगे जिन पर रीति युग का स्पष्ट प्रभाव दृष्टिगोचर होता है।

(४) इस प्रकार भक्तिकाव्य की प्रवत्तियों का सम्मिलन प्रणामभक्ति की विविध स्थितियों से भी ग्रथम में रीतिकाव्य में होता है। १८वीं शती का यह साहित्य इन दोनों धारा की प्रवत्तियों की मध्यवर्ती कड़ी ही नहीं अपितु रीति काव्य की समकालीन समानान्तर प्रवहमान जीवन धारा भी है जो १९वीं शती तक अनवरुद्ध गति से संचरित होती रहती है। यदि इन दोनों प्रकार के साहित्यों का गम्भीर एवं तुलनात्मक अध्ययन किया जाय तो इस सम्बन्ध को दिशा एवं काव्य परम्परा के ऐतिहासिक क्रम को अधिक साफ रूप सामने आ सकता और बहुत सम्भव है कि रीतिकाल-सम्बन्धी कई मत विवादों का स्वयं परिशमन भी हो सके।

| | |
|---|---|
| पृ० | पृष्ठ |
| ब० ली० | बयालीस लीला |
| बा० का० | बाल-काण्ड |
| भ० र० | (भगवत) भक्ति रसायन |
| भ० प्र० सिंह डा० | डॉ० भगवती प्रसाद सिंह |
| (ह०) भ० र० सि० | (हरि) भक्ति रसामृत सिन्धु |
| म० ली० | मध्य लीला |
| रा० क्र० वि० | राधा का क्रमिक विकास |
| रा० च० मा० | रामचरित मानस |
| रा० त० प्र० | राम-तत्त्व प्रकाश |
| रा० भ० म० उ० | राम भक्ति में मधुर उपासना |
| रा० भ० र० स० | राम भक्ति में रसिक सम्प्रदाय |
| ली० वि० | लीला विंशति |
| वै० | वैष्णव |
| वै० ए० मा० | वैष्णविज्म शैविज्म एण्ड माइनर रिलिजस सिस्टिम्स |
| वै० फे० मू० | अर्ली हिस्ट्री ऑफ दि वैष्णव फेथ एण्ड मूवमेण्ट इन बेंगाल |
| श० भू० गुप्त डा० | डॉ० शशि भूषणदास गुप्त |
| शा० भ० सू० | शाण्डिल्य भक्ति-सूत्र |
| सि० | सिद्धान्त |
| सु० का० | सुन्दर काण्ड |
| सु० म० स० | सुन्दर मणि सदन |
| सू० सा० | सूर सागर |
| सं० | संख्या या सम्वत् |
| स्वा० | स्वामी |
| स्वा० ह० स० वा० सा० | स्वामी हरिदास का सम्प्रदाय और उसका वाणी-साहित्य |
| श्री कृ० स० | श्री कृष्ण सन्दर्भ |
| ह० प्र० द्विवेदी | हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| ह० सं० | हनुमत्संहिता |
| ह० लि० प्र० | हस्तलिखित प्रति |
| नि० मा० | निम्बार्क माधुरी |

# सहायक ग्रन्थ-सूची


| | |
|---|---|
| १ अनन्य-तरंगिणी | श्री रसिक अली |
| २ अनन्य निश्चयात्मक ग्रन्थ | श्री भगवतरसिक |
| ३ अनन्य मालिनी | श्री प्रियादास |
| ४ अमीघूंट—केशवदास | बेलवेडियर प्रेस प्रयाग |
| ५ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय (दो भाग ?) | डॉ० दीनदयालु गुप्त |
| ६ अष्टछाप परिचय | श्री प्रभुदयाल मीतल |
| ७ अष्टादश सिद्धान्त के पद | स्वामी हरिदास |
| ८ अष्टादश सिद्धान्त के पदों की टीका | श्री अमानन्द राम |
| ९ उत्तरी भारत की सन्त परम्परा | श्री परशुराम चतुर्वेदी |
| १० कन्हैयालाल पोद्दार अभिनन्दन ग्रन्थ | सम्पादक डॉ० वासुदेव शरण अग्रवाल |
| ११ कबीर ग्रन्थावली | डॉ० श्यामसुन्दर दास |
| १२ कर्णानन्द (बंगला-ग्रन्थ) | श्री यदुनन्दन |
| १३ कवित्त रत्नाकर | श्री सेनापति |
| १४ काव्य-संग्रह (भाग २ ३) | श्री नन्दुभाई छगनलाल देसाई अहमदाबाद |
| १५ केलिमाल | स्वामी हरिदास |
| १६ गीतामृत गंगा | श्री [illegible] |
| १७ गुजराती और ब्रजभाषा कृष्ण काव्य का तुलनात्मक अध्ययन | डॉ० जगदीश गुप्त |
| १८ गोस्वामी हितहरिवंश सिद्धान्त और साहित्य | श्री ललिताचरण गोस्वामी |
| १९ गौरांग भूषण मंजावली | गौरदास (बाबा कृष्णदास प्रकाशक) |

२० घनानन्द (ग्रन्थावली) सम्पादक श्री विश्वनाथ प्रसाद मिश्र
२१ घनानन्द और स्वच्छन्द काव्यधारा डा मनोहर लाल गौड़
२२ चन्द्रसखी और उनका काव्य सम्पादिका सुश्री पद्मावती शबनम
२३ चन्द्रसखी के भजन और लोकगीत सम्पादक श्री प्रभुदयाल मीतल
२४ चिन्तामणि भाग १ आचार्य रामचन्द्र शुक्ल
२५ चैतन्य चरितामृत (बगला ग्रन्थ) श्री कृष्णदास कविराज
२६ चैतन्य चरितामृत (ब्रजभाषा) श्री सुबल श्याम (बाबा कृष्णदास)
२७ चौरासी वैष्णवन की वार्ता विद्या विभाग काकरौली
२८ जायसी ग्रन्थावली सम्पादक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल
२९ तसव्वुफ और सूफीमत श्री चन्द्रबली पाण्डेय
३० तुलसी ग्रन्थावली भाग २ आचार्य रामचन्द्र शुक्ल
३१ देव और उनकी कविता डा नगेन्द्र
३२ दोहाकोश राहुल साकृत्यायन
३३ नागर समुच्चय नागरीदास
३४ निजमत सिद्धान्त किशोरदास
३५ नित्यविहार पदावली रसिक देव
३६ निम्बार्क माधुरी सम्पादक ब्रह्मचारी बिहारीशरण
३७ पद्मावत भाष्य डा० वासुदेवशरण अग्रवाल
३८ परमानन्द सागर सम्पादक डा गोवर्द्धनलाल शुक्ल
३९ प्रियादास ग्रन्थावली प्रकाशक बाबा कृष्णदास
४० प्रेमपाठ (प्राणनाथ वाणी) अमरवास बनमालीदास शर्मा (दार्जिलिंग)
४१ प्रेमभक्ति-चन्द्रिका श्री वृन्दावन दास
४२ प्रेमयोग स्वामी विवेकानन्द
४३ बयालीस लीला ध्रुवदास
४४ बिहारी रत्नाकर सम्पादक जगन्नाथदास रत्नाकर
४५ ब्रह्मसूत्र के वैष्णव भाष्यो का तुलनात्मक अध्ययन डा रामकृष्ण आचार्य
४६ भक्त कवि व्यास जी सम्पादक वासुदेव गोस्वामी
४७ भक्त नामावली श्री वृन्दावन दास
४८ भक्तमाल श्री नाभादास

| | |
|---|---|
| ४९ भक्ति का विकास | डा० मुंशीराम शर्मा |
| ५० भक्ति-दर्शन | डा० सरनाम सिंह |
| ५१ भक्ति योग | स्वामी विवेकानन्द |
| ५२ भक्ति विलास | महाराज रघुराज सिंह |
| ५३ भक्ति सागर | श्री चरणदास |
| ५४ भक्ति सिद्धान्तमणि | श्री रसिक देव |
| ५५ भागवत-सम्प्रदाय | श्री बलदेव उपाध्याय |
| ५६ भारतीय-दर्शन | डॉ० उमेश मिश्र |
| ५७ भारतीय-दर्शन | श्री बलदेव उपाध्याय |
| ५८ भारतीय दर्शन का इतिहास | डा० देवराज |
| ५९ हिन्दुत्व | श्री रामदास गौड़ |
| ६० भारतीय साधना और सूर साहित्य | डा० मुंशीराम शर्मा 'सोम' |
| ६१ मतिराम और उनका काव्य | डा० महेन्द्र कुमार |
| ६२ मध्यकालीन धर्म-साधना | डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| ६३ मध्यकालीन प्रेम-साधना | श्री परशुराम चतुर्वेदी |
| ६४ मध्यकालीन शृंगारिक प्रवृत्तियाँ | |
| ६५ मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ | डॉ० सावित्री सिन्हा |
| ६६ महाकवि जायसी | श्री जयदेव कुलश्रेष्ठ |
| ६७ महावाणी | श्री हरिव्यास देव |
| ६८ माधुरी वाणी | श्री माधुरी दास |
| ६९ मुन्शी अभिनन्दन ग्रन्थ | सम्पादक श्री रमाकान्त दीक्षित |
| ७० मुक्तक काव्य-परम्परा और बिहारी | डॉ० रामसागर त्रिपाठी |
| ७१ युगल शतक (आदिवाणी) | श्री भट्ट (सं० ब्रजवल्लभ शरण) |
| ७२ रस-सार | रसिक देव |
| ७३ रसराज | श्री मतिराम |
| ७४ राजस्थान का पिंगल-साहित्य | डॉ० मोतीलाल मेनारिया |
| ७५ राधावल्लभ सम्प्रदाय सिद्धान्त और साहित्य | डॉ० विजयेन्द्र स्नातक |
| ७६ राधारमण रस-सागर | श्री मनोहरदास (सं० बाबा कृष्ण दास) |
| ७७ राधा सुधानिधि | श्री हितहरिवंश |

| | |
|---|---|
| ७८ रामकथा उत्पत्ति और विकास | डा कामिल बुल्के |
| ७९ रामचरित मानस | गोस्वामी तुलसीदास |
| ८० राममक्ति म रसिक सम्प्रदाय | डा० भगवती प्रसाद सिंह |
| ८१ राममक्ति साहित्य म मधुर उपासना | श्री भुवनेश्वर नाथ मिश्र माधव |
| ८२ राम रस रग | श्री रसरगमणि |
| ख रामानन्द-सम्प्रदाय तथा हिन्दी साहित्य पर उसका प्रभाव | डा० बदरीनारायण श्रीवास्तव |
| ८३ रास पचाध्यायी | श्री नन्ददास |
| ८४ रीतिकालीन काव्य म प्रम व्यजना | डा बच्चन सिंह |
| ८५ रीतिकाव्य की भूमिका | डा नगेन्द्र |
| ८६ लीला विंशति तथा नित्य विहार पदावली | श्री रूप रसिक देव (प्रकाशक माधुरीदास) |
| ८७ विद्यापति | डा० शिवप्रसाद सिंह |
| ८८ विलाप कुसुमाजलि | वृन्दावन दास |
| ८९ वष्णव धम | श्री परशुराम चतुर्वेदी |
| ९ ब्रज माधुरी सार | श्री वियोगी हरि |
| ९१ शब्दसार | श्री बुल्ला साहब |
| ९२ शव मत | श्री यदुवशी |
| ९३ श्रीमद वष्णव सिद्धान्त रत्न सग्रह | हकीम श्यामलाल वृन्दावन |
| ९४ श्री राधा का क्रम विकास | डा शशिभूषण दास गुप्त |
| ९५ श्री हरिलीला | श्री ब्रह्म गोपाल (प्रका० बाबा कृष्णदास) |
| ९६ श्री हरिव्यास यशामृत | श्री रूप रसिक दव (प्रकाशक रामचन्द्रदास) |
| ९७ सहजोबाई की बानी | वेलवेडियर प्रस प्रयाग |
| ९८ साहित्य रत्नावली | किशोरी शरण अलि |
| ९९ सिद्धान्त रत्नाकर | निम्बार्क शोध मण्डल |
| १ ० सिद्ध साहित्य | डा० धमवीर भारती |
| १०१ सीताराम नखशिख वणन | प्रेमसखी |
| १०२ सुन्दर ग्रथावली | पुरोहित हरनारायण शर्मा |

| | | |
|---|---|---|
| १०३ | सेवक-वाणी | सेवक जी |
| १०४ | सूफीमत और हिन्दी साहित्य | डा० विमल कुमार जैन |
| १०५ | सूफीमत साधना और साहित्य | रामपूजन तिवारी |
| १०६ | सूर और उनका साहित्य | डा० हरवंशलाल शर्मा |
| १०७ | सूर की भाषा | डॉ० सत्येन्द्र |
| १०८ | सूर निर्णय | द्वारिकादास पारिख प्रभुदयाल मीतल |
| १०९ | सूरपूर्व ब्रजभाषा-काव्य | डा० शिवप्रसाद सिंह |
| ११० | सूरसागर | सूरदास |
| १११ | सूर साहित्य | डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| ११२ | सूर-सौरभ | डॉ० मुन्शीराम शर्मा सोम |
| ११३ | सोमनाथ रत्नावली | सोमनाथ |
| ११४ | सन्त काव्य | परशुराम चतुर्वेदी |
| ११५ | स्फुट वाणी | हित हरिवंश |
| ११६ | स्वामी हरिदास अभिनन्दन ग्रन्थ | सं० छबीलवल्लभ गोस्वामी |
| ११७ | हित चौरासी | हितहरिवंश |
| ११८ | हिन्दी और कन्नड़ में भक्ति आन्दोलन का तुलनात्मक अध्ययन | डॉ० हिरण्मय |
| ११९ | हिन्दी और बंगाली के वैष्णव कवि (१६वीं शताब्दी) | डॉ० रत्नकुमारी |
| १२० | हिन्दी काव्य में अन्योक्ति | डॉ० संसारचन्द्र |
| १२१ | हिन्दी काव्य में शृंगार परम्परा और महाकवि बिहारी | डॉ० गणपति चन्द्र गुप्त |
| १२२ | हिन्दी-साहित्य [द्वितीय भाग] | डॉ० धीरेन्द्र वर्मा (सम्पादक) |
| १२३ | | डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| १२४ | हिन्दी-साहित्य का बृहत् इतिहास (षष्ठ भाग) | डॉ० नगेन्द्र |
| १२५ | हिन्दी-साहित्य का बृहत् इतिहास (प्र० भाग) | डॉ० राजबली पाण्डेय |
| १२६ | हिन्दी-साहित्य की भूमिका | डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी |

१२७ हिन्दी साहित्य कोश — डॉ० धारेन्द्र वर्मा (सम्पादक)
१२८ हिन्दी साहित्य का इतिहास — आचार्य रामचन्द्र शुक्ल
१२९ हृदय सर्वस्व — घना आनन्द (स० एव प्रकाशक नृसिंहदत्त मिश्र)

## अप्रकाशित हिन्दी ग्रन्थ

१ अनन्य अली की वाणी (बाबा तुलसीदास बाबा वनादास गा... न्य नाम जा स कुछ सामग्री प्राप्त)
२ अष्टाचार्यों की वाणी (डा० शरण बिहारी गोस्वामी के सग्रह स) बिहारी अलि की वाणी
४ बिहारीदास की वाणी (बाबा कृष्णदास के सग्रह स)
५ गुनाब्लाल कृत अष्टक (गो० हित रूपलाल)
६ गौतमीय तन्त्र (डा० श० वि० गो० के सग्रह स)
७ निम्बार्क सम्प्रदाय और उसके हिन्दी कृष्ण भक्त कवि (डा० नारायण दत्त शर्मा)
८ पीताम्बर देव की वानी (डा० श० वि० गो० के सग्रह स)
९ रस कदम्ब चूडामणि ग्रन्थ रसिकदास (बाबा कृष्णदास के सग्रह स)
१ रसिकदास का अष्टक (गो० रूपलाल के सग्रह स)
११ रसिक विलास साधुचरण दास (बाबा कृष्णदास के सग्रह स)
१२ रस रत्नाकर हितरूपलाल (गो० ललिता चरण के सग्रह स)
१३ वृन्दावन शतक भगवत् मुदित (डा० श० वि० गो०)
१४ वृहदुत्सव मणिमाल रूपरसिकदेव (व्रजवल्लभशरण वेदान्ताचार्य के सग्रह से)
१५ स्वामी हरिदास जी का सम्प्रदाय और उसका वाणी साहित्य — डा० गोपालदत्त शर्मा
१६ सौन्दर्यलता — रसिकदास (बाबा कृष्णदास के सौजन्य स)
१७ हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य म सखी भाव — शरणबिहारी गोस्वामी
१८ श्री कृष्णदास जी भावुक के कतिपय पद गोस्वामी ललिताचरण जी से प्राप्त हुए।
१९ इनके अतिरिक्त कुछ फुटकर पद कुछ पुस्तकालयों के सग्रहों से भी प्राप्त हुए।
२ भक्तवर नागरीदास—इनके काव्य विकास से सबधित प्रभावों और प्रतिक्रियाओं का एक अध्ययन।

—डा० फय्याज अली खाँ

